अपेक्षा संख्यात घनांगुल प्रमाण महामत्स्य आदि त्रस जीवोंके शरीरमें पायी जाती है। चक्षु इन्द्रियके अवगाहनारूप प्रदेश सबसे कम हैं, उनसे संख्यातगुणे श्रोत्र इन्द्रियके प्रदेश हैं। उनसे अधिक घ्राण इन्द्रियके प्रदेश हैं। उनसे असंख्यात गुणे जिह्वाइन्द्रियके प्रदेश है। और उनसे असंख्यातगुणे स्पर्शन इन्द्रियके प्रदेश हैं।

## ६ इन्द्रियोंका द्रव्य व क्षेत्रकी अपेक्षा विषय ग्रहण

### १ द्रव्य की अपेक्षा

त सू २/१९-२१ स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुःश्रोत्राणि।१९। स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दास्तदर्थाः।२०। श्रुतमनिन्द्रियस्य।२१। —स्पर्शन, रसना, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र ये इन्द्रियाँ हैं।१९। इनके क्रमसे स्पर्श, रस, गन्ध, वर्ण और शब्द ये विषय हैं।२०। श्रुत (ज्ञान) मनका विषय है। (प सं /प्रा १/६८), (प सं (सं १/८१)

रा वा ५/१९/३१/४७२/३० मनोलब्धिमत आत्मनो मनस्त्वेन परिणामिताः पुद्गलाः तिमिरान्धकारादिबाह्याभ्यन्तरेन्द्रियप्रतिघातहेतुसंनिधानेऽपि गुणदोषविचारस्मरणादिव्यापारे साचिव्यमनुभवन्ति, अतोऽस्त्यन्तःकरण मनः। —मनोलब्धि वाले आत्माके जो पुद्गल मनरूपसे परिणत हुए हैं वे अन्धकार तिमिरादि बाह्येन्द्रियोंके उपघातक कारणोंके रहते हुए भी गुणदोष विचार और स्मरण आदि व्यापारमें सहायक होते ही हैं। इसलिए मनका स्वतन्त्र अस्तित्व है।

ध १३/५,५,२८/२२८/१३ णोइन्दियादो दिट्ठ सुदाणुभूदेसु अत्थेसु णोइंदियादो पुधभूदेसु ज णाणमुप्पज्जदि सो णोइन्दिय अत्थोग्गहो णाम। सुदाणुभूदसु दव्वेसु लोगंतरट्ठिदेसु वि अत्थोग्गहो त्ति कारणेणअद्धाणणियमाभावादो। —नोइन्द्रियके द्वारा उससे पृथक्भूत दृष्ट, श्रुत और अनुभूत पदार्थोंका जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह नोइन्द्रिय अर्थावग्रह है। क्योंकि लोकके भीतर स्थित हुए श्रुत और अनुभूत विषयका भी नोइन्द्रियके द्वारा अर्थावग्रह होता है, इस कारणसे यहाँ क्षेत्रका नियम नहीं है।

प ध /पू ७१५ स्पर्शनरसनघ्राण चक्षुः श्रोत्र च पचक यावत्। मूर्तग्राहकमेक मूर्त्तामूर्तस्य वेदक च मन।५१७। —स्पर्शन, रसन, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र ये पाँचों ही इन्द्रियाँ एक मूर्तीक पदार्थको जाननेवाली हैं। मन मूर्तीक तथा अमूर्तीक दोनों पदार्थोंको जानने वाला है।

### २ क्षेत्रकी अपेक्षा उत्कृष्ट विषय

(मू आ १०९२-१०९८), (रा वा १/१९/९/७०/३), (ध ९/४,१,४५/५२ ५७/१५८), (ध १३/५,५,२८/२२७/५)

संकेत—ध —धनुष, यो —योजन, सर्वलोकवर्ती—सर्वलोकवर्ती दृष्ट व अनुभूत विषय—दे ध १३।

| इन्द्रिय | एकेन्द्रिय | द्वीन्द्रिय | त्रीन्द्रिय | चतुरिन्द्रिय | असंज्ञी पं | संज्ञी पं |
|---|---|---|---|---|---|---|
| स्पर्शन | ४०० ध | ८०० ध | १६००ध | ३२०० ध | ६४०० ध | ९ यो |
| रसना | | ६४ ध | १२८ध | २५६ ध | ५१२ ध | ९ यो |
| घ्राण | | | १००ध | २०० ध. | ४०० ध | ९ यो |
| चक्षु | | | | २९५४ यो | ५९०८ यो | ४७२६३ 7/20 यो |
| श्रोत्र | | | | | ८००० ध | १२ यो |
| मन | | | | | | सर्वलोकवर्ती |

## ७ इन्द्रियोंके विषयका काम व भोगरूप विभाजन

मू आ ११३८ कामा दुवे तऊ भोग इन्दियत्था विदूहिं पण्णत्ता। कामो रसो य फासो सेसा भोगेत्ति आहीया।११३८। —दो इन्द्रियोंके विषय काम हैं, तीन इन्द्रियोंके विषय भोग हैं, ऐसा विद्वानोंने कहा है। रस और स्पर्श तो काम हैं और गन्ध, रूप, शब्द भोग हैं, ऐसा कहा है।११३८। (स सा /ता वृ ४/११)

## ८ इन्द्रियोंके विषयो सम्बन्धी दृष्टि-भेद

ध ९/४,१,४५/१५६/१ नवयोजनान्तरस्थितपुद्गलद्रव्यस्कन्धैकदेशमागम्येन्द्रियसम्बद्ध जानन्तीति केचिदाचक्षते। तन्न घटते, अध्वानप्ररूपणा वैफल्यप्रसगात्। —नौ योजनके अन्तरसे स्थित पुद्गल द्रव्य स्कन्धके एक देशको प्राप्त कर इन्द्रिय सम्बद्ध अर्थको जानते हैं ऐसा कितने ही आचार्य कहते हैं। किन्तु वह घटित नहीं होता, क्योंकि, ऐसा माननेपर अध्वान प्ररूपणाके निष्फल होनेका प्रसग आता है।

## ९ ज्ञानके अर्थमें चक्षुका निर्देश

प्र सा /मू २३४ आगमचक्खू साहू इन्दियचक्खूणि सव्वभूदाणि। देवा य ओहिचक्खू सिद्धा पुण सव्वदो चक्खू।२३४। —साधु आगम चक्षु हैं, सर्व प्राणी इन्द्रिय चक्षु वाले हैं, देव अवधि चक्षु वाले है और सिद्ध सर्वत चक्षु (सर्व ओरसे चक्षु वाले अर्थात् सर्वात्मप्रदेशोंसे चक्षुवान्) हैं।

# ४ इन्द्रिय मार्गणा व गुणस्थान निर्देश

## १ इन्द्रिय मार्गणाकी अपेक्षा जीवोंके भेद

ष खं १/१ १/सू ३३/२३१ इन्दियाणुवादेण अत्थि एइन्दिया, बीइंदिया, तीइन्दिया, चदुरिंदिया, पंचिंदिया, अणिंदिया चेदि। —इन्द्रिय मार्गणाकी अपेक्षा एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, पंचेन्द्रिय और अनिन्द्रिय जीव होते हैं। (द्र स /टी १३/३७)

## २ एकेन्द्रियादि जीवोंके लक्षण

पं का /मू ११२-११७ एदे जीवणिकाया पचविधा पुढविकाइयादीया। मणपरिणामविरहिदा जीवा एगेंदिया भणिया।११२। संबुक्कमादुवाहा संखा सिप्पी अपादगा य किमी। जाणंति रसं फासं जे ते वेइन्दिया जीवा।११४। जूगागुंभीमक्कणपिपीलिया विच्छियादिया कीडा। जाणंति रसं फासं गंधं तेइंदिया जीवा।११५। उद्दंसमसयमक्खियमधुकरिभमरा पतंगमादीया। रूवं रसं च गंधं फासं पुण ते विजाणंति।११६। सुरणरणारयतिरिया वण्णरसप्फासगंधसद्दण्हू। जलचरथलचरखचरा बलिया पचेंदिया जीवा।११७। —इन पृथ्वीकायिक आदि पाँच प्रकारके जीवनिकायोंको मनपरिणाम रहित एकेन्द्रिय जीव (सर्वज्ञने) कहा है।११२। शम्बूक, मातृवाह, शंख, सीप और पग रहित कृमि—जो कि रस और स्पर्शको जानते हैं, वे द्वीन्द्रिय जीव हैं।११४। जूँ, कुम्भी, खटमल, चींटी और बिच्छू आदि जन्तु रस, स्पर्श और गन्धको जानते हैं, वे त्रीन्द्रिय जीव हैं।११५। डाँस, मच्छर, मक्खी, मधुमक्खी, भँवरा और पतंगे आदि जीव रूप, रस, गन्ध और स्पर्शको जानते हैं। (वे चतुरिन्द्रिय जीव हैं)।११६। वर्ण, रस, स्पर्श, गन्ध और शब्दको जाननेवाले देव-मनुष्य-नारक-तिर्यंच जो थलचर, खेचर, जलचर होते हैं वे बलवान् पंचेन्द्रिय जीव हैं।।११७। (पं स /प्रा १/६९-७३) (ध १/१,१,३३/१३६-१३८/२४१-२४५), (पं स /स १/१४३-१५०)।

## ३ एकेन्द्रियसे पचेन्द्रिय पर्यन्त इन्द्रियोंका स्वामित्व

त सू २/२२ २३ वनस्पत्यन्तानामेकम्।२२। कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादीनामेकैकवृद्धानि।२३। —वनस्पतिकायिक तकके जीवोंके अर्थात् पृथिवी अप्, तेज, वायु व वनस्पति इन पाँच स्थावरोंमें एक अर्थात् प्रथम इन्द्रिय (स्पर्शन) होती है।२२। कृमि पिपीलिका, भ्रमर और मनुष्य आदिके क्रमसे एक-एक इन्द्रिय अधिक होती है।२३। (प स /प्रा १/६७) (ध १/१ १ ३५/१४२/२५८), (प सं /स १/८२-८६), (गो जी /मू १६६)।

स सि २/२२-२३/१८०/४ एकं प्रथममित्यर्थः। किं तत्। स्पर्शनम्। तत्केषाम्। पृथिव्यादीनां वनस्पत्यन्तानां वेदितव्यम्।२२। कृम्यादीनां स्पर्शनं रसनाधिकम्, पिपीलिकादीनां स्पर्शनरसने घ्राणाधिके,

भ्रमरादीनां स्पर्शनरसनघ्राणानि चक्षुरधिकानि, मनुष्यादीनां तान्येव श्रोत्राधिकानीति। –सूत्रमें आये हुए 'एक' शब्दका अर्थ प्रथम है। प्रश्न–वह कौन है? उत्तर–स्पर्शन। प्रश्न–वह कितने जीवोंके होती है। उत्तर–पृथिवीकायिक जीवोंसे लेकर वनस्पतिकायिक तकके जीवोंके जानना चाहिए।२२। कृमि आदि जीवोंके स्पर्शन और रसना ये दो इन्द्रियाँ होती हैं। पिपीलिका आदि जीवोंके स्पर्शन, रसना, घ्राण ये तीन इन्द्रियाँ होती हैं। भ्रमर आदि जीवोंके स्पर्शन, रसना, घ्राण और चक्षु ये चार इन्द्रियाँ होती हैं। मनुष्यादिके श्रोत्र इन्द्रियके मिला देनेपर पाँच इन्द्रियाँ होती हैं। (रा वा २/२२/४/१३५), (ध १/१,१,३३/२,७ २४१,२४३,२४५,२४७)

### ४ एकेन्द्रिय आदिकोंमें गुणस्थानोंका स्वामित्व

ष ख १/१,१/सू ३६-३७/२६१ एइंदिया बीइंदिया तीइन्दिया चउरिंदिया असण्णि पंचिंदिया एक्कम्मि चेव मिच्छाइट्ठिट्ठाणे।३६। पंचिंदिया असण्णिपंचिंदिय प्पहुडि जाव अयोगिकेवलि त्ति।३७। –एकेन्द्रिय द्वीन्द्रिय त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय और असंज्ञी पंचेन्द्रिय जीव मिथ्यादृष्टि नामक गुणस्थानमें ही होते हैं।३६। असंज्ञी–पंचेन्द्रिय मिथ्यादृष्टि गुणस्थानसे लेकर अयोगकेवली गुणस्थान तक पंचेन्द्रिय जीव होते हैं।३७। (रा वा ९/७/११/६०५/२४), (ति प ५/२९१), गो जी /मू व जी प्र ६७८/११२१), गो क /जी प्र ३०९/४३८/८ पृथ्व्यप्प्रत्येकवनस्पतिषु सासादनस्योत्पत्ते । –पृथ्वी, अप, और प्रत्येक वनस्पतिकायिकोंमें सासादन गुणस्थानवर्ती जीव मरकर उत्पन्न हो जाता है। अन्य एकेन्द्रियोंमें नहीं। विशेष दे जन्म ४/सासादन सम्बन्धी दृष्टिभेद।

### ५ जीव अनिन्द्रिय कैसे हो सकता है

ष खं ७/२,१/सू १६ १७/६८ अणिंदिओ णाम कधं भवदि।१६। खइयाए लद्धीए।१७। –प्रश्न–जीव अनिन्द्रिय किस प्रकार होता है? उत्तर–क्षायिक लब्धिसे जीव अनिन्द्रिय होता है।

ध ७/२,१ १७/६८/८ इंदिएसु विणट्ठेसु णाणस्स विणासो णाणाभावे जीवविणासो, जीवाभावे ण खइयालद्धी वि, णेद जुज्जदे। कुदो। जीवो णाम णाणसहावो, तदो इन्दियविणासे ण णाणस्स विणासो। णाणसहकारिकारणइन्दियाणमभावे कध णाणस्स अत्थित्तमिदि चे ण ण चछदुमत्थावत्थाए णाणकारणत्तेण पडिवण्णिंदियाणि खीणावरणे भिण्णजादीए णाणुप्पत्तिम्हि सहकारिकारणं होंति त्ति णियमो, अइप्पसंगादो, अण्णहा मोक्खाभावप्पसंगा। –प्रश्न–इन्द्रियोंके विनष्ट हो जानेपर ज्ञानका भी विनाश हो जायेगा, और ज्ञानके अभावमें जीवका भी अभाव हो जायेगा। जीवका अभाव हो जानेपर क्षायिक लब्धि न हो सकेगी? उत्तर–यह शंका उपयुक्त नहीं है, क्योंकि जीव ज्ञान स्वभावी है। इसलिए इन्द्रियोंका विनाश हो जानेपर ज्ञानका विनाश नहीं होता। प्रश्न–ज्ञानके सहकारी कारणभूत इन्द्रियोंके अभावमें ज्ञानका अस्तित्व किस प्रकार हो सकता है? उत्तर–छद्मस्थ अवस्थामें कारण रूपसे ग्रहणकी गयी इन्द्रियाँ क्षीणावरण जीवोंके भिन्न जातीय ज्ञानकी उत्पत्तिमें सहकारी कारण हों ऐसा नियम नहीं है। क्योंकि ऐसा माननेपर अतिप्रसंग दोष आ जायेगा अन्यथा मोक्षके अभावका ही प्रसंग आ जायेगा।

## ५ एकेन्द्रिय व विकलेन्द्रिय निर्देश

### १. एकेन्द्रिय असंज्ञी होते हैं

पं का/मू १११ मणपरिणामविरहिदा जीवा एइंदिया णेया॥१११॥ –मन परिणामसे रहित एकेन्द्रिय जीव जानना।

**इंद्रिय जय**—दे संयम २।

**इंद्रिय ज्ञान**—दे मतिज्ञान।

**इंद्रिय पर्याप्ति**—दे पर्याप्ति।

**इंद्रिय प्रमाण**—दे प्रमाण।

**इंद्रोपपाद**—गर्भान्वियादि क्रियाओंमें-से एक–दे संस्कार २।

**इकट्ठी**—बादाल$^{2}$ = १८४४६७४४०७३७०९५५१६१६।

**इक्षुमती**—भरतक्षेत्र आर्य खण्डकी एक नदी –दे मनुष्य ४।

**इक्षुरस**—दे रस।

**इक्षुवर**—मध्यलोकका सप्तम द्वीप व सागर –दे लोक ५/१।

**इक्ष्वाकुवंश**—दे इतिहास १०/२।

**इच्छा**—दे अभिलाषा।

**इच्छाकार**—

मू आ १२६,१३१ इट्ठे इच्छाकारो तहेव अवराधे। ॥१२६॥ संजमणाणुवकरणे अण्णुवकरणे च जायणे अण्णे। जोगग्गहणादिसु अ इच्छाकारो दु कादव्वो॥१३१॥ –सम्यग्दर्शनादि शुद्ध परिणाम व व्रतादिक शुभपरिणामोंमें हर्ष होना अपनी इच्छासे प्रवर्तना वह इच्छाकार है।

॥१२६॥ संयमके पीछी आदि उपकरणोंमें तथा श्रुतज्ञानके पुस्तकादि उपकरणोंमें और अन्य भी तप आदिके कमण्डलु आहारादि उपकरणोंमें, औषधिमें, उष्णकालादिमें, आतापनादि योगोंमें इच्छाकार करना अर्थात् मनको प्रवर्तना॥१३१॥

सू पा /मू १४-१५ इच्छायार महत्थं सुत्तठिओ जो हु छडए कम्मं। ठाणे ट्ठियसम्मत्त परलोयसुहंकरो होइ॥१४॥ अह पुण अप्पा णिच्छदि धम्माइ करेदि णिरवसेसाई। तह वि ण पावदि सिद्धिं संसारत्थो पुणो भणिदो॥१५॥ –जो पुरुष जिन सूत्र विषैं तिष्ठता संता इच्छाकार शब्दका महान् अर्थ ताहि जानै है, बहुरि स्थान जो श्रावकके भेद रूप प्रतिमा तिनिमैं तिष्ठया सम्यक्त्व सहित वर्तता आरम्भ आदि कर्मनिकूं छाडै है सो परलोकविषैं सुख करनेवाला होय है॥१४॥ इच्छाकारका प्रधान अर्थ आत्माका चाहना है अपने स्वरूप विषैं रुचि करना है सो याकूं जो नांही इष्ट करै है अन्य धर्मके सर्व आचरण करै है तौउ सिद्धि कहिये मोक्ष कू नहीं पावै है ताकू संसारविषै ही तिष्ठनेवाला कह्या।

* श्रावक श्राविका व आर्यिका तीनोकी विनयके लिए 'इच्छाकार' शब्दका प्रयोग किया जाता है।

—दे विनय ३।

**इच्छादेवी**—रुचक पर्वत निवासिनी दिक्कुमारी देवी।

—दे लोक ७।

**इच्छानिरोध**—दे तप।

**इच्छा निषेध**—दे राग।

**इच्छानुलोमा भाषा**—दे भाषा।

**इच्छा राशि**—गो जी, सदृष्टि 'गणित' सम्बन्धी त्रैराशिक विधिमें अपना इच्छित प्रमाण (विशेष–दे गणित II/४)

**इच्छा विभाग**—वसतिकाका एक दोष- दे वसतिका।

**इज्या**—म पु ६७/१९३ यागो यज्ञ क्रतु सपर्येज्याध्वरो मख। मह इत्यपि पर्यायवचनान्यर्चनाविधे ॥१९३॥ –याग, यज्ञ, क्रतु, पूजा, सपर्या, इज्या, अध्वर, मख, और मह ये सब पूजा विधिके पर्यायवाचक शब्द हैं॥१९३॥

चा सा ४३/१ तत्रार्हत्पूजेज्या, सा च नित्यमहश्चतुर्मुख कल्पवृक्षोऽष्टाह्निक ऐन्द्रध्वज इति। –अर्हन्त भगवान्की पूजा करना इज्या कहलाती है उसके नित्यमह, चतुर्मुख कल्पवृक्ष अष्टाह्निक और इन्द्रध्वज यह पाँच भेद है।

**इतरनिगोद**—दे वनस्पति २।

**इतरेतराभाव**—दे अभाव।

**इति**—रा वा १/१३/१/५७/११ इतिशब्दोऽनेकार्थः संभवति। क्वचि-द्धेतौ वर्तते—'हन्तीति पलायते, वर्षतीति धावति'। क्वचिदेवमित्य-स्यार्थे वर्तते—'इति स्म उपाध्याय कथयति' एवं स्म इति गम्यते। क्वचित्प्रकारे वर्तते—यथा 'गौरश्व' शुक्लो नील ,चरति प्लवते, जिन दत्तो देवदत्त' 'इति, एवं प्रकारा इत्यर्थ । क्वचिद्व्यवस्थायां वर्तते-यथा ज्वलितिकसन्ताण्ण ' [जैने० २/११२] इति । क्वचिदर्थ-विपर्यासे वर्तते—यथा 'गौरित्ययमाह-गौरिति जानीते इति । क्वचित्समाप्तौ वर्तते—'इति प्रथकमाह्निकम्, इति द्वितीयमाह्निकम्' इति। कच्छिब्दप्रादुर्भावे वतते—'इति श्रीदत्तम, इति सिद्धसेन-मिति।' —इति शब्दके अनेक अर्थ होते हैं—यथा—१ हन्तीति पलायते—'मारा इसलिए भागा' यहाँ इति शब्दका अर्थ हेतु है। २ इति स्म उपाध्याय कथयति—उपाध्याय इस प्रकार कहता है। यहाँ 'इस प्रकार' अर्थ है। ३ 'गौ अश्व इति'—गाय, घोड़ा आदि प्रकार। यहाँ इति शब्द प्रकारवाची है। ४ प्रथममाह्निकमिति' यहाँ इति शब्दका अर्थ समाप्ति है। ५ इसी तरह व्यवस्था अर्थ-विपर्यास शब्द प्रादुर्भाव आदि अनेक अर्थ हैं।

**इतिवृत्त**—इतिहासका एकार्थवाची है—दे इतिहास।

**इतिहास**—किसी भी जाति या संस्कृतिका विशेष परिचय पानेके लिए तत्सम्बन्धी साहित्य ही एक मात्र आधार है और उसकी प्रामा-णिकता उसके रचयिता व प्राचीनतापर निर्भर है। अत जैन संस्कृति का परिचय पानेके लिए हमें जैन साहित्य व उनके रचयिताओंके काल आदिका अनुशीलन करना चाहिए। परन्तु यह कार्य आसान नहीं है, क्योंकि ख्यातिलाभकी भावनाओंसे अतीत वीतरागीजन प्राय अपने नाम, गाँव व कालका परिचय नहीं दिया करते। फिर भी उनकी कथन शैली पर से अथवा अन्यत्र पाये जानेवाले उन सम्बन्धी उल्लेखों परसे, अथवा उनकी रचनामें ग्रहण किये गये अन्य शास्त्रोंके उद्धरणों परसे, अथवा उनके द्वारा गुरुजनोंके स्मरण रूप अभिप्रायसे लिखी गयी प्रशस्तियों परसे, अथवा आगममें ही उपलब्ध दो-चार पट्टावलियों परसे, अथवा भूगर्भसे प्राप्त किन्हीं शिलालेखों या आयागपट्टोंमें उल्लखित उनके नामों परसे इस विषय सम्बन्धी कुछ अनुमान होता है। अनेकों विद्वानोंने इस दिशामें खोज की है, जो ग्रन्थोंमें दी गयी उनकी प्रस्तावनाओंसे विदित है। उन प्रस्ता-वनाओंमें से लेकर ही मैंने भी यहाँ कुछ विशेष विशेष आचार्यों व तत्कालीन प्रसिद्ध राजाओं आदिका परिचय सकलित किया है। यह विषय बड़ा विस्तृत है। यदि इसकी गहराइयोंमें घुसकर देखा जाये तो एकके पश्चात् एक करके अनेकों शाखाएँ तथा प्रतिशाखाएँ मिलती रहनेके कारण इसका अन्त पाना कठिन प्रतीत होता है, अथवा इस विषय सम्बन्धी एक पृथक् ही कोष बनाया जा सकता है। परन्तु फिर भी कुछ प्रसिद्ध व नित्य परिचय में आनेवाले ग्रन्थों व आचार्योंका उल्लेख किया जाना आवश्यक समझकर यहाँ कुछ मात्रका संकलन किया है। विशेष जानकारीके लिए अन्य उपयोगी साहित्य देखनेकी आवश्यकता है।

---



---

## १ इतिहास निर्देश व लक्षण

### १ इतिहासका लक्षण

म पु १/२५ इतिहास इतीष्ट तद् इति हासीदिति श्रुते। इति वृत्तमथै तिह्यमाम्नायं चामनन्ति तत ।२५। —'इति इह आसीत्' (यहाँ ऐसा हुआ) ऐसी अनेक कथाओंका इसमें निरूपण होनेसे ऋषिगण इसे (महापुराणको) 'इतिहास' 'इतिवृत्त' 'ऐतिह्य' भी कहते हैं।२५।

### २ ऐतिह्य प्रमाणका श्रुतज्ञानमे अन्तर्भाव

रा वा १/२०/१५/७८/१६ ऐतिह्यस्य च 'इत्याह म भगवान् ऋषभ ' इति परपरीणपुरुषागमाद् गृह्यते इति श्रुतेऽन्तर्भाव । —'भगवान् ऋषभने यह कहा' इत्यादि प्राचीन परम्परागत तथ्य ऐतिह्य प्रमाण है। इसका श्रुतज्ञानमें अन्तर्भाव हो जाता है।

## २ सवत्सर निर्देश

### १ सवत्सर सामान्य व उसके भेद

इतिहास विषयक इस प्रकरणमें क्योंकि जैनागमके रचयिता आचार्योंका, साधुसंघकी परम्पराका, तात्कालिक राजाओंका, तथा शास्त्रोंका ठीक ठीक कालनिर्णय करनेकी आवश्यकता पड़ेगी, अत सवत्सरका परिचय सर्वप्रथम पाना आवश्यक है। जनागममें मुख्यत चार सवत्सरोंका प्रयोग पाया जाता है—१ वीर निर्वाणसंवत् २ विक्रम सवत ३ ईसवी सवत, ४ शक सवत्, परन्तु इनके अतिरिक्त भी कुछ अन्य सवतोंका व्यवहार होता है—जैसे १ गुप्त सवत्, २ हिजरी सवत, ३ मघा संवत, आदि।

### २ वीर निर्वाण सवत् निर्देश

क पा १/§५६/७४/२ एदाणि [पण्णरसदिवसेहि अट्ठमासेहि य अहिय-] पचहत्तरिवासेसु सोहिदे वड्ढमाणजिणिदे णिव्वुदे सते जो सेसो चउत्थकालो तस्स पमाण होदि। —उद महत्तर वर्ष प्रमाण कालको (महावीरका जन्मकाल—दे महावीर) पन्द्रह दिन और आठ महीना अधिक पचहत्तरवर्षमेंसे घटा देनेपर, वर्द्धमान जिनेन्द्रके मोक्ष जानेपर जितना चतुर्थ कालका प्रमाण [या पचम कालका प्रारम्भ] शेष रहता है, उसका प्रमाण होता है। अर्थात ३ वर्ष ८ महीने और पन्द्रह दिन। (ति प ४/१४७४)।

ध १ (प्र ३२ H L Jain) साधारणत वीर निर्वाण सवत् व विक्रम सवत्में ४७० वर्षका अन्तर रहता है। परन्तु विक्रम सवत्के प्रारम्भ-के सम्बन्धमें प्राचीन कालसे बहुत मतभेद चला आ रहा है जिसके कारण भगवान् महावीरके निर्वाण कालके सम्बन्धमें भी कुछ मतभेद उत्पन्न हो गया है। उदाहरणार्थ—नन्दि सघकी पट्टावलीमें आ इन्द्रनन्दिने वीरके निर्वाणसे ४७० वर्ष पश्चात् विक्रमका जन्म और ४८८ वर्ष पश्चात् उसका राज्याभिषेक बताया है। इसे प्रमाण मान-कर बेरिस्टर श्री काशीलाल जायसवाल वीर निर्वाणके कालको १८ वर्ष ऊपर उठानेका सुझाव देते हैं क्योंकि उनके अनुसार विक्रम सवत्का प्रारम्भ उसके राज्याभिषेकसे हुआ था। परन्तु दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों ही आम्नायोंमें विक्रम सवतका प्रचार वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात् माना गया है। इसका कारण यह है कि सभी प्राचीन शास्त्रोंमें शक सवत्का प्रचार वीर निर्वाणके ६०५ वर्ष पश्चात कहा गया है और उसमें तथा प्रचलित विक्रम सवत्में १३५ वर्षका अन्तर प्रसिद्ध है। (जै पी २८४) (विशेष दे परिशिष्ट १)।

दूसरी बात यह भी है कि ऐसा मानने पर भगवान् वीर का प्रतिस्पर्धी शास्ताके रूपमें महात्मा बुद्धके साथ १२-१३ वर्ष तक साथ-साथ रहने-का अवसर भी प्राप्त हो जाता है क्योंकि बोधि लाभसे निर्वाण तक भगवान् वीरका काल उक्त मान्यताके अनुसार ई पू ५५७-५२७ आता है जबकि बुद्धका ई पू ५८८-५४४ माना गया है। (जे सा इ पी ३०३)

### ३ विक्रम सवत् निर्देश

यद्यपि दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों आम्नायोंमें विक्रम सवत्का प्रचार वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात माना गया है, तथापि यह सवत विक्रमके जन्मसे प्रारम्भ होता है अथवा उनके राज्याभिषेकसे या मृत्युकालसे, इस विषयमें मतभेद है। दिगम्बरके अनुसार वीर निर्वाणके पश्चात ६० वर्ष तक पालकका राज्य रहा, तत्पश्चात् १५५ वर्ष तक नन्द वंशका और तत्पश्चात २२५ वर्ष तक मौर्य वशका। इस समयमें ही अर्थात वी नि ४७० तक ही विक्रमका राज्य रहा परन्तु श्वेताम्बरके अनुसार वीर निर्वाणके पश्चात् १५५ वर्ष तक पालक तथा नन्दका, तत्पश्चात २२५ वर्ष तक मौर्य वशका और तत्प-श्चात ६० वर्ष तक विक्रमका राज्य रहा। यद्यपि दोनोंका जोड़ ४७० वर्ष आता है तदपि पहली मान्यतामें विक्रमका राज्य मौर्य कालके भीतर आ गया है और दूसरी मान्यतामें वह उससे बाहर रह गया है क्योंकि जन्मके १८ वर्ष पश्चात् विक्रमका राज्याभिषेक और ६० वर्ष तक उसका राज्य रहना लोक-प्रसिद्ध है इसलिये उक्त दोनों ही मान्यताओं से उसका राज्याभिषेक वी नि ४१० में और जन्म ३९२ में प्राप्त होता है, परन्तु नन्दि सघकी पट्टावलीमें उसका जन्म वी नि ४७०में और राज्याभिषेक ४८८ में कहा गया है इसलिये विद्वान् लोग उसे भ्रान्तिपूर्ण मानते हैं। (विशेष दे परिशिष्ट १)

इसी प्रकार विक्रम सवत्को जो कहीं-कहीं शक सवत अथवा शालिवाहन सवत माननेकी प्रवृत्ति है वह भी युक्त नहीं है, क्योंकि ये तीनों संवत् स्वतन्त्र हैं। विक्रम सवत्का प्रारम्भ वी नि ४७० में होता है, शक सवतका वी नि ६०५ में और शालिवाहन सवत्का वी नि ७४१ में। (दे अगले शीर्षक)

### ४. शक सवत् निर्देश

यद्यपि 'शक' शब्दका प्रयोग संवत सामान्यके अर्थमें भी किया जाता है, जैसे वर्द्धमान शक विक्रम शक शालिवाहन शक इत्यादि, और कहीं-कहीं विक्रम सवतको भी शक संवत मान लिया जाता है, परन्तु जिस 'शक' की चर्चा यहाँ करनी इष्ट है वह एक स्वतन्त्र सवत है। यद्यपि आज इसका प्रयोग प्राय लुप्त हो चुका है, तदपि किसी समय दक्षिण देशमें इस ही का प्रचार था क्योंकि दक्षिण देशके आचार्यों द्वारा लिखित प्राय सभी शास्त्रोंमें इसका प्रयोग देखा जाता है। इतिहासकारोंके अनुसार भृत्यवशी गौतमी पुत्र राजा सातकर्णी शालिवाहनने ई ७९ (वी नि ६०६) में शक वशी राजा नरवाहनको परास्त कर देनेके उपलक्ष्यमें इस सवतको प्रचलित किया था। जैन शास्त्रोंके अनुसार भी वीर निर्वाणके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् शक राजाकी उत्पत्ति हुई थी। इससे प्रतीत होता है कि शकराजको जीत लेनेके कारण शालिवाहनका नाम ही शक पड़ गया था, इसलिए कहीं कहीं शालिवाहन सवत्को ही शक सवत् कहने की प्रवृत्ति चल गई परन्तु वास्तवमें वह इससे पृथक् एक स्वतन्त्र सवत है जिसका उल्लेख नीचे किया गया है। प्रचलित शक सवत् वीर-निर्वाणके ६०५ वर्ष पश्चात और विक्रम सवतके १३५ वर्ष पश्चात माना गया है। (विशेष दे परिशिष्ट १)

### ५ शालिवाहन सवत्

शक संवत् इसका प्रचार आज प्राय लुप्त हो चुका है तदपि जैसा कि कुछ शिलालेखोंसे विदित है किसी समय दक्षिण देशमें इसका प्रचार अवश्य रहा है। शकके नामसे प्रसिद्ध उपर्युक्त शालि-वाहनसे यह पृथक् है क्योंकि इसकी गणना वीर निर्वाणके ७४१ वर्ष पश्चात मानी गई है। (विशेष दे परिशिष्ट १)

### ६ ईसवी सवत्

यह सवत ईसा मसीहके स्वर्गवासके पश्चात यारोपमें प्रचलित हुआ और अग्रेजी साम्राज्यके साथ सारी दुनियामें फैल गया। यह आज विश्वका सर्वमान्य सवत् है। इसकी प्रवृत्ति वीर निर्वाणके ७२५ वर्ष पश्चात् और विक्रम सवत्से ५७ वर्ष पश्चात् होनी प्रसिद्ध है।

### ७ गुप्त सवत् निर्देश

इसकी स्थापना गुप्त साम्राज्यके प्रथम सम्राट् चन्द्रगुप्तने अपने राज्याभिषेकके समय ईसवी ३२० अर्थात वी नि के ८४६ वर्ष पश्चात की थी। इसका प्रचार गुप्त साम्राज्य पर्यन्त ही रहा।

### ८ हिजरी संवत् निर्देश

इस सवत्का प्रचार मुसलमानोंमें है क्योंकि यह उनके पैगम्बर मुहम्मद साहबके मक्का मदीना जानेके समयसे उनकी हिजरतमें विक्रम

संवत् ६५० में अर्थात् वीर निर्वाणके ११२० वर्ष पश्चात् स्थापित हुआ था। इसीको मुहर्रम या शाबान सन् भी कहते हैं।

### ९. मघा संवत् निर्देश

म पु ७६/३९९ कल्की राजाकी उत्पत्ति बताते हुए कहा है कि दुषमा काल प्रारम्भ होनेके १००० वर्ष बीतने पर मघा नामके संवत्में कल्की नामक राजा होगा। आगमके अनुसार दुषमा कालका प्रादुर्भाव वी नि के ३ वर्ष व ८ मास पश्चात् हुआ है। अत मघा संवत्सर वीर निर्वाणके १००३ वर्ष पश्चात् प्राप्त होता है। इस संवत्सरका प्रयोग कहीं भी देखनेमें नहीं आता।

### १० सर्व संवत्सरोंका परस्पर सम्बन्ध

निम्न सारणीकी सहायतासे कोई भी एक संवत् दूसरेमें परिवर्तित किया जा सकता है।

| क्रम | नाम | संकेत | १वी नि | २ विक्रम | ३ईसवी | ४ शक | ५ गुप्त | ६ हिजरी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | वीर निर्वाण | वी नि | १ | पूर्व४७० | पूर्व५२७ | पूर्व६०५ | पूर्व८४६ | पूर्व११२० |
| २ | विक्रम | वि | ४७० | १ | ,, ५७ | ,,१३५ | ,,३७६ | ,,६५० |
| ३ | ईसवी | ई | ५२७ | ५७ | १ | , ७८ | ,,३१९ | ,,५९३ |
| ४ | शक | श | ६०५ | १३५ | ७८ | १ | ,,२४१ | ,,५१५ |
| ५ | गुप्त | गु | ८४६ | ३७६ | ३१९ | २४१ | १ | ,,२७४ |
| ६ | हिजरी | हि | ११२० | ६५० | ५९४ | ५३५ | २७४ | १ |

## ३ ऐतिहासिक राज्यवंश

### १ भोज वंश

द सा /प्र ३६-३७ (बंगाल एशियेटिक सोसाइटी वाल्यूम ५/पृ ३७८ पर छपा हुआ अर्जुनदेवका दानपत्र), (ज्ञा /प्र /पं पन्नालाल)—यह वंश मालवा देशपर राज्य करता था। उज्जैनी इनकी राजधानी थी। अपने समयका बड़ा प्रसिद्ध व प्रतापी वंश रहा है। इस वंशमें धर्म व विद्याका बड़ा प्रचार था। बंगाल एशियेटिक सोसाइटी वाल्यूम ५/पृ ३७८ पर छपे हुए अर्जुनदेवके अनुसार इसकी वंशावली निम्न प्रकार है।

| सं | नाम | समय | | विशेष |
|---|---|---|---|---|
| | | वि स | ईसवी सन् | |
| १ | सिंहल | ९५७-९९७ | ९००-९४० | दानपत्रसे बाहर |
| २ | हर्ष | ९९७-१०३१ | ९४०-९७४ | इतिहासके अनुसार |
| ३ | मुञ्ज | १०३१-१०६० | ९७४-१००३ | दानपत्र तथा इतिहास |
| ४ | सिन्धु राज | १०६०-१०६५ | १००३-१००८ | इतिहासके अनुसार |
| ५ | भोज | १०६५-१११२ | १००८-१०५५ | दानपत्र तथा इतिहास |
| ६ | जयसिंह राज | १११२-१११५ | १०५५-१०५८ | ,, ,, ,, |
| ७ | उदयादित्य | १११५-११५० | १०५८-१०९३ | समय निश्चित है |
| ८ | नरधर्मा | ११५०-१२०० | १०९३-११४३ | |
| ९ | यशोधर्मा | १२००-१२१० | ११४३-११५३ | दानपत्रसे बाहर |
| १० | अजयवर्मा | १२१०-१२४९ | ११५३-११९२ | |
| ११ | विन्ध्य वर्मा विजय वर्मा | १२४९-१२५७ | ११९२-१२०० | इसका समय निश्चित है |
| १२ | सुभटवर्मा | १२५७-१२६४ | १२००-१२०७ | |
| १३ | अर्जुनवर्मा | १२६४-१२७५ | १२०७-१२१८ | |
| १४ | देवपाल | १२७५-१२८५ | १२१८-१२२८ | |
| १५ | जैतुगिदेव (जयसिंह) | १२८५-१२९६ | १२२८-१२३९ | |

नोट इस वंशावलीमें दर्शाये गये समय, उदयादित्य व विन्ध्यवर्माके समयके आधारपर अनुमानसे भर गये हैं। क्योंकि इन दोनोंके समय निश्चित हैं, इसलिए यह समय भी ठीक समझना चाहिए।

### २. कुरु वंश

इस वंशके राजा पाञ्चाल देशपर राज्य करते थे। कुरुदेश इनकी राजधानी थी। इस वंशमें कुल चार राजाओंका उल्लेख पाया जाता है—१ प्रवाहण जैवलि (ई पू १४००), २ शतानीक (ई पू १४००-१४२०), ३ जन्मेजय (ई पू १४२०-१४५०) ४ परीक्षित (ई पू १४५०-१४७०)।

### ३ मगध देशके राज्यवंश

#### १ सामान्य परिचय

जै पी /पु—जैन परम्परामें तथा भारतीय इतिहासमें किसी समय मगध देश बहुत प्रसिद्ध रहा है। यद्यपि यह देश बिहार प्रान्तके दक्षिण भागमें अवस्थित है, तथापि महावीर तथा बुद्धके कालमें पञ्जाब, सौराष्ट्र, बङ्गाल, बिहार तथा मालवा आदिके सभी राज्य इसमें सम्मिलित हो गये थे। उससे पहले जब ये सब राज्य स्वतन्त्र थे तब मालवा या अवन्ती राज्य और मगध राज्यमें परस्पर झड़पें चलती रहती थीं। मालवा या अवन्तीकी राजधानी उज्जयनी थी जिसपर 'प्रद्योत' राज्य करता था और मगधकी राजधानी पाटलीपुत्र (पटना) या राजगृही थी जिसपर श्रेणिक बिम्बसार राज्य करते थे।

प्रद्योत तथा श्रेणिक प्राय समकालीन थे। प्रद्योतका पुत्र पालक था और श्रेणिकके दो पुत्र थे, अभय कुमार और अजातशत्रु कुणिक। अभयकुमार श्रेणिकका मन्त्री था जिसने प्रद्योतको बन्दी बनाकर उसके आधीन कर दिया था।३२०। वीर निर्वाणवाले दिन अवन्ती राज्यपर प्रद्योतका पुत्र पालक गद्दीपर बैठा। दूसरी ओर मगध राज्यमें वी नि से ९ वर्ष पूर्व श्रेणिकका पुत्र अजातशत्रु राज्यासीन हुआ।३१६। पालकका राज्य ६० वर्ष तक रहा। इसके राज्यकालमें ही मगधकी गद्दीपर अजातशत्रुका पुत्र उदयी आसीन हो गया था। इसने अपनी शक्ति बढा ली थी जिसके द्वारा इसने पालकको परास्त करके अवन्तीपर अधिकार कर लिया परन्तु उसे अपने राज्यमें नहीं मिला सका। यह काम इसके उत्तराधिकारी नन्दिवर्धनने किया। यहाँ आकर अवन्ती राज्यकी सत्ता समाप्त हो गई।३२८ ३३१।

श्रेणिकके वंशमें पुत्र परम्परासे अनेकों राजा हुए। सब अपने-अपने पिताको मारकर राज्यपर अधिकार करते रहे, इसलिये यह सारा वंश पितृघाती कुलके रूपमें बदनाम हो गया। जनताने इसके अन्तिम राजा नागदासको गद्दीसे उतारकर उसके मन्त्री सुसुनागको राजा बना दिया। अवन्तीको अपने राज्यमें मिलाकर मगध देशकी वृद्धि करनेके कारण इसीका नाम नन्दिवर्धन पड़ गया।३३१। यह नन्द वंशका प्रथम राजा हुआ। इस वंशने १५५ वर्ष राज्य किया। अन्तिम राजा धनानन्द था जो भोग विलासमें पड़ जानेके कारण जनताकी दृष्टिसे उतर गया। उसके मन्त्री शाकटालने कूटनीतिज्ञ चाणक्यकी सहायतासे इसके सारे कुलको नष्ट कर दिया और चन्द्रगुप्त मौर्यको राजा बना दिया।३६२।

चन्द्र गुप्तसे मौर्य या मुरुड वंशकी स्थापना हुई जिसका राज्यकाल २५५ वर्ष रहा कहा जाता है। परन्तु जैन इतिहासके अनुसार वह ११५ वर्ष और लोक इतिहासके अनुसार १३७ वर्ष प्राप्त होता है। इस वंशके प्रथम राजा चन्द्रगुप्त जैन थे, परन्तु उसके उत्तराधिकारी बिन्दुसार अशोक, कुनाल और सम्प्रति ये चारों राजा बौद्ध हो गये थे। इसीलिये बौद्धाम्नायमें इन चारोंका उल्लेख पाया जाता है, जबकि जैनाम्नायमें केवल एक चन्द्रगुप्तका ही नाम देकर समाप्त कर दिया गया है।३१६।

इसके पश्चात् मगध देशपर शक वंशने राज्य किया जिसमें पुष्यमित्र आदि अनेकों राजा हुए जिनका शासन २३० वर्ष रहा। अन्तिम राजा नरवाहन हुआ। तदनन्तर यहाँ भृत्य अथवा कुशान

वंशका राज्य आया जिसके राजा शालिवाहनने वी नि ६०५ (ई ७९) में शक वंशी नरवाहनको परास्त करनेके उपलक्ष्यमें शक संवत्की स्थापनाकी।(दे इतिहास २/४)। इस वंशका शासन२४२वर्ष तकरहा।

भृत्य वंशके पश्चात् इस देशमें गुप्तवंशका राज्य २३१ वर्ष पर्यन्त रहा, जिसमें चन्द्रगुप्त द्वि तथा समुद्रगुप्त आदि ६ राजा हुए। परन्तु तृतीय राजा स्कन्दगुप्त तक ही इसकी स्थिति अच्छी रही, क्योंकि इसके कालमें हूनवंशी सरदार काफी जोर पकड़ चुके थे। यद्यपि स्कन्दगुप्तने इन्हें परास्तकर दिया था तदपि इसके उत्तराधिकारी कुमारगुप्तसे उन्होंने राज्यका बहुभाग छीन लिया। यहाँ तक कि ई ५०० (वी नि १०२७) में इस वंशके अन्तिम राजा भानुगुप्तको जीतकर हूनराज तोरमाणने सारे पंजाब तथा मालवा (अवन्ती) पर अपना अधिकार जमा लिया, और इसके पुत्र मिहिरपालने इस वंशको नष्ट भ्रष्ट कर दिया। (क पा १/प्र ५४,६५/पं महेन्द्र)। इसलिये शास्त्रकारोंने इस वंशकी स्थिति वी नि ९५८ (ई ४३१) तक ही स्वीकार की। जैनआम्नायके अनुसार वी नि ९५८(ई ४३१)में इन्द्रसुत कल्कीका राज्य प्रारम्भ हुआ, जिसने प्रजापर बड़े अत्याचार किये, यहाँ तक कि साधुओंसे भी उनके आहारका प्रथम ग्रास शुल्कके रूपमें माँगना प्रारम्भकर दिया। इसका राज ४२ वर्ष अर्थात् वी नि १००० (ई ४७३) तक रहा। इस कुलका विशेष परिचय आगे पृथकसे दिया गया है (दे अगला उपशीर्षक)।

## २ कल्की वंश

ति प ४/१५०९-१५११ तत्तो कक्की जादो इंदसुदो तस्स चउमुहो णामो। सत्तरि वरिसा आऊ बिगुणियइगिवीस रज्जतो।१५०९। आचारांगधरादो पणहत्तरिजुत्तदुसमवासेसु। वोलीणेसु बद्धो पट्टो कक्किस्स णरवइणो।१५१०। अहमाहियाण कक्की णियजोग्गे जणपदे पयत्तेण। सुक्कं जाचदि लुद्धो पिंडग्गं जाव ताव समणाओ।१५११। — गुप्त कालके पश्चात् अर्थात् वी नि ९५८ में 'इन्द्र' का सुत कल्की अपर नाम चतुर्मुख राजा हुआ। इसकी आयु ७० वर्ष थी और ४२ वर्ष अर्थात् वी नि १००० तक उसने राज्य किया।।१५०९।। आचारांगधरों (वी नि ६८३) के पश्चात २७५ वर्ष व्यतीत होनेपर अर्थात वी नि ९५८ में कल्की राजाको पट्ट बाँधा गया।१५१०। तदनन्तर वह कल्की प्रयत्न पूर्वक अपने अपने योग्य जनपदोंको सिद्ध करके लोभको प्राप्त होता हुआ मुनियोंके आहारमें-से भी अग्रपिण्डको शुल्कमें माँगने लगा।।१५११। (ह पु ६०/४९१-४९२)

त्रि सा ८५० पण्णछस्सयवस्सं पणमासजुदं गमिय वीरणिव्वुइदो। सगराजो तो कक्की चदुणवतियमहिय सगमासं। — वीर निर्वाणके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् शक राजा हुआ और उसके ३९४ वर्ष ७ मास पश्चात अर्थात वीर निर्वाणके १००० वर्ष पश्चात् कल्की राजा हुआ।

उ पु ७६/३९७-४०० दुष्पमायां सहस्राब्दव्यतीतौ धर्महानितः।३९७। पुरे पाटलिपुत्राख्ये शिशुपालमहीपतेः। पापी तनूजः पृथिवीसुन्दर्यां दुर्जनादिमः।३९८। चतुर्मुखाह्वयः कल्किराजो वेजितभूतलः। ।३९९। समानां सप्ततिस्तस्य परमायुः प्रकीर्तितम्। चत्वारिंशत्समा राज्यस्थितिश्चाक्रमकारिणः।४००। — जन्म दुःखम कालके १००० वर्ष पश्चात। आयु ७० वर्ष। राज्यकाल ४० वर्ष। राजधानी पाटलीपुत्र। नाम चतुर्मुख। पिता शिशुपाल।

नोट—शास्त्रोल्लिखित उपर्युक्त तीन उद्धरणोंसे कल्कीराजके विषयमें तीन दृष्टियें प्राप्त होती हैं। तीनों ही के अनुसार उसका नाम चतुर्मुख था, आयु ७० वर्ष तथा राज्यकाल ४० अथवा ४२ वर्ष था। परन्तु ति प में उसे इन्द्र का पुत्र बताया गया है और उत्तर पुराणमें शिशुपालका। राज्यारोहण कालमें भी अन्तर है। ति प के अनुसार वह वी नि ९५८ में गद्दीपर बैठा, त्रि सा के अनुसार वी नि १००० में और उ पु के अनुसार दुःषम काल (वी नि ३) के १००० वर्ष पश्चात् अर्थात् १००३ में उसका जन्म हुआ और १०३३ से १०७३ तक उसने राज्य किया। यहाँ चतुर्मुखको शिशुपालका पुत्र भी कहा है। इमपरसे यह जाना जाता है कि यह कोई एक राजा नहीं था, सन्तान परम्परामे होनेवाले तीन राजा थे—इन्द्र इसका पुत्र शिशुपाल और उसका पुत्र चतुर्मुख। उत्तरपुराणमें दिये गए निश्चित काल के आधारपर इन तीनोंका पृथक्-पृथक् काल भी निश्चित हो जाता है। इन्द्रका वी नि ९५८-१०००, शिशुपालका १०००-१०३३, और चतुर्मुखका १०३३ १०७३। तीनों ही अत्यन्त अत्याचारी थे।

## ३ हून वंश

क पा १/प्र ५४/६५ (पं महेन्द्र कुमार)- लोक-इतिहासमें गुप्त वंशके पश्चात कल्कीके स्थानपर हूनवंश प्राप्त होता है। इसके राजा भी अत्यन्त अत्याचारी बताये गये हैं और काल भी लगभग वही है, इसलिये कहा जा सकता है कि शास्त्रोक्त कल्की और इतिहासोक्त हून एक ही बात है। जैसा कि मगध राज्य वंशोंका सामान्य परिचय देते हुए बताया जा चुका है इस वंशकेसरदार गुप्तकालमें बराबर जोर पकड़ते जा रहे थे और गुप्त राजाओंके साथ इनकी मुठभेड़ बराबर चलती रहती थी। यद्यपि स्कन्द गुप्त (ई ४१३-४३५) ने अपने शासन कालमें इसे पनपने नहीं दिया, तदपि उसके पश्चात् इसके आक्रमण बढ़ते चले गए। यद्यपि कुमार गुप्त (ई ४३५-४६०) को परास्त करनेमें यह सफल नहीं हो सका तदपि उसकी शक्तिको इसने क्षीण अवश्य कर दिया, यहाँ तक कि इसके द्वितीय सरदार तोरमाणने ई ५०० में गुप्तवंशके अन्तिम राजा भानुगुप्तके राज्यको अस्त व्यस्त करके सारे पंजाब तथा मालवापर अपना अधिकार जमा लिया। ई ५०७ में इसके पुत्र मिहिरकुलने भानुगुप्तको परास्तकरके सारे मगधपर अपना एक छत्र राज्य स्थापित कर दिया।

परन्तु अत्याचारी प्रवृत्तिके कारण इसका राज्य अधिक काल टिक न सका। इसके अत्याचारोंसे तंग आकर विष्णु-यशोधर्म नामक एक हिन्दू सरदारने मगधकी बिखरी हुई शक्तिको संगठित किया और ई ५२८ में मिहिरकुलको मार भगाया। उसने कशमीरमें शरण ली और ई ५४० में वहाँ ही उसकी मृत्यु हो गई।

विष्णु यशोधर्म कट्टर वैष्णव था इसलिये उसने यद्यपि हिन्दू धर्मकी बहुत वृद्धिकी तदपि साम्प्रदायिक विद्वेषके कारण जैन संस्कृतिपर तथा श्रमणोंपर बहुत अत्याचार किये जिसके कारण जैनाम्नायमें यह कल्की नामसे प्रसिद्ध हो गया और हिन्दुओंने इसे अपना अन्तिम अवतार (कल्की अवतार) स्वीकार किया।

जैन मान्य कल्कि वंशकी हून वंशके साथ तुलना करनेपर हम कह सकते हैं वी नि ९५८-१००० (ई ४३१-४७३) में होनेवाला राजा इन्द्र इस कुलका प्रथम सरदार था, वी नि १०००-१०३३ (ई ४७३-५०६) का शिशुपाल यहाँ तोरमाण है, वी नि १०३३-१०७३ वाला चतुर्मुख यहाँ ई ५०६ ५४६ का मिहिरकुल है। विष्णु यशोधर्मके स्थानपर किसी अन्य नामका उल्लेख न करके उसके कालको भी यहाँ चतुर्मुखके कालमें सम्मिलित कर लिया गया है।

## ४ काल निर्णय

अगले पृष्ठकी सारणीमें मगधके राज्यवंशों तथा उनके राजाओंका शासन काल विषयक तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है।

आधार—जैन शास्त्र—ति प ४/१५०५-१५०८ ह पु ६०/४८७-४९१।

सन्धान—ति प २/प्र ७, १४। उपाध्ये तथा एच ऐल जैन ध १/प्र ३३/एच एल जैन क पा १/प्र ५२-५४ (६४-६५)। प महेन्द्रकुमार, द सा./प्र २८/प नाथूराम प्रेमी, पं, कैलाश चन्द जी कृत जैन साहित्य इतिहास पूर्व पीठिका।

प्रमाण—जैन इतिहास=जैन साहित्य इतिहास पूर्व पीठिका/पृष्ठ संख्या

संकेत—वी नि =वीर निर्वाण संवत्, ई पू =ईसवी पूर्व, ई =ईसवी, पू = पूर्व, सं =संवत्, वर्ष=कुल शासन काल, लोक इतिहास=वर्तमान इतिहास।

| नाम | जैन शास्त्र (ति प ४/१५०५) | | | मत्स्य पुराण | | जैन इतिहास | | | विशेषताएँ* |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्रमाण | वी नि | ई पू | प्रमाण | वर्ष | प्रमाण | ई पू | वर्ष | |
| **अवन्ती राज्य** | | | | | | | | | |
| १ प्रद्योत वंश | | | | | | | | | |
| सामान्य | | | | ३१७ | १२५ | | | | |
| प्रद्योत | | | | ,, | २३ | ३२५ | ५६०-५२७ | ३३ | श्रेणिक तथा अजातशत्रुका समकालीन ।३२०। श्रेणिकके मन्त्री अभयकुमारने बन्दी बनाकर श्रेणिकका आदान किया था ।३२०। |
| पालक | ३२६ | १-६० | ५२७-४६७ | | | ,, | ५२७-४६७ | ६० | इसे गद्दीसे उतारकर जनताने मगध नरेश उदयी (अजक) को राजा स्वीकार कर लिया ।३३२। |
| विशाखयूप | | | | ,, | ५३ | | | | |
| आर्यक सूयक | | | | ३१८ | २१ | | | | |
| अजक(उदयी) | | | | | | | ४९९-४६७ | ३२ | मगध शासनके ५३ वर्षोंमें से अन्तिम ३२ वर्ष इसने अवन्ती पर शासन किया ।३२८। परन्तु क्रूरताके कारण किसी भ्रष्ट राजकुमारके द्वारा धोखेसे निःसन्तान मारा गया ।३३२। |
| नन्दि वर्द्धन | | | | | | | ४६७-४४९ | १८ | इसने मगधमें मिलाकर इस राज्यका अन्त कर दिया।३२८। |
| **मगध राज्य** | | | | | | | | | |
| १ शिशुनाग वंश | | | | | | | | | |
| सामान्य | | | | | १२६ | | | | |
| शिशुनाग | | | | ३१८ | ४० | | | | जायसवालजीके अनुसार श्रेणिक वंशीय दर्शकके अपर नाम हैं। शिशुनाग तथा काकवर्ण उसके विशेषण हैं ।३२२। |
| काकवर्ण | | | | , | २६ | | | | |
| क्षेत्रधर्मा | | | | ,, | ३६ | | | | |
| क्षत्रौजा | | | | ,, | २४ | | | | |

| नाम | बौद्ध शास्त्र महावंश | | | मत्स्यपुराण | | जैन इतिहास | | | विशेषताएँ* |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्रमाण | बु नि | ई पू | वर्ष | वर्ष | प्रमाण | ई पू | वर्ष | |
| २ श्रेणिक वंश | | | | | | | | | |
| सामान्य | | | | | | | | | राज्यके लोभसे अपने अपने पिताकी हत्या करनेके कारण यह कुल पितृघाती नामसे प्रसिद्ध है ।३१४। |
| श्रेणिक (बिम्बसार) | | | | | २८ | ३०८ | ६०४-५५२ | ५२ | बुद्ध तथा महावीरके समकालीन।३०४। इसके पुत्र अजातशत्रुका राज्याभिषेक ई पू ५५२ में निश्चित है। |
| अजातशत्रु (कुणिक) | ३१६ | पू ८-सं २४ | ५५२-५२० | ३२ | २८ | ,, | ५५२-५२० | ३२ | |
| भूमिमित्र | | | | | १४ | | | | बौद्ध ग्रन्थोंमें इसका उल्लेख नहीं है ।३२२। |
| दर्शक | | | | | २७ | | | | इसकी बहन पद्मावतीका विवाह उदयीके साथ होना माना गया है ।३२३। |
| | | | | | २४ | | | | |
| वंशक | | | | | | | | | |
| उदयी | ३१४ | २४-४० | ५२०-५०४ | १६ | ३३ | ३३३ | ५२०-४६७ | ५३ | अजातशत्रुका पुत्र ।३१४। अपरनाम अजक ।३२८। ई पू ४९९में पालकको गद्दीसे हटाकर जनताने इसे अवन्तीका शासक बना दिया परन्तु यह उसे अपने देशमें नहीं मिला सका।३२८। |
| अनुरुद्ध | ,, | ४०-४४ | ५०४-५०० | ४ | | ३३५ | ४६७-४५८ | ९ | |
| मुण्ड | ,, | ४४-४८ | ५००-४९६ | ४ | | ,, | ४५८-४४९ | ८ | |
| नागदास | ,, | ४८-७२ | ४९६-४७२ | २४ | | ३१४ | ४४९-४४९ | ० | पितृघाती कुलको समाप्त करनेके लिए जनताने उसके स्थानपर इसके मन्त्रीको राजा बना दिया ।३१४। |
| सुसुनाग (नन्दिवर्धन) | ३१५ | ७२-९० | ४७२-४५४ | १८ | ४० | ,, | ४४९-४०९ | ४० | नागदासका मन्त्री जिसे जनताने राजा बनाया ।३१४। अवन्ती राज्यको मिलाकर अपने देशकी वृद्धि करनेके कारण नन्दिवर्द्धन नाम पड़ा ।३३१। |
| कालासोक | , | ९०-११८ | ४५४-४२६ | २८ | | | | | |

| नाम | जैन शास्त्र (ति प ४) १५०६ | | | मत्स्य पुराण | | जैन इतिहास | | | विशेषताएँ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्रमाण | वी नी | ई पू | वर्ष | वर्ष | प्रमाण | ई पू | वर्ष | |
| ३ नन्द वंश * | | | | | | | | | खारवेल शिलालेखके आधारपर क्योंकि नन्दिवर्द्धनका राज्याभिषेक ई पू ४५८ में होना सिद्ध होता है इसलिए जायसवाल जीने राजाओंके उपर्युक्त क्रममें कुछ हेर फेर करके संगति बैठानेका प्रयत्न किया है ।३३४। श्रेणिक वंशीय नागदासका मन्त्री ही नन्दिवर्द्धनसे प्रसिद्ध हो गया था। (दे ऊपर)। वास्तवमें यह नन्द वंशके राजाओंमें सम्मिलित नहीं थे। इस वंशमें नव नन्द प्रसिद्ध हैं। जिनका उल्लेख आगे किया गया है।३३१। |
| सामान्य | ३२६ | ६०–२१५ | ४६७–३१२ | १५५* | १८३ | | | | |
| अनुरुद्ध | | | | | | ३३४ | ४६७ ४५८ | ९ | |
| नन्दिवर्द्धन (सुसुनाग) | | | | | ४० | ,, | ४५८–४१८ | ४० | |
| मुण्ड | | | | | | ,, | ४१८–४१० | ८ | |
| | | | लोक इतिहास ५२६–३२२ | २०४ | | | | | |
| नव नन्द — | | | | | | | ४१०–३२६ | ८४ | |
| महानन्द | | | | | ४३ | , | ४१०–३७४ | ३६ | नन्दिवर्द्धनका उत्तराधिकारी तथा नन्द वंशका प्रथम राजा ।३३१। |
| महानन्दकेरपुत्र | | | | | | ,, | ३७४–३६६ | ८ | |
| | | | | | ८८ | ,, | ३६६–३३८ | २८* | ८८ तथा २८ वर्ष की गणनामें ६० वर्षका अन्तर है। इसके समाधानके लिए देखो नीचे टिप्पणी। |
| महापद्मनन्द (तथा इनके ४ पुत्र) धनानन्द | | | | | १२ | ,, | ३३८–३२६ | १२ | भोग विलासमें पड़ जानेके कारण इसके कुलको नष्ट करके इसके मन्त्री शाकटालने चाणक्यकी सहायतासे चन्द्रगुप्त मौर्यको राजा बना दिया ।३६४। |

*—जैन शास्त्रके अनुसार पालकका काल ६० वर्ष और नन्द वंशका १५५ वर्ष है। तदनन्तर अर्थात वी नि २१५ में चन्द्रगुप्त मौर्यका राज्याभिषेक हुआ। श्रुतकेवली भद्रबाहु (वी नि १६२) के समकालीन बतानेके अर्थ से आचार्य श्री हेमचन्द्र सूरिने इसे वी नि १५५ में राज्यारूढ़ होनेकी कल्पना की। जिसके लिए उन्हें नन्द वंशके कालको १५५ से घटा कर ९५ वर्ष करना पड़ा। इस प्रकार चन्द्रगुप्त मौर्यके कालको लेकर ६० वर्षका मतभेद पाया जाता है ।३१३। दूसरी ओर पुराणोंमें नन्द वंशीय महापद्मनन्दिके कालको लेकर ६० वर्षका मतभेद है। वायु पुराणमें इसका काल २८ वर्ष है और अन्य पुराणोंमें ८८ वर्ष। ८८ वर्ष मानने पर नन्द वंशका काल १८३ वर्ष आता है और २८ वर्ष मानने पर १२३ वर्ष। इस कालमें उदयी (अजक) के अवन्ती राज्यवाले ३२ वर्ष मिलानेपर पालकके पश्चात नन्द वंशका काल १५५ वर्ष आ जाता है। इसलिए उदयी (अजक) तथा उसके उत्तराधिकारी नन्दिवर्द्धनकी गणना नन्द वंशमें करनेकी भ्रान्ति चल पड़ी है। वास्तवमें ये दोनों राजा श्रेणिक वंशमें हैं, नन्द वंशमें नहीं। नन्द वंशमें नव नन्द प्रसिद्ध हैं जिनका काल महापद्मनन्दसे प्रारम्भ होता है ।३३१।

| नाम | जैन शास्त्र ति प ४/१५०६ | | | जैन इतिहास | | | लोक इतिहास | | विशेष घटनायें |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | वी नि | ई पू | वर्ष | प्रमाण | ई पू | वर्ष | ई पू | वर्ष | |
| ४ मौर्य या मुरुड वंश— | | | | | | | | | |
| सामान्य | २१५–४७० | ३१२–५७ | २५५ | | ३२६–२११ | ११५ | ३२२–१८५ | १३७ | |
| चन्द्रगुप्त प्र | २१५–२५५ | ३१२–२७२ | ४० | ३५८ ३३६ | ३२६–३०२ | २४ | ३२२–२९८ | २८ | जिन दीक्षा धारण करने वाले ये अन्तिम राजा थे। ति प ४/१४८१। बुद्ध निर्वाण (ई पू ५४४) से २१८ वर्ष पश्चात् गद्दी पर बैठे ।२८७। श्रुतकेवली भद्र बाहु (वी नि १६२) के साथ दक्षिण गये। (दे इतिहास ४)। |
| बिन्दुसार | | | | | ३०२–२७७ | २५ | २९८–२७३ | २५ | चन्द्रगुप्तका पुत्र ।३५८। |
| अशोक | | | | | २७७–२३६ | ४१ | २७३–२३२ | ४१ | |
| कुनाल | | | | ३५६ | २३६–२२८ | ८ | २३२–१८५ | ४७ | |
| दशरथ | | | | ,, | २२८–२२० | ८ | | | कुनालके ज्येष्ठ पुत्र अशोकका पोता ।३५१। |
| सम्प्रति (चन्द्रगुप्त द्वि ) | | | | ३५८ | २२०–२११ | ९ | | | कुनालका लघु पुत्र अशोकका पोता चन्द्रगुप्तके १०५ वर्ष पश्चात और अशोकके १९ वर्ष पश्चात गद्दी पर बैठा ।३५६। |
| विक्रमादित्य* | ४१०–४७० | ११७–५७ | ६० | | | | | | * यह नाम क्रमबाह्य है। |

| वंशका नाम सामान्य/विशेष | जैन शास्त्र ति प ४/१५०७ | | | लोक इतिहास | | विशेष घटनायें |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | वी नि | ई पू | वर्ष | ई पू | वर्ष | |
| ५ शक वंश— | | | | | | |
| सामान्य | २५५-४८५ | २७२-४२ | २३० | १८५-१२० | ६५ | यह वास्तवमें कोई एक अखण्ड वंश न था, बल्कि छोटे-छोटे सरदार थे, जिनका राज्य मगध देशकी सीमाओंपर बिखरा हुआ था। यद्यपि विक्रम वंशका राज्य वी नि ४७० में समाप्त हुआ है, परन्तु क्योंकि चन्द्रगुप्तके कालमें ही इन्होंने छोटी-छोटी रियासतों पर अधिकार कर लिया था इसलिए इनका काल वी नि. २५५ से प्रारम्भ करने में कोई विरोध नहीं आता। |
| प्रारम्भिक अवस्था में | २५५-३४५ | २७२-१८२ | ९० | | | |
| १ पुष्य मित्र | २५५-२८५ | २७२-२४२ | ३० | | | |
| २ वसु मित्र (वसुमित्र) | २८५-३४५ | २४२-१८२ | ६० | | | वसुमित्र और अग्निमित्र समकालीन थे, तथा पृथक् पृथक् प्रान्तों में राज्य करते थे। |
| अग्निमित्र (भानुमित्र) | २८५-३४५ | २४२-१८२ | ६० | | | |
| प्रबल अवस्थामें | | | | अनुमानत | | |
| गर्दभिल्ल (गन्धर्व) | ३४५-४४५ | १८२-८२ | १०० | १८१-१४१ | ४० | यद्यपि गर्दभिल्ल व नरवाहनका काल यहाँ ई पू १८२-८२ दिया है, पर यह ठीक नहीं है क्योंकि आगे राजा शालिवाहन द्वारा वी नि ६०५ (ई ७९) में नरवाहनका परास्त किया जाना सिद्ध है। अत मानना होगा कि अवश्य ही इन दोनोंके बीच कोई अन्य सरदार रहे होंगे जिनका उल्लेख नहीं किया गया है। यदि इनके मध्यमें ५ या ६ सरदार और भी मान लिए जायें तो नरवाहनकी अन्तिम अवधि ई १२० को स्पर्श कर जायेगी। और इस प्रकार इतिहासकारोंके समयके साथ भी इसका मेल खा जायेगा और शालिवाहनके समयके साथ भी। |
| अन्य सरदार | ४४५-५६६ | ई पू ८२-ई ३९ | १२१ | १४१-ई ८० | २२१ | |
| नरवाहन (नभ सेन) | ५६६-६०६ | ३९-७९ | ४० | ८० १२० | ४० | |
| ६ भृत्य वंश (कुशान वंश)— | | | | | | इतिहासकारोंकी कुशान जाति ही आगमकारोंका भृत्य वंश है क्योंकि दोनोंका कथन लगभग मिलता है। दोनों ही शकों पर विजय पानेवाले थे। उधर शालिवाहन और इधर कनिष्क दोनोंने समान समय में ही शकोंका नाश किया है। उधर शालिवाहन और इधर कनिष्क दोनों ही समान पराक्रमी शासक थे। दोनोंका ही साम्राज्य विस्तृत था। कुशान जाति एक बहिष्कृत चीनी जाति थी जिसे ई पू दूसरी शताब्दीमें देशसे निकाल दिया गया था। वहाँसे चलकर बलतिमार व काबुलके मार्गसे ई पू ४१ के लगभग भारतमें प्रवेश कर गये। यद्यपि कुछ छोटे मोटे प्रदेशों पर इन्होंने अधिकार कर लिया था परन्तु ई. ४० में उत्तरी पंजाब पर अधिकार कर लेनेके पश्चात् ही इनकी सत्ता प्रगट हुई। यही कारण है कि आगम व इतिहासकी मान्यताओंमें इस वंशकी पूर्वावधिके सम्बन्धमें ८० वर्षका अन्तर है। |
| सामान्य | ४८५-७२७ | पू ४२-ई २०० | २४२ | ४०-३२० | २८० | |
| प्रारम्भिक-अवस्थामें | ४८५ ५६६ | पू ४२-ई ३९ | ८१ | | | |

| वंशका नाम सामान्य/विशेष | लोक इतिहास | | विशेष घटनायें |
|---|---|---|---|
| | ईसवी | वर्ष | |
| प्रबल स्थितिमें | | | ई ४० में ही इसकी स्थिति मजबूत हुई और यह जाति शकोंके साथ टक्कर लेने लगी। इस वंशके दूसरे राजा गौतमी पुत्र सातकर्णी (शालिवाहन) ने शकोंके अन्तिम राजा नरवाहनको वी नि ६०६ (ई ७९) में परास्त करके शक संवतकी स्थापना की। (क पा /१/प्र /५३/६४/प महेन्द्र। |
| गौतम | ४०-७४ | ३४ | |
| शालिवाहन (सातकर्णि) | ७४-१२० वी नि ६०१-६४७ | ४६ | |
| कनिष्क | १२०-१६२ | ४२ | राजा कनिष्क इस वंशका तीसरा राजा था, जिसने शकोंका मूलच्छेद करके भारतमें एकछत्र विशाल राज्यकी स्थापना की। |
| अन्य राजा | १६२-२०१ | ३९ | कनिष्कके पश्चात् भी इस जातिका एकछत्र शासन ई २०१ तक चलता रहा इसी कारण आगमकारोंने यहाँ तक ही इसकी अवधि अन्तिम स्वीकार की है। परन्तु इसके पश्चात् भी इस वंशका मूलोच्छेद नहीं हुआ। गुप्त वंशके साथ टक्कर हो जानेके कारण इसकी शक्ति क्षीण होती चली गयी। इस स्थितिमें इसकी सत्ता ई २०१-३२० तक बनी रही। यही कारण है कि इतिहासकार इसकी अन्तिम अवधि ई २०१ को बजाये ३२० स्वीकार करते हैं। |
| क्षीण अवस्थामें | २०१-३२० | ११९ | |

| वंशका नाम सामान्य/विशेष | नोक इतिहास ईसवी | वर्ष | विशेष घटनायें |
|---|---|---|---|
| ७ गुप्त वश— सामान्य | जैन शास्त्र | २३१ | आगमकारों व इतिहासकारोंकी अपेक्षा इस वंशकी पूर्वावधिके सम्बन्धमें समाधान ऊपर कर दिया गया है कि ई २०१—३२० तक यह कुछ प्रारम्भिक अवस्थामें रहा है । |
| प्रारम्भिक-अवस्थामें | इतिहास ३२०–४६० | १४० | |
| चन्द्रगुप्त | ३२०–३३० | १० | इसने एकछत्र गुप्त साम्राज्य की स्थापना करनेके उपलक्ष्यमें गुप्त सम्वत चलाया। इसका विवाह लिच्छिवि जातिकी एक कन्याके साथ हुआ था। यह विद्वानोंका बड़ा सरकार करता था। प्रसिद्ध कवि कालिदास (शकुन्तला नाटककार) इसके दरबारका ही रत्न था । |
| समुद्रगुप्त | ३३०–३७५ | ४५ | |
| चन्द्रगुप्त—(विक्रमादित्य) | ३७५–४१३ | ३८ | इसके समयमें हूनवशी (कल्की) सरदार काफी ज़ोर पकड़ चुके थे। उन्होंने आक्रमण भी किया परन्तु स्कन्द गुप्तके द्वारा परास्त कर दिये गये। ई ४३७ में जबकि गुप्त सवत ११७ था यही राजा राज्य करता था। (क पा १/प्र /५४/६५/पं महेन्द्र) |
| स्कन्द गुप्त | ४१३–४३५ वी नि ९४०–९६२ | २२ | इस वंशकी अखण्ड स्थिति वास्तवमें स्कन्दगुप्त तक ही रही। इसके पश्चात, हूनोंके आक्रमणके द्वारा इसकी शक्ति जर्जरित हो गयी। यही कारण है कि आगमकारोंने इस वंशकी अन्तिम अवधि स्कन्दगुप्त (वी नि ९५८) तक ही स्वीकार की है। कुमारगुप्तके कालमें भी हूनों के अनेकों आक्रमण हुए जिसके कारण इस राज्यका बहुभाग उनके हाथमें चला गया और भानुगुप्तके समयमें तो यह वश इतना कमजोर हो गया कि ई ५०० में हूनराज तोरमाणने सारे पजाब व मालवा पर अधिकार जमा लिया। तथा तोरमाणके पुत्र मिहरपालने उसे परास्त करके नष्ट ही कर दिया । |
| कुमार गुप्त | ४३५–४६० | २५ | |
| भानु गुप्त | ४६०–५०७ | ४७ | |

८ कल्की तथा हून वश *

| जैन शास्त्रका कल्की वश | | | इतिहासका हून वश | | |
|---|---|---|---|---|---|
| नाम | वी० नि० | वर्ष | नाम | ईसवी | वर्ष |
| सामान्य | ९५८-१०७३ | ११५ | सामान्य | ४३१–५४६ | ११५ |
| इन्द्र | ९५८-१००० | ४२ | | ४३१–४७३ | ४२ |
| शिशुपाल | १०००–१०३३ | ३३ | तोरमाण | ४७३–५०६ | ३३ |
| चतुर्मुख | १०३३–१०५५ | ४० | मिहिरकुल | ५०६–५२८ | २ |
| , | १०५५–१०७३ | | विष्णु यशोधर्म | ५२८–५४६ | १८ |

आगमकारोंका कल्की वश ही इतिहासकारोंका हूणवंश है, क्योंकि यह एक बर्बर जगली जाति थी, जिसके समस्त राजा अत्यन्त अत्याचारी होनेके कारण कल्की कहलाते थे। आगम व इतिहास दोनोंकी अपेक्षा समय लगभग मिलता है । इस जातिने गुप्त राजाओंपर स्कन्द गुप्तके समयसे ई० ४३२ से ही आक्रमण करने प्रारम्भ कर दिये थे। (विशेष दे शीर्षक २ व ३)

नोट—जैनागममें प्राय सभी मूल शास्त्रोंमें इस राज्य वशका उल्लेख किया गया है। इसके कारण भी दो हैं—एक तो राजा 'कल्की' का परिचय देना और दूसरे वीरप्रभुके पश्चात् आचार्योंकी मूल परम्पराका ठीक प्रकारसे समय निर्णय करना । यद्यपि अन्य राज्य वशोंका कोई उल्लेख आगममें नहीं है, परन्तु मूल परम्पराके पश्चात्के आचार्यो व शास्त्र रचयिताओंका विशद परिचय पानेके लिए तात्कालिक राजाओंका परिचय भी होना आवश्यक है। इसलिये कुछ अन्य भी प्रसिद्ध राज्य वशोंका, जिनका कि सम्बन्ध किन्हीं प्रसिद्ध आचार्योंके साथ रहा है परिचय यहाँ दिया जाता है ।

## ४ राष्ट्रकूट वश (प्रमाणके लिए—दे वह वह नाम)

सामान्य—जैनागमके रचयिता आचार्योंका सम्बन्ध उनमें-से सर्व प्रथम राष्ट्रकूट राज्य वशके साथ है जो भारतके इतिहासमें अत्यन्त प्रसिद्ध है। इस वशमें चार ही राजाओंका नामविशेष उल्लेखनीय है—जगतुङ्ग, अमोघवर्ष, अकालवर्ष और कृष्ण तृतीय। उत्तर उत्तरवाला राजा अपनेसे पूर्व पूर्वका पुत्र था। इस वशका राज्य मालवा प्रान्तमें था। इसकी राजधानी मान्यखेट थी। पीछेसे बढ़ाते-बढ़ाते इन्होंने लाट देश व अवन्ती देशको भी अपने राज्यमें मिला लिया था।

१ जगतुङ्ग—राष्ट्रकूट वशके सर्वप्रथम राजा थे। अमोघवर्षके पिता और इन्द्रराजके बड़े भाई थे अत राज्यके अधिकारी यही हुए। बड़े प्रतापी थे इनके समयसे पहले लाट देशमें 'शत्रु-भयकर कृष्णराज' प्रथम नामके अत्यन्त पराक्रमी और व प्रसिद्ध राजा राज्य करते थे। इनके पुत्र श्री वल्लभ गोविन्द द्वितीय कहलाते थे। राजा जगतुङ्गने अपने छोटे भाई इन्द्रराजकी सहायतासे लाट नरेश 'श्रीवल्लभ' को जीतकर उसके देशपर अपना अधिकारकर लिया था, और इसलिये वे गोविन्द तृतीयकी उपाधि को प्राप्त हो गये थे। इनका काल श ७१६-७३५ (ई ७९४-८१३) निश्चित किया गया है । २ अमोघवर्ष—इस वशके द्वितीय प्रसिद्ध राजा अमोघवर्ष हुये। जगतुङ्ग अर्थात् गोविन्द तृतीय के पुत्र होने के कारण गोविन्द चतुर्थ की उपाधिको प्राप्त हुये। कृष्णराज प्रथम (देखो ऊपर) के छोटे पुत्र ध्रुव राज अमोघ वर्ष के समकालीन थे । ध्रुवराज ने अवन्ती नरेश वत्सराज को युद्ध में परास्त करके उसके देशपर अधिकार कर लिया था जिससे उसे अभिमान हो गया और अमोघवर्षपर भी चढ़ाईकर दी। अमोघवर्षने अपने चचेरे भाई कर्कराज (जगतुङ्गके छोटे भाई इन्द्रराजका पुत्र) की सहायतासे उसे जीत लिया। इनका काल वि ८७१-९३५ (ई ८१४ ८७८) निश्चित है । ३ अकालवर्ष—वत्सराजसे अवन्ति देश जीतकर अमोघवर्षको दे दिया। कृष्णराज प्रथमके पुत्रके राज्य पर अधिकार करनेके कारण यह कृष्णराज द्वितीयकी उपाधिको प्राप्त हुये। अमोघवर्षके पुत्र होनेके कारण अमोघवर्ष द्वितीय भी कहलाने लगे। इनका समय ई ८७८-९१२ निश्चित है। ४ कृष्णराज तृतीय—अकालवर्षके पुत्र और कृष्ण तृतीयकी उपाधिको प्राप्त थे।

# ४ दिगम्बर मूल सघ—

## १ मूलसघ—

भगवान् महावीरके निर्वाणके पश्चात् उनका यह मूल सघ १६२ वर्षके अन्तरालमें होने वाले गौतम गणधरसे लेकर अन्तिम श्रुतकेवली भद्रबाहु स्वामी तक अविच्छिन्न रूपसे चलता रहा। इनके समयमें अवन्ती देशमे पडनेवाले द्वादश वर्षीय दुर्भिक्षके कारण इस सघके कुछ आचार्योंने शिथिलाचारको अपनाकर आ स्थूलभद्रकी आमान्य में इससे विलग एक स्वतन्त्र श्वेताम्बर सघकी स्थापना कर दी जिससे भगवानका एक अखण्ड दो शाखाओंमें विभाजित हो गया

| | | दृष्टि १ | दृष्टि २ | | | | दृष्टि नं ३ | | विशेष |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| न | नाम | नोट | ज्ञान | कुल वर्ष | वी नि सं | समुदित काल | वी नि स | कुल वर्ष | |
| २८ | लोहाचार्य | | ८ अंगधारी | ५२ (५०) | ५१५-५६५ | ५६५ | ५१५-५६५ | ५० | श्रुतावतारकी मूल पट्टावलीमें इन चारोंका नाम नहीं है। (ध १/प्र २४/H L Jain)। एकसाथ उल्लेख होनेसे समकालीन हैं। इनका समुदित काल २०वर्ष माना जा सकता है (मुख्तार साहब) गुरु परम्परासे इनका कोई सम्बन्ध नहीं है (दे परिशिष्ट २) |
| २९ | विनयदत्त | | १ अंगधारी | २० | ५६५-५८५ | ↑ | | | |
| ३० | श्रीदत्त नं १ | | ” | समकालीन ” | ” | ←२० वर्ष→ | | | |
| ३१ | शिवदत्त | | ” | ” | ” | | | | |
| ३२ | अर्हद्दत्त | | ” | ” | ” | ↓ | | | |
| ३३ | अर्हद्बलि (गुप्तिगुप्त) | इन नामोंका उल्लेख तिलोय पण्णत्ति आदिमें नहीं है। लोहाचार्य तक ६८३ वर्ष की गणना पूरी कर दी गई है। | अंगांशधर अथवा पूर्व विद | २८ | ५६५-५९३ | ↑ | ५६५-५७५<br>५७५-५९३ | १०<br>१८ | आचार्य काल।<br>संघ विघटनके पश्चात्से समाधिमरण तक (विशेष दे परिशिष्ट २) |
| ३४ | माघनन्दि | | ” | २१ | ५९३-६१४ | ११८ वर्ष | ५७५ ५७६<br>५७६-६१४ | ४<br>३५ | नन्दि संघके पट्ट पर।<br>पट्ट भ्रष्ट हो जानेके पश्चात् समाधिमरण तक। (विशेष दे परिशिष्ट २) |
| ३५ | धरसेन | | ” | १९ | ६१४-६३३ | | ५६५-६३३ | ६८ | अर्हद्बलीके समकालीन थे। वी नि ६३३ में समाधि। (विशेष दे परिशिष्ट २) |
| ३६ | पुष्पदन्त | | ” | ३० | ६३३-६६३ | ↓ | ५९३-६३३ | ४० | धरसेनाचार्यके पादमूलमें ज्ञान प्राप्त करके इन दोनोंने षट्खण्डागमकी रचना की (विशेष दे परिशिष्ट २) |
| ३७ | भूतबलि | | ” | २० | ६६३-६८३ | ६८३ | ५९३-६८३ | ९० | |

## ३ पट्टावली का समन्वय—

ध १/प्र /H L Jain/पृष्ठ संख्या—प्रत्येक आचार्यके कालका पृथक्-पृथक् निर्देश होनेसे द्वितीय दृष्टि प्रथमकी अपेक्षा अधिक ग्राह्य है ।२८। इसके अन्य भी अनेक हेतु हैं। यथा—(१) प्रथम दृष्टिमें नक्षत्रादि पाँच एकादशांग धारियोंका २२० वर्ष समुदित काल बहुत अधिक है ।२६। (२) प जुगल किशोरजीके अनुसार विनयदत्तादि चार आचार्योंका समुदित काल २० वर्ष और अर्हद्बलि तथा माघनन्दिका १० १० वर्ष कल्पित कर लिया जाये तो प्रथम दृष्टिसे धरसेनाचार्यका काल वी नि ७२३ के पश्चात् हो जाता है, जबकि आगे इनका समय वी नि ५६५-६३३ सिद्ध किया गया है ।२४। (३) सम्भवत मूलसंघका विभक्तिकरण हो जानेके कारण प्रथम दृष्टिकारने अर्हद्बली आदिका नाम वी नि के पश्चातवाली ६८३ वर्षकी गणनामें नहीं रखा है परन्तु जैसा कि परिशिष्ट २ में सिद्ध किया गया है इनकी सत्ता ६८३ वर्षके भीतर अवश्य है ।२८। इसलिये द्वितीय दृष्टिने इन नामोंका भी संग्रहकर लिया है। परन्तु यहाँ यह बात ध्यान देने योग्य है कि इनके कालकी जो स्थापना यहाँ की गई है उसमें पट्टपरम्परा या गुरु शिष्य परम्पराकी कोई अपेक्षा नहीं है, क्योंकि लोहाचार्यके पश्चात् वी नि ५७५ में अर्हद्बलीके द्वारा संघका विभक्तिकरण हो जानेपर मूल संघकी सत्ता समाप्त हो जाती है (दे परिशिष्ट २ में 'अर्हद्बली')। ऐसी स्थितिमें यह सहज सिद्ध हो जाता है कि इनकी काल गणना पूर्वावधिकी बजाय उत्तरावधिको अर्थात् उनके समाधिमरणका लक्ष्यमें रखकर की गई है। वस्तुत इनमें कोई पौर्वापर्य नहीं है। पहले पहले वालेकी उत्तरावधि ही आगे आगे वालेकी पूर्वावधि बन गई है। यही कारण है कि सारणीमें निर्दिष्ट कालोंके साथ इनके जीवन वृत्तोंकी संगति ठीक ठीक घटित नहीं होती है। (४) दृष्टि नं ३ में जैन इतिहासकारोंने इनका सुयुक्तियुक्त काल निर्धारित किया है जिसका विचार परिशिष्ट २ के अन्तर्गत विस्तारके साथ किया गया है। (५) एक चतुर्थ दृष्टि भी प्राप्त है। वह यह कि द्वितीय दृष्टिका प्रतिपादन करनेवाले श्रुतवतार में प्राप्त एक श्लोक (दे परिशिष्ट ४) के अनुसार यशोभद्र तथा भद्रबाहु द्वि के मध्य ४-५ आचार्य और भी हैं जिनका ज्ञान श्रुतावतारके कर्ता श्री इन्द्रनन्दिका नहीं है। इनका समुदित काल ११८ वर्ष मान लिया जाय तो द्वि दृष्टिसे भी लोहाचार्य तक ६८३ वर्ष पूरे हो जाने चाहिए। (प स /प्र /H L Jain), (म सि /प्र ७८/पं फूलचन्द)। परतु इस दृष्टिको विद्वानोंका समर्थन प्राप्त नहीं है, क्योंकि ऐसा माननेपर अर्हद्बली आदिका काल उनके जीवन वृत्तोंसे बहुत आगे चला जाता है।

## ४ मूल संघका विघटन

जैसा कि उपर्युक्त सारणीमें दर्शाया गया है भगवान् वीरके निर्वाणके पश्चात् गौतम गणधरसे लेकर अर्हद्बली तक उनका मूलसंघ अविच्छिन्न रूपसे चलता रहा। आ० अर्हद्बलीने पंचवर्षीय युगप्रतिक्रमणके अवसर परमहिमानगर जिला सतारामें एक महान यतिसम्मेलन किया जिसमें सौ योजन तकके साधु सम्मिलित हुए। उस समय उन साधुओंमें अपने अपने शिष्योंके प्रति कुछ पक्षपातकी बू देखकर उन्होंने मूलसंघकी सत्ता समाप्त करके उसे पृथक् पृथक् नामोंवाले अनेक अवान्तर संघोंमें विभाजित कर दिया जिसमें से कुछके नाम ये हैं—१ नन्दि, २ वृषभ ३ सिंह, ४ देव, ५ काष्ठा, ६ वीर, ७ अपराजित, ८ पंचस्तूप, ९ सेन, १० भद्र, ११ गुणधर, १२ गुप्त, १३ सिंह, १४ चन्द्र इत्यादि (ध १/प्र १४ H L Jain)।

इनके अतिरिक्त भी अनेकों अवान्तर संघ भी भिन्न भिन्न समयोंपर परिस्थितिवश उत्पन्न होते रहे। धीरे धीरे इनमेंसे कुछ संघों में शिथिलाचार आता चला गया जिनके कारण वे जैनाभासी कहलाने लगे (इनमें छः प्रसिद्ध हैं—१ श्वेताम्बर, २ गोपुच्छ या काष्ठा, ३ द्रविड़, ४ यापनीय या गोप्य, ५ निष्पिच्छ या माथुर और ६ भिल्लक

## ५ श्रुत तीर्थकी उत्पत्ति —

ध ४/१ ४४/१३० चोद्दसपइण्णयाणमंगबज्झाण च सावणमास-बहुल-पक्ख-जुगादिपडिवयपुव्वदिवसे जेण रयणा कदा तेणिंदभूदिभडारआ

वड्ढमाणजिणतित्थयरकत्तारो। उक्तं च—'वासस्स पढममासे पढमे पक्खम्मि सावणे बहुले। पाडिवदपुव्वदिवसे तित्थुप्पत्ती दु अभिजिम्मि ८०।'

ध १/१ १/६५ तित्थयरादो सुदपज्जाएण गोदमो परिणदो त्ति दव्व सुदस्स गोदमो कत्ता।—श्रावण अर्थात् प्रवीणकांकी श्रावण मासके कृष्ण पक्षमें युगके आदिम प्रतिपदा दिन पूर्वाह्न रचना की गई थी। अतएव इन्द्रभूति भट्टारक मत्र मार जिनव तीर्थमें प्रथमकर्ता हुए। कहा भी है कि 'वर्षके प्रथम (श्रावण) मासमें प्रथम (कृष्ण) पक्षमें अर्थात् श्रावण कृ प्रतिपदाके दिन सबेरे अभिजित नक्षत्रमें तीर्थकी उत्पत्ति हुई। तीर्थंकरसे आगत उपदेशको गौतमने श्रुतके रूपमें परिणत किया। इसलिये गौतम गणधर द्रव्य श्रुत कर्ता है।

## ६ श्रुतज्ञानका क्रमिक ह्रास—

भगवान् महावीरके निर्वाण जानेके पश्चात् ६२ वर्ष तक इन्द्रभूति (गौतम गणधर) आदि तीन केवली हुए। इनके पश्चात् यद्यपि केवलज्ञानकी व्युच्छित्ति हो गई तदपि ११ अंग १४ पूर्वके धारी पूर्ण श्रुतकेवली बने रहे इनकी परम्परा १०० वर्ष तक (दिगम्बरके अनुसार १६० वर्ष तक) चलती रही। तत्पश्चात् श्रुत ज्ञानका क्रमिक ह्रास होना प्रारम्भ हो गया। वी नि ५६५ तक १० ६ ८ अंगधारियोंकी परम्परा चली और तदुपरान्त वह भी लुप्त हो गई। इसके पश्चात् वी नि ६८३ तक श्रुतज्ञानके आचारांगधारी अथवा किसी एक आध अंगके अंशधारी ही यत्र तत्र शेष रह गए।

इस विषयका उल्लेख दिगम्बर साहित्यमें दो स्थानोंपर प्राप्त होता है, एक तो तिल्लोय पण्णत्ति हरिवंश पुराण, धवला आदि मूल ग्रन्थोंमें और दूसरा आ इन्द्रनन्दि (वि ९९६) कृत श्रुतावतारमें। पहले स्थानपर श्रुतज्ञानके क्रमिक ह्रासको दृष्टिमें रखते हुए कवल उस उस परम्पराका समुदित काल दिया गया है, जब कि द्वितीय स्थान पर समुदित कालके साथ साथ उस-उस परम्परामें उल्लिखित आचार्योंका पृथक् पृथक् काल भी निर्दिष्ट किया है, जिसके कारण सन्धाता विद्वानोंके लिये यह बहुत महत्त्व रखता है। इन दोनों दृष्टियोंका समन्वय करते हुए अनेक ऐतिहासिक गुत्थियोंका सुलझानेके लिए विद्वानोंने थोड़े हेरफेरके साथ इस विषयमें अपनी एक तृतीय दृष्टि स्थापित की है। मूलसंघकी अग्रोक्त पट्टावलीमें इन तीनों दृष्टियोंका तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है।

# ५ दिगम्बर जैन संघ

## १ सामान्य परिचय

नी सा आ /४/३५८ पर उद्धृत नीतिसार-तस्मिन् श्रीमूलसंघे मुनिजनविमले सेन नन्दी च संघौ। स्यातां सिंहाख्यसंघोऽभवदुरुमहिमा देवसंघश्चतुर्थः। अर्हद्वलीगुरुश्चक्रे संघसंघटनं परम्। सिंहसंघो नन्दिसंघः सेनसंघस्तथापरः।—मुनिजनोंके अत्यन्त विमल श्री मूलसंघमें सेनसंघ, नन्दिसंघ, सिंहसंघ और अत्यन्त महिमावन्त देवसंघ ये चार संघ हुए। श्री गुरु अर्हद्बलीने क्रमशः सिंहसंघ,नन्दिसंघ,सेनसंघ (और देवसंघ) का संघटन किया गया।

श्रुतकीर्ति कृत पट्टावली-तत पर शास्त्रविदां मुनिनामग्रेसरोऽभूदकलंकसूरि। तस्मिन्गते स्वर्गभुवं महर्षौ दिवं स योगि संघश्चतुर्प्रभेदासाद्य भूयानविरुद्धवृत्तान्। देव नन्दि-सिंह-सेन संघभेद वर्तिनां देशभेदतः प्रबोधभाजि देवयोगिनां।—इन(पूज्यपाद जिनेन्द्र बुद्धि) के पश्चात् शास्त्रवेत्ता मुनियोंमें अग्रेसर अकलंकसूरि हुए। इनके दिवंगत हो जानेपर जिनेन्द्र भगवान् संघके चार भेदोंको लेकर शोभित होने लगे—देवसंघ, नन्दिसंघ, सिंहसंघ और सेनसंघ।

नीतिसार (ती /२/११८)- अर्हद्बलीगुरुश्चक्रे संघसंघट्टनं परम्। सिंहसंघो नन्दिसंघः सेनसंघो महाप्रभः। देवसंघ इति स्पष्टं स्थानस्थितिविशेषतः—अर्हद्बली गुरुने श्रेष्ठ स्थान तथा स्थिति विशेषसे सिंहसंघ, नन्दिसंघ, सेनसंघ और देवसंघ इन चार संघोंका संगठन किया। यहाँ स्थानस्थितिविशेषतः इस पदपर से सिंहसंघ इस घटनाका सम्बन्ध उन कथाके साथ जोड़ते हैं जिसके अनुसार आ अर्हद्बलीने परीक्षा लेनेके लिए अपने चार शिष्योंको भिन्न भिन्न स्थानोंमें वर्षा योग धारण करनेका आदेश दिया था। तदनुसार नन्दि वृक्षके नीचे वर्षा योग धारण करनेवाले माघनन्दिका संघ नन्दिसंघ कहलाया। गुफामें वर्षायोग धारण करनेवाले जिनसेनका नाम सिंहसंघ पड़ा और उनका गण सिंह गण कहलाया। सिंहकी गुफामें वर्षा योग धारण करनेवाले सिंहसंघ और देव दत्त वेश्याके नगरमें वर्षायोग धारण करनेवालेका देवसंघ नाम पड़ा। (वि प ६ परिशिष्ट/२/८)

## २. नन्दि संघ

### १ सामान्य परिचय

आ अर्हद्बलीके द्वारा स्थापित संघों इसका स्थान सर्वोपरि समझा जाता है यद्यपि इसकी पट्टावलीमें भद्रबाहु तथा अर्हद्बलीका नाम भी दिया गया परन्तु यह परम्परा इसके साथ उनके नमस्कार करने मात्र के प्रयोजनसे है। संघका प्रारम्भ वास्तवमें माघनन्दिसे होता है। गुरु अर्हद्बलीकी आज्ञासे नन्दि वृक्षके नीचे वर्षा योग धारण करनेके कारण इन्हें नन्दिकी उपाधि प्राप्त हुई थी और इसी कारण इनके इस संघका नाम नन्दिसंघ पड़ा। माघनन्दिसे कुन्दकुन्द तथा उमास्वामी तक यह संघ मूल रूपसे चलता रहा। तत्पश्चात् यह दो शाखाओंमें विभक्त हो गया। पूर्व शाखा नन्दिसंघ बलात्कार गणके नामसे प्रसिद्ध हुई और दूसरी शाखा जैनाभासी काष्ठा संघकी ओर चली गई। "लोहाचार्यस्ततो जातो जातरूपधरोऽमरैः। ततः पट्टद्वयी जाता प्राच्युदीच्युपलक्षणात्' (विप द आगे शीर्षक ८/२)।

### २ बलात्कार गण—

इस संघकी एक पट्टावली प्रसिद्ध है। आचार्योंका पृथक् पृथक् काल निर्देश करनेके कारण यह जैन इतिहासकारोंके लिये आधारभूत समझी जाती परन्तु इसमें दिये गए काल मूल संघकी पूर्वोक्त पट्टावली के साथ मेल नहीं खाते हैं और न ही कुन्दकुन्द तथा उमास्वामीके जीवन वृत्तके साथ इनकी सगति घटित होती प्रतीत होती है। पट्टावली आगे शीर्षक ७ के अन्तगत निबद्ध की जानेवाली है। तत्सम्बन्धी विप्रतिपत्तियोंका युक्तियुक्त समाधान यद्यपि परिशिष्ट ४में किया गया है तदपि उस समाधानके अनुसार आगे दी गई पट्टावली में जो संक्षिप्त सकत दिये गये हैं उन्हें समझनेके लिए उसका संक्षिप्त सार दे देना उचित प्रतीत होता है।

पट्टावलीकार श्री इन्द्रनन्दिने आचार्योंके कालकी गणना विक्रम के राज्याभिषेकसे प्रारम्भ की है और उसे भ्रान्तिवश वी नि ४८८ मानकर की है। (विशेष दे परिशिष्ट १)। ऐसा माननेपर कुन्दकुन्दके कालमें ११७ वर्षकी कमी रह जाती है। इसे पाटनेके लिये ४ स्थानों पर वृद्धि की गई है—१ भद्रबाहुके कालमें १ वर्षकी वृद्धि करके उसे २२ वर्षकी बजाय २३ वर्ष बताया गया है। २ भद्रबाहु तथा गुप्तिगुप्त (अर्हद्बली) के मध्यमें मूल संघकी पट्टावलीके अनुसार लोहाचार्यका नाम जोड़कर उनके ५० वर्ष बढ़ाये गए हैं। ३ माघनन्दिकी उत्तरावधि वी नि ५७६ में ३५ वर्ष जोड़कर उसे मूलसंघके अनुसार वी नि ६१४ तक ले जाया गया है। ४ इस प्रकार १+५०+३५=८६ वर्ष की वृद्धि हो जानेपर माघनन्दि तथा कुन्दकुन्द के गुरु जिनचन्द्रके मध्य ३१ वर्षका अन्तर शेष रह जाता है, जिसे पाटनेके लिये या तो यहाँ एक और नाम कल्पित किया जा सकता है और या जिनचन्द्रके कालकी पूर्वावधिको ३१ वर्ष ऊपर उठाकर वी नि ६४५ की बजाय ६१४ किया जा सकता है।

ऐसा करने पर क्योंकि वी नि ४८८ में विक्रम राज्य मानकर की गई आ इन्द्रनन्दिकी काल गणना वी नि ४८८+११७=६०५ होकर शक संवत्के साथ ऐक्यको प्राप्त हो जाती है, इसलिए कुन्दकुन्द से आगे वाले सभी के कालोंमें ११७ वर्षकी वृद्धि करते जानेकी बजाये उनकी गणना पट्टावली में शक संवत्की अपेक्षा से कर दी गई है। (विशेष दे परिशिष्ट ४)।

### ३ देशीय गण

कुन्दकुन्दके प्राप्त होने पर नन्दिसंघ दो शाखाओंमें विभक्त हो गया। एक तो उमास्वामीकी आम्नायकी ओर चली गई और दूसरी समन्तभद्रकी ओर जिस में आगे जाकर अकलंक भट्ट हुए। उमास्वामीकी आम्नाय पुन दो शाखाओंमें विभक्त हो गई। एक तो बलात्कारगण की मूल शाखा जिसके अध्यक्ष गोलाचार्य तृ हुए और दूसरी बलाकपिच्छकी शाखा जो देशीय गणके नामसे प्रसिद्ध हुई। यह गण पुन तीन शाखाओंमें विभक्त हुआ, गुणनन्दि शाखा, गोलाचार्य शाखा और नयकीर्ति शाखा। (विशेष दे शीर्षक ७/१,५)।

### ३. अन्य संघ

आचार्य अर्हद्बलीके द्वारा स्थापित चार प्रसिद्ध संघोंमें से नन्दिसंघ का परिचय देनेके पश्चात् अब सिंहसंघ आदि तीनका कथन प्राप्त होता है। सिंहकी गुफा पर वर्षा योग धारण करने वाले आचार्यकी अध्यक्षतामें जिस संघ का गठन हुआ उसका नाम सिंह संघ पड़ा। इसी प्रकार देव दत्ता नामक गणिकाके नगरमें वर्षा योग धारण करनेवाले तपस्वोके द्वारा गठित संघ देव संघ कहलाया और तृणतल में वर्षा योग धारण करने वाले जिनसेन का नाम वृषभ पड़ गया था उनके द्वारा गठित संघ वृषभ संघ कहलाया इसका ही दूसरा नाम सेन संघ है। इसकी एक छोटी-सी गुर्वावली उपलब्ध है जो आगे दी जानेवाली है। धवलाकार श्री वीरसेन स्वामी ने जिस संघको महिमान्वित किया उसका नाम पंचस्तूप संघ है इसीमें आगे जाकर जैनाभासी काष्ठा संघ के प्रवर्तक श्री कुमारसेन जी हुए। हरिवंश पुराणके रचयिता श्री जिनसेनाचार्य जिस संघमें हुए वह पुन्नाट संघ के नामसे प्रसिद्ध है। इसकी एक पट्टावली है जो आगे दी जाने वाली है।

## ६ दिगम्बर जैनाभासी संघ

### १ सामान्य परिचय—

नीतिसार (तो म आ /४/३५८ पर उद्धत)-पूर्व श्री मूल संघस्तदनु सितपट काष्ठस्ततो हि तावाभूद्भादिगच्छा पुनरजनि ततो यापुनीसंघ एक ।—मूल संघमें पहले (भद्रबाहु प्रथमके कालमें) श्वेताम्बर संघ उत्पन्न हुआ था (दे श्वेताम्बर)। तत्पश्चात् (किसी कालमें) काष्ठा संघ हुआ जो पीछे अनेकों गच्छोंमें विभक्त हो गया। उसके कुछ ही काल पश्चात् यापुनी संघ हुआ।

नीतिसार (द पा /टी ११में उद्धृत)—गोपुच्छकश्वेतवासा द्रविड़ो यापनीय निश्पिच्छश्चेति चैते पञ्च जैनाभासा प्रकीर्तिता ।—गोपुच्छ (काष्ठा संघ), श्वेताम्बर, द्रविड़, यापनीय और निश्पिच्छ (माथुर संघ) ये पांच जैनाभासी कहे गये हैं।

हरिभद्र सूरीकृत षट्दर्शन समुच्चयकी आ गुणरत्नकृत टीका-"दिगम्बरा पुनर्नाग्न्यलिंगा पाणिपात्रश्च। ते चतुर्धा काष्ठसंघ-मूलसंघ-माथुरसंघ गोप्यसंघ भेदात्। आद्यास्त्रयोऽपि संघा वन्द्यमाना धर्मवृद्धि भणन्ति गोप्यास्तु वन्द्यमाना धर्मलाभ भणंति। स्त्रीणां मुक्ति केवलीना भुक्ति सद्व्रतस्यापि सचीवरस्य मुक्ति च न मन्वते। सर्वेषां च भिक्षाटने भोजने च द्वात्रिंशदन्तराया मलाश्च चतुर्दश वर्जनीया। शेषमाचारे गुरौ च देवे च सर्वश्वेताम्बरैस्तुल्यम्। नास्ति तेषां मिथ शास्त्रेषु तर्केषु परो भेद ।—दिगम्बर नग्न रहते हैं और हाथमें भोजन करते है। इनके चार भेद हैं, काष्ठासंघ, मूलसंघ, माथुरसंघ और गोप्य (यापनीय) संघ। पहलेके तीन (काष्ठा, मूल तथा माथुर) वन्दना करनेवालेको धर्मवृद्धि कहते हैं और स्त्री मुक्ति, केवलि भुक्ति तथा सद्व्रतोंके सद्भावमें भी सवस्त्र मुक्ति नहीं मानते हैं। चारों ही संघों के साधु भिक्षाटनमें तथा भोजनमें ३२ अन्तराय और १४ मलोंको टालते हैं। इसके सिवाय शेष आचार (अनुदिष्टाहार, शून्यवासआदि तथा देव गुरुके विषयमें (मन्दिर तथा मूर्तिपूजा आदिके विषयमें) सब श्वेताम्बरोंके तुल्य है। इन दोनोंके शास्त्रोंमें तथा तर्कोंमें (सचेलता, स्त्रीमुक्ति और कवलि भुक्तिका छोड़कर) अन्य कोई भेद नहीं है

द सा /प्र ४० प्रेमी जी—ये संघ वर्तमानमें प्राय लुप्त हो चुके हैं। गापुच्छकी पिच्छिका धारण करने वाले कतिपय भट्टारकोंके रूपमें केवल काष्ठा संघका ही कोई अन्तिम अवशेष कहीं कहीं देखनेमें आता है।

## २ यापनीय संघ

### १ उत्पत्ति तथा काल

भद्रबाहुचारित्र ४/१५४-ततो यापनसंघोऽभूत्तेषां कापथवर्तिनाम्। —उन श्वेताम्बरियोंमें से कापथवर्ती यापनीय संघ उत्पन्न हुआ।

द सा /मू २९ कल्लाणे वरणयरे सत्तसए पंच उत्तरे जादे। जावणियसंघभावो सिरिकलसादो हु सेवडदो।२९। —कल्याण नामक नगरमें विक्रमकी मृत्युके ७०५ वर्ष बीतने पर (दूसरी प्रतिके अनुसार २०५ वर्ष बीतनेपर) श्रीकलश नामक श्वेताम्बर साधुसे यापनीय संघका सद्भाव हुआ।

### २ मान्यतायें

द पा /टी ११/११/१५-यापनीयास्तु वेसरा इवोभय मन्यन्ते, रत्नत्रयं पूजयन्ति, कल्पं च वाचयन्ति, स्त्रीणां तद्भवे मोक्षं, केवलिजिनानां कवलाहार, परशासने सग्रन्थानां मोक्ष च कथयन्ति। —यापनीय संघ (दिगम्बर तथा श्वेताम्बर) दोनोंको मानते हैं। रत्नत्रयको पूजते हैं, (श्वेताम्बरोंके) कल्पसूत्रको बाँचते हैं, (श्वेताम्बरियोंकी भांति) स्त्रियोंका उसी भवसे मुक्त होना केवलियोंका कवलाहार ग्रहण करना तथा अन्य मतावलम्बियोंको और परिग्रहधारियोंको भी मोक्ष होना मानते हैं।

हरिभद्र सूरि कृत षट् दर्शन समुच्चयकी आ गुणरत्न कृत टीका—गोप्यास्तु वन्द्यमाना धर्मलाभं भणन्ति। स्त्रीणां मुक्ति केवलिनां भुक्ति च मन्यन्ते। गोप्या यापनीया इत्युच्यन्ते। सर्वेषां च भिक्षाटने भोजने च द्वात्रिंशदन्तरायामलाश्च चतुर्दश वर्जनीया। शेषमाचारे गुरौ च देवे च सर्वं श्वेताम्बरैस्तुल्यम्। —गोप्य संघ वाले साधु वन्दना करनेवालेको धर्मलाभ कहते है। स्त्रीमुक्ति तथा केवलिभुक्ति भी मानते हैं। गोप्यसंघको यापनीय भी कहते है। सभी (अर्थात् काष्ठा संघ आदिके साथ यापनीय संघ भी) भिक्षाटनमें और भोजनमें ३२ अन्तराय और १४ मलोंको टालते हैं। इनके सिवाय शेष आचारमें (महाव्रतादिमें) और देव गुरुके विषयमें (मूर्ति पूजा आदिके विषयमें) सब (यापनीय भी) श्वेताम्बरके तुल्य हैं।

### ३ जैनाभासत्व

उक्त सर्व कथनपरसे यह स्पष्ट है कि यह संघ श्वेताम्बर मतमें से उत्पन्न हुआ है और श्वेताम्बर तथा दिगम्बरके मिश्रण रूप है। इसलिये जैनाभास कहना युक्ति संगत है।

### ४ काल निर्णय

इसके समयके सम्बन्धमें कुछ विवाद है क्योंकि दर्शनसार ग्रन्थकी दो प्रतियाँ उपलब्ध हैं। एकमें वि ७०५ लिखा है और दूसरेमें वि २०५। प्रेमीजीके अनुसार वि २०५ युक्त है क्योंकि आ शाकटायन और पाल्य कीर्ति जो इसी संघके आचार्य माने गये हैं उन्होंने 'स्त्री मुक्ति और केवलभुक्ति' नामक एक ग्रन्थ रचा है जिसका समय वि ७०५ से बहुत पहले है।

### ३ द्राविड़ संघ

द सा/मू २४ २७ सिरिपुज्जपादसीसो दाविड़संघस्स कारगो दुट्ठो। णामेण वज्जणंदी पाहुडवेदी महासत्तो।२४। अप्पासुयचणयाणं भक्खणदो वज्जिदो मुणिंदेहिं। परिरइय विवरीतं विसेसयं वग्गणं चोज्जं।२५। बीएसु णत्थि जीवो उब्भसणं णत्थि फासुगं णत्थि। सवज्जं ण हु मण्णइ ण गणइ गिहकप्पियं अट्ठं।२६।कच्छं खेत्तं वसहिं वाणिज्जं कारिऊण जीवंतो। ण्हंतो सयिलणीरे पावं पउरं स संजेदि।२७। = श्री पूज्यपाद या देवनन्दि आचार्यका शिष्य वज्रनन्दि द्रविड़संघको उत्पन्न करने वाला हुआ। यह समयसार आदि प्राभृत ग्रन्थोंका ज्ञाता और महान् पराक्रमी था। मुनिराजोंने उसे अप्रासुक या सचित्त चने खानेसे रोका, परन्तु वह न माना और बिगड़ कर प्रायश्चित्तादि विषयक शास्त्रोंकी विपरीत रचनाकर डाली।२४ २५। उसके विचारानुसार बीजोंमें जीव नहीं होते, जगतमें कोई भी वस्तु अप्रासुक नहीं है। वह न तो मुनियोंके लिये खड़े खड़े भाजनकी विधिको अपनाता है, न कुछ सावद्य मानता है और न ही गृहकल्पित अर्थको कुछ गिनता है।२६। कच्छार खेत वसतिका और वाणिज्य आदि कराके जीवन निर्वाह करते हुए उसने प्रचुर पापका संग्रह किया। अर्थात् उसने ऐसा उपदेश दिया कि मुनिजन यदि खेती करावें, वसतिका निर्माण करावें, वाणिज्य करावें और अप्रासुक जलमें स्नान करें तो कोई दोष नहीं है।

द सा/टी ११ द्राविड़ाः सावद्यं प्रासुकं च न मन्यते, उद्भभोजनं निराकुर्वन्ति = द्रविड़ संघके मुनिजन सावद्य तथा प्रासुकको नहीं मानते और मुनियोंको खड़े होकर भोजन करनेका निषेध करते हैं।

द सा/प्र ५४ प्रेमी जी—"द्रविड़ संघके विषयमें दर्शनसारकी वचनिकाके कर्ता एक जगह जिन संहिताका प्रमाण देकर कहते हैं कि 'सभूषणं सवस्त्रं स्यात् बिम्बं द्राविड़संघजम्' अर्थात् द्राविड़ संघकी प्रतिमायें वस्त्र और आभूषण सहित होती हैं। न मालूम यह जिनसंहिता किसकी लिखी हुई और कहाँ तक प्रामाणिक है। अभी तक हमें इस विषयमें बहुत सन्देह है कि द्राविड़ संघ सग्रन्थ प्रतिमाओंका पूजक होगा।

### २ प्रामाणिकता

यद्यपि देवसेनाचार्यने दर्शनसार की उपर्युक्त गाथाओंमें इसके प्रवर्तक वज्रनन्दिके प्रति दुष्ट आदि अपशब्दोंका प्रयोग किया है, परन्तु भोजन विषयक मान्यताओंके अतिरिक्त मूलसंघके साथ इसका इतना पार्थक्य नहीं है कि जैनाभासी कहकर इसको इस प्रकार निन्दा की जाये। (द सा/प्र ४५ प्रेमीजी)। इस बातकी पुष्टि निम्न उद्धरणपर से होती है—

ह पु १/३२ वज्रसूरेर्विचारण्यः सहेत्वोर्बन्धमोक्षयोः। प्रमाणं धर्मशास्त्राणां प्रवक्तृणामिवोक्तयः।३२। = जो हेतु सहित विचार करती है, वज्रनन्दिकी उक्तियाँ धर्मशास्त्रोंका व्याख्यान करने वाले गणधरोंकी उक्तियोंके समान प्रमाण हैं।

द सा/प्र पृष्ठ संख्या (प्रेमी जी)—इसपर से यह अनुमान किया जा सकता है कि हरिवंश पुराणके कर्ता श्री जिनसेनाचार्य स्वयं द्राविड़ संघी हों, परन्तु वे अपने संघके आचार्य बताते हैं। यह भी सम्भव है कि द्राविड़ संघका ही अपर नाम पुन्नाट संघ हो क्योंकि 'नाट' शब्द कर्णाटक देशके लिये प्रयुक्त होता है जो कि द्राविड़ देश माना गया है। द्रमिल संघ भी इसीका अपर नाम है।४२। २ (कुछ भी हो, इसकी महिमासे इन्कार नहीं किया जा सकता, क्योंकि) त्रैविद्यविश्वेश्वर श्रीपालदेव, वैयाकरण दयापाल, मतिसागर स्याद्वाद विद्यापति श्री वादिराज सूरि जैसे बड़े बड़े विद्वान इस संघमें हुए हैं।।४२। ३—तीसरी बात यह भी है कि आ देवसेनने जितनी बातें इस संघके लिये कहीं हैं, उनमें से बीजोंको प्रासुकमाननेके अतिरिक्त अन्य बातोंका अर्थ स्पष्ट नहीं है, क्योंकि सावद्य अर्थात् पापको न माननेवाला कोई भी जैन संघ नहीं है। सम्भवतः सावद्यका अर्थ भी (यहाँ) कुछ और ही हो।४३। ४—तात्पर्य यह है कि यह संघ मूल दिगम्बर संघसे विपरीत नहीं है। जैनाभास कहना या दूर, यह आचार्योंको अत्यन्त प्रमाणिक रूपमें सम्मत है।

### ३ गच्छ तथा शाखायें

इस संघके अनेकों गच्छ हैं, यथा—१ नन्दि अन्वय २ उरुकुल गण ३ एरेगित्तर गण ४ मूलितल गच्छ इत्यादि। (द सा/प्र ४५ प्रेमी जी)।

### ४ काल निर्णय

द सा मू २८—पंचसए छव्वीसे विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स। दक्खिणमहुराजादो द्राविड़ संघो महामोहो।२८। = विक्रमराजकी मृत्युके ५२६ वर्ष पश्चात् दक्षिण मथुरा नगरमें (पूज्यपाद देवनन्दिके शिष्य श्री वज्रनन्दिके द्वारा) यह संघ उत्पन्न हुआ।

### ५ गुर्वावली

इस संघके नन्दिगण उरुङ्गलान्वय शाखाकी एक छोटी सी गुर्वावली उपलब्ध है। जिसमें अनन्तवीर्य, देवकीर्ति पण्डित तथा वादिराजका काल विद्वद् सम्मत है। शेषके काल इन्हींके आधार पर कल्पित किये गए हैं। (सि वि/प्र ७५ प महेन्द्र) (तो ३/४०-४१, ८८-१०)।




### ४ काष्ठा संघ

जैनाभासी संघोंमें यह सबसे अधिक प्रसिद्ध है। इसका कुछ एक अन्तिम अवशेष अब भी गोपुच्छकी पीछीके रूपमें किन्हीं एक भट्टारकोंमें पाया जाता है। गोपुच्छकी पीछीको अपना लेनेके कारण इस संघका नाम गोपुच्छ संघ भी सुननेमें आता है। इसकी उत्पत्तिके विषयमें दो धारणायें हैं। पहलीके अनुसार इसके प्रवर्तक नन्दिसंघ बलात्कार गणमें कथित उमास्वामीके शिष्य श्री लोहाचार्य तृ. हुए, और दूसरीके अनुसार पंचस्तूप संघमें प्राप्त कुमार सेन हुए। सल्लेखना व्रतका त्याग करके चरित्रसे भ्रष्ट हो जानेकी कथा दोनोंके विषयमें प्रसिद्ध है, तथापि विद्वानोंको कुमार सेनवाली द्वितीय मान्यता ही अधिक सम्मत है।

#### प्रथम दृष्टि

नन्दिसंघ बलात्कार गणकी पट्टावली। श्लो ६, ७—(ती ४/३६७ पर उद्धृत)—" लोहाचार्यस्ततो जातो जात रूपधरोऽमरैः। ततः पट्टद्वयी जाता प्राच्युदीच्युपलक्षणात्।६ ७। = नन्दिसंघमें कुन्दकुन्द उमास्वामी (गृद्धपिच्छ) के पश्चात् लोहाचार्य तृतीय हुए। इनके कालसे संघमें दो भेद उत्पन्न हो गए। पूर्व शाखा (नन्दिसंघकी रही) और उत्तर शाखा (काष्ठा संघकी ओर चली गई)।

ती ४/३६१ दिल्लीकी भट्टारक गद्दियोंसे प्राप्त लेखोंके अनुसार इस संघकी स्थापनाका संक्षिप्त इतिहास इस प्रकार है—दक्षिण देशस्थ भद्दलपुरमें विराजमान् श्री लोहाचार्य तृ को असाध्य रोगसे आक्रान्त हो जानेके कारण, श्रावकोंने मूर्च्छावस्थामें यावज्जीवन सन्यास मरणकी प्रतिज्ञा दिला दी। परन्तु पीछे रोग शान्त हो गया। तब

आचार्यने भिक्षार्थ उठनेकी भावना व्यक्तकी जिसे श्रावकोंने स्वीकार नहीं किया। तब वे उस नगरको छोड़कर अग्रोहा चले गए और वहाँके लोगोंको जैन धर्ममें दीक्षित करके एक नये संघकी स्थापना कर दी।

## द्वितीय दृष्टि

द.सा /मू ३३, ३८, ३६—आसी कुमारसेणो णंदियडे विणयसेणदिक्खियओ। सण्णासभंजणेण य अगहिय पुण दिक्खओ जादो।३३। सत्तसए तेवण्णे विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स। णंदियडवरगामे कट्ठो संघो मुणेयव्वो।३८। णंदियडे वरगामे कुमारसेणो य सत्थ विण्णाणी। कट्ठो दंसणभट्ठो जादो सल्लेहणाकाले।३६। —आ विनयसेनके द्वारा दीक्षित आ कुमारसेन जिन्होंने संन्यास मरणकी प्रतिज्ञाको भंग करके पुन गुरुसे दीक्षा नहीं ली, और सल्लेखनाके अवसरपर विक्रम की मृत्युके ७५३ वर्ष पश्चात् नन्दितट ग्राममें काष्ठा संघी हो गये।

द सा /मू ३७ सो समणसंघवज्जो कुमारसेणो हु समयमिच्छत्तो। चत्तोवसमो रुद्दो कट्ठ संघ परूवेदी।३७। —मुनिसंघसे वर्जित समय मिथ्यादृष्टि, उपशम भावको छोड़देने वाले और रौद्र परिणामी कुमार सेनने काष्ठा संघकी प्ररूपणा की।

## स्वरूप

द सा /मू ३४-३६ परिवज्जिऊण पिच्छं चमरं चित्तूण मोहकलिएण। उम्मग्गं संकलियं बागड़विसएसु सव्वेसु।३४। इत्थीण पुण दिक्खा खुल्लयलोयस्स वीर चरियत्तं। कक्कसकेसग्गहणं छट्ठं च गुणव्वदं णाम।३५। आयमसत्थपुराणं पायच्छित्तं च अण्णहा किंपि। विरइत्ता मिच्छत्तं पवट्टियं मूढलोएसु।३६। —मयूर पिच्छीको त्यागकर तथा चँवरी गायकी पूँछको ग्रहण करके उस अज्ञानीने सारे बागड़ प्रान्तमें उन्मार्गका प्रचार किया।३४। उसने स्त्रियोंको दीक्षा देनेका, क्षुल्लकोंको वीर्याचारका मुनियोंको कड़े बालोंकी पिच्छी रखनेका और रात्रि भोजन नामक छठे गुणव्रत (अणुव्रत) का विधान किया।३५। इसके सिवाय इसने अपने आगम शास्त्र पुराण और प्रायश्चित्त विषयक ग्रन्थोंको कुछ और ही प्रकार रचकर मूर्ख लोगोंमें मिथ्यात्वका प्रचार किया।३६।

दे ऊपर शीर्षक ६/१ में हरि भद्रसूरि कृत षट्दर्शन का उद्धरण—वन्दना करने वालेको धर्म वृद्धि कहता है। स्त्री मुक्ति, केवलि भुक्ति तथा सवस्त्र मुक्ति नहीं मानता।

## निन्दनीय

द स /मू ३७ सो समणसंघवज्जो कुमारसेणो हु समयमिच्छत्तो। चत्तोवसमो रुद्दो कट्ठ संघं परूवेदि।३७। —मुनिसंघसे बहिष्कृत, समय-मिथ्यादृष्टि, उपशम भाव का छोड़ देने वाले और रौद्र परिणामी कुमारसेनने काष्ठा संघकी प्ररूपणाकी।

सेनसंघ पट्टावली २६ (ती ४/४२६ पर उद्धृत) – 'दारुसंघ संशयतमो निमग्नाशाधर मूलसंघोपदेश – काष्ठा संघके संशय रूपी अन्धकारमें डूबे हुओंको आशा प्रदान करने वाले मूलसंघके उपदेशसे।

दे सा /प्र ४८ प्रेमी जी —मूलसंघसे पार्थक्य होते हुए भी यह इतना निन्दनीय नहीं है कि इसे रौद्र परिणामी आदि कहा जा सके। पट्टावलीकारने इसका सम्बन्ध गौतमके साथ जोड़ा है (दे आगे शीर्षक ७)

## विविध गच्छ

आ सुरेन्द्रकीर्ति—काष्ठासंघो भुविख्यातो जानन्ति नृसुरासुरा। तत्र गच्छाश्च चत्वारो राजन्ते विश्रुता क्षितौ। श्रीनन्दितटसंज्ञाश्च माथुरो बागडाभिध। लाडबागड इत्येते विख्याता क्षितिमण्डले। —पृथिवी पर प्रसिद्ध काष्ठा संघको नर सुर तथा असुर सब जानते हैं। इसके चार गच्छ पृथिवीपर शोभित सुनेजाते हैं—नन्दितटगच्छ माथुर गच्छ, बागड़ गच्छ और लाड़बागड़गच्छ। (इनमेंसे नन्दितट गच्छ तो स्वयं इस संघ का ही अवान्तर नाम है जो नन्दितट ग्राममें उत्पन्न होनेके कारण इसे प्राप्त हो गया है। माथुर गच्छ जैनाभासी माथुर संघके नामसे प्रसिद्ध है जिसका परिचय आगे दिया जानेवाला है। बागड़ देशमें उत्पन्न होनेवाली इसकी एक शाखाका नाम बागड़ गच्छ है और लाड़बागड़ देशमें प्रसिद्ध व प्रचारित होनेवाली शाखाका नाम लाड़बागड़ गच्छ है। इसकी एक छोटीसी गुर्वावली भी उपलब्ध है जो आगे शीर्षक ७ के अन्तर्गत दी जाने वाली है।

## काल निर्णय

यद्यपि संघकी उत्पत्ति लोहाचार्य तृ और कुमारसेन दोनोंसे बताई गई है और सन्यास मरणकी प्रतिज्ञा भंग करनेवाली कथा भी दोनों के साथ निबद्ध है, तथापि देवसेनाचार्य की कुमारसेन वाली द्वितीय मान्यता अधिक संगत है, क्योंकि लोहाचार्य के साथ इसका साक्षात सम्बन्ध माननेपर इसके कालकी संगति बैठनी सम्भव नहीं है। इसलिये भले ही लोहाचार्यजी के साथ इसका परम्परा सम्बन्ध रहा आवे परन्तु इसका साक्षात सम्बन्ध कुमारसेनके साथ ही है।

इसकी उत्पत्तिके कालके विषयमें मतभेद है। आ देवसेनके अनुसार वह वि ७५३ है और प्रेमीजी के अनुसार वि ६५५ (द सा / प्र ३६)। इसका समन्वय इस प्रकार किया जा सकता है कि इस संघ की जो पट्टावली आगे दी जाने वाली है उसमें कुमारसेन नामके दो आचार्योंका उल्लेख है। एकका नाम लोहाचार्यके पश्चात् २६वें नम्बर पर आता है और दूसरेका ४०वे नम्बरपर। बहुत सम्भव है कि पहले का समय वि ७५३ हो और दूसरेका वि ६५५। देवसेनाचार्यकी अपेक्षा इसकी उत्पत्ति कुमारसेन प्रथमके कालमें हुई जबकि प्रद्युम्न चारित्रके जिस प्रशस्ति पाठके आधार पर प्रेमीजी ने अपना सन्धान प्रारम्भ किया है उसमें कुमारसेन द्वितीयका उल्लेख किया गया है क्योंकि इस नामके पश्चात् हेमचन्द्र आदिके जो नाम प्रशस्तिमें लिये गए हैं वे सब ज्योंके त्यों इस पट्टावलीमें कुमारसेन द्वितीयके पश्चात् निबद्ध किये गये हैं।

अग्रोक्त माथुर संघ अनुसार भी इस संघका काल वि ७५३ ही सिद्ध होता है, क्योंकि द सा ग्रन्थमें उसकी उत्पत्ति इसके २०० वर्ष पश्चात् बताई गई है। इसका काल ६५५ माननेपर वह वि ११५५प्राप्त होता है जब कि उक्त ग्रन्थकी रचना ही वि ६६० में होना सिद्ध है। उसमें ११५५ की घटनाका उल्लेख कैसे सम्भव हो सकता है।

## ५ माथुर संघ

जैसाकि पहले कहा गया है यह काष्ठा संघकी ही एक शाखा या गच्छ है जो उसके २०० वर्ष पश्चात् उत्पन्न हुआ है। मथुरा नगरीमें उत्पन्न होनेके कारणही इसका यह नाम पड गया है। पीछीका सर्वथा निषेध करनेके कारण यह निष्पिच्छक संघके नामसे प्रसिद्ध है।

द पा /मू ४०,४२ तत्तो दुसएतीदे महुराए माहुराण गुरुणाहो। णामेण रामसेणो णिप्पिच्छं वण्णियं तेण।४०। सम्मत्तपयडिमिच्छत्तं कहियं जं जिणिंदबिंबेसु। अप्पपरणिट्ठिएसु य ममत्तबुद्धीए परिवसणं।४१। एसो मम होउ गुरू अवरो णत्थि त्ति चित्तपरियरणं। सगगुरुकुलाहिमाणो इयरेसु वि भंगकरणं च।४२। —इस (काष्ठा संघ) के २०० वर्ष पश्चात अर्थात् वि ६५३ में मथुरा नगरीमें माथुरसंघका प्रधान गुरु रामसेन हुआ। उसने निःपिच्छक रहनेका उपदेश दिया, उसने पीछीका सर्वथा निषेध कर दिया।४२। उसने अपने और पराये प्रतिष्ठित किये हुये जिनबिम्बोंकी ममत्व बुद्धि द्वारा न्यूनाधिक भावसे पूजा वन्दना करने, मेरा यह गुरु है दूसरा नहीं इस प्रकारके भाव रखने, अपने गुरुकुल (संघ) का अभिमान करने और दूसरे गुरुकुलोंका मान भंग करने रूप सम्यक्त्व प्रकृति मिथ्यात्वका उपदेश दिया।

द पा /टी ११/११/१८ निष्पिच्छिका मयूरपिच्छादिकं न मन्यन्ते। उक्तं च ढाढसीगाथासु—पिच्छे ण हु सम्मत्तं करगहिए मोरचमरडंबरए। अप्पा तारइ अप्पा तम्हा अप्पा वि झायव्वो।१। सेयबरो य

आमवरो म बुद्धो म वह म अण्णो म। समभावभावियप्पा लहेय मोक्ख ण मन्देहो ।२। —निष्पिच्छिक मयूर आदिकी पिच्छीको नहीं मानने। द्वादशी गाथामें कहा भी है—मोर पख या चमरगायके बालोंकी पिछी हाथमें लेनेसे सम्यक्त्व नहीं है। आत्माको आत्मा ही तारता है, इसलिए आत्मा ध्याने योग्य है।१। श्वेत वस्त्र पहने हो या दिगम्बर हो, बुद्ध हो या कोई अन्य हो, समभावसे भायी गयी आत्मा ही मोक्ष प्राप्त करती है, इसमें सन्देह नहीं है।२।

द सा /प्र /४४ प्रेमी जी 'माथुरसघे मूलतोऽपि पिच्छिका नास्ति।' —माथुरसघमें पोछीका आदर सर्वथा नहीं किया जाता।

दे शीर्षक/६/१ में हरिभद्र सूरिकृत षट्दर्शनका उद्धरण-वन्दना करने वालेको धर्मवृद्धि कहता है। स्त्री मुक्ति, केवलि भुक्ति सवस्त्र मुक्ति नहीं मानता।

### काल निर्णय

जैसाकि ऊपर कहा गया है द सा /४० के अनुसार इसकी उत्पत्ति काष्ठासघसे २०० वर्ष पश्चात् हुई थी तदनुसार इसका काल ७५३+२०० = वि ९५३ (वि श १०) प्राप्त होता है। परन्तु इसके प्रवर्तकका नाम यहाँ रामसेन बताया गया है जबकि काष्ठासघकी गुर्वावलीमें वि ९५० के आसपास रामसेन नाम के कोई आचार्य प्राप्त नहीं होते हैं। अमित गति द्वि (वि १०५०-१०७३) कृत सुभाषित रत्नसन्दोहमें अवश्य इस नामका उल्लेख प्राप्त होता है। इसीको लेकर प्रेमीजी अमित गति द्वि को इसका प्रवर्तक मानकर काष्ठासघको वि ९५३ में स्थापित करते हैं, जिसका निराकरण पहले किया जा चुका है।

## ६ भिल्लक सघ—

द सा /मू ४५ ४६ दक्खिणदेसे विंझे पुक्कलए वीरचदमुणिणाहो। अट्ठारसएतीदे भिल्लयसघ परूवेदि ।४५। सोणियगच्छं किच्चा पडिक्कमण तह य भिण्णकिरियाओ। वण्णाचार विवाई जिणमग्ग सुट्ठु णिहणेदि ।४६। —दक्षिणदेशमें विन्ध्य पर्वतके समीप पुष्कर नामके ग्राममें वीरचन्द नामका मुनिपति विक्रम राज्यकी मृत्युके १८०० वर्ष बीतनेके पश्चात् भिल्लकसघको चलायेगा ।४५। वह अपना एक अलग गच्छ बनाकर जुदा ही प्रतिक्रमण विधि बनायेगा। भिन्न क्रियाओंका उपदेश देगा और वर्णाचारका विवाद खड़ा करेगा। इस तरह वह सच्चे जैनधर्म का नाश करेगा।

द सा /प्र ४५ प्रेमीजी—उपर्युक्त गाथाओंमें ग्रन्थकर्ता (श्री देवसेनाचार्य) ने जो भविष्य वाणीकी है वह ठीक प्रतीत नहीं होती क्योंकि वि १८०० को आज २०० वर्ष बीत चुके हैं, परन्तु इस नामके किसी संघ की उत्पत्ति सुननेमें नहीं आई है। अत भिल्लक नामका कोई भी सघ आज तक नहीं हुआ है।

## ७ अन्य सघ तथा शाखायें

जैसा कि उन संघका परिचय देते हुए कहा गया है, प्रत्येक जैनाभासी सघकी अनेकानेक शाखायें या गच्छ हैं जिसमें से कुछ ये हैं—१ गोप्य सघ यापनीय संघका अपर नाम है। द्राविड़सघके अन्तर्गत चार शाखायें प्रसिद्ध हैं २ नन्दि अन्वय गच्छ, ३, उरुकुल गण, ४ एरिगित्तर गण और ५ मलितल गच्छ। इसी प्रकार काष्ठासंघमें भी गच्छ हैं ६ नन्दितट गच्छ वास्तवमें काष्ठासंघ की कोई शाखा न होकर नन्दितट ग्राममें उत्पन्न होनेके कारण स्वयं इसका अपना ही अपर नाम है। मथुरामें उत्पन्न होनेवाली इस सघकी एक शाखा ७ माथुर गच्छ के नामसे प्रसिद्ध है, जिसका परिचय माथुर सघ के नामसे दिया जा चुका है। काष्ठासघकी दो शाखायें ८ बागड़ गच्छ और ९ लाड़बागड़ गच्छ के नामसे प्रसिद्ध हैं जिनके ये नाम उस देश में उत्पन्न होनेके कारण पड़ गए हैं।

# ७ पट्टावलियें तथा गुर्वावलियें

## १. मूलसघ विभाजन

मूल सघकी पट्टावली पहले दे दी गई (द शीर्षक ४/२) जिसमें वीर-निर्वाणके ६८३ वर्ष पश्चात तक की श्रुतधर परम्पराका उल्लेख किया गया और यह भी बताया गया कि आ अर्हद्बलीके द्वारा यह मूल संघ अनेक अवान्तर सघोंमें विभाजित हो गया था आगे चलने पर ये अवान्तर सघ भी शाखाओं तथा उपशाखाओंमें विभक्त होते हुए विस्तारको प्राप्त हो गए। इसका यह विभक्तिकरण किस क्रमसे हुआ, यह बात नीचे चित्रित करनेका प्रयास किया गया है।

अगांशधारियोंकी परम्परामें
लोहाचार्य २ (वी नि ५१५-५६५)

अर्हद्बलि (वी नि ५६५-५९३)
- धरसेन (५६५-६३३)
  - पुष्पदन्त (५९३-६३३)
    - भूतबली (५९३-६८३)
- माघनन्दि (५९३-६१४)
  - नन्दिसंघ बलात्कार गण (दे आगे पृथक् पट्टावली)
    - जिन चन्द्र (६४५-६५४)
      - कुन्दकुन्द (६५४-७०६)

गुणधर
- —
- —
- आर्यमंक्षु (६००-६५०)
  - नागहस्ति (६२० ६८७)
    - यतिवृषभ (६५०-७००)

कुन्दकुन्द ↓

शाखा १
गृद्धपिच्छ उमास्वामी
(वी नि ७०६-७७०)
(ई १७९-२४३)
- बलाकपिच्छ (ई २२०-२३१)
  - नन्दिसघ देशीय गण (दे शीर्षक ७/५)
- लोहाचार्य ३
  - नदिसघ बलात्कारगण (दे शीर्षक ७/२)

शाखा २
वादिराज समन्तभद्र
(वि श २-३)
(ई १२०-१८५)
- सिंहनन्दि न १ ई श २
- पात्रकेसरी ई श ६-७
- वक्रग्रीव
- वज्रनन्दि न २वि श ६
- सुमतिदेव ई श. ७ ८
- कुमारसेन (काष्ठासघी) वि ७५३
- चिन्तामणि
- वद्धदेव (चूड़ामणि)
- महेश्वर मुनि
  - अकलक भट्ट
    प कैलाशचन्द्र = ई ६२० ६८०
    पं महेन्द्रकुमार = ई ७२० ७८०
    - महादेव ई ६६५ ७०५
  - पुष्पसेन
    - वादीभ सिंह (आडय देव) ई ७७० ८६०

(ती /४/३८८ पर उद्धृत मल्लिषेण प्रशस्ति)

## २ नन्दि सघ बलात्कारगण—

प्रमाण—दृष्टि १=वि रा सं =शक संवत, दृष्टि न २=वि रा स = वी नि ४८८। विधि=भद्रबाहुके कालमें १ वर्षकी वृद्धि करके उसके आगे अगले-अगलेका पट्टकाल जोड़ते जाना तथा साथ-साथ उस पट्ट-कालमें यथोक्त वृद्धि भी करते जाना—(विशेष दे शीर्षक ५/२)

| नाम | प्र दृष्टि | | द्वि दृष्टि | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | वि रा स | वी नि | छि | वी नि | विशेषता |
| १ भद्रबाहु २ | ४-२६ | ६०९-६३१ | २२ | ४९२-५१४ | |
| | | | १ | ५१४-५१५ | मूलसघके |
| लोहाचार्य २ | | | ५० | ५१५-५६५ | तुल्य |
| २ गुप्तिगुप्त | २६-३६ | ६३१-६४१ | १० | ५६५-५७५ | नन्दिसघो- |
| ३ माघनन्दि — | | | | | त्पत्ति तक |
| प्र आचार्यत्व | ३६-४० | ६४१-६४५ | ४ | ५७५-५७९ | भ्रष्ट होनेसे पहले |
| द्वि आचार्यत्व | | | ३५ | ५७९-६१४ | पुन दीक्षाके बाद |
| ४ जिनचन्द्र | ४०-४९ | ६४५-६५४ | ९ | ६१४-६२३ | |
| | | | ३१ | ६२३-६५४ | काल वृद्धि |
| ५ पद्मनन्दि | ४९-१०१ | ६५४-७०६ | ५२ | ६५४-७०६ | अपर नाम कुन्दकुन्द |
| ६ गृद्धपिच्छ | १०१-१४२ | ७०६-७४७ | ४१ | ७०६-७४७ | उमास्वामी |
| | | | २३ | ७४७-७७० | का नाम |

नोट—इससे आगे शक संवत् घटित हो जानेसे द्वि दृष्टिका प्रयोजन समाप्त हो जाता है

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ७ लोहाचार्य ३ | १४२-१५३ | ७४७-७५८ | | | |

| क्रम | नाम | शक स | ई स | वर्ष | विशेष |
|---|---|---|---|---|---|
| ७ | लोहाचार्य ३ | १४२-१५३ | २२०-२३१ | ११ | |
| ८ | यशकीर्ति १ | १५३-२११ | २३१-२८९ | ५८ | |
| ९ | यशोनन्दि १ | २११-२५८ | २८९-३३६ | ४७ | |
| १० | देवनन्दि | २५८-३०८ | ३३६-३८६ | ५० | जिनेन्द्रबुद्धि पूज्य-पाद |
| ११ | जयनन्दि | ३०८-३५८ | ३८६-४३६ | ५० | |
| १२ | गुणनन्दि | ३५८-३६४ | ४३६-४४२ | ६ | |
| १३ | वज्रनन्दि न १ | ३६४-३८६ | ४४२-४६४ | २२ | द्रविड़ संघके प्रवर्तक |
| १४ | कुमारनन्दि | ३८६-४२७ | ४६४-५०५ | ४१ | |
| १५ | लोकचन्द्र | ४२७-४५३ | ५०५-५३१ | २६ | |
| १६ | प्रभाचन्द्र नं १ | ४५३-४७८ | ५३१-५५६ | २५ | |
| १७ | नेमीचन्द्र न १ | ४७८-४८७ | ५५६-५६५ | ९ | |
| १८ | भानुनन्दि | ४८७-५०८ | ५६५-५८६ | २१ | |
| १९ | सिंहनन्दि २ | ५०८-५२५ | ५८६-६०३ | १७ | |
| २० | वसुनन्दि १ | ५२५-५३१ | ६०३-६०९ | ६ | |
| २१ | वीरनन्दि १ | ५३१-५६१ | ६०९-६३९ | ३० | |
| २२ | रत्ननन्दि | ५६१-५८५ | ६३९-६६३ | २४ | |
| २३ | माणिक्यनन्दि १ | ५८५-६०१ | ६६३-६७९ | १६ | |
| २४ | मेघचन्द्र न १ | ६०१-६२७ | ६७९-७०५ | २६ | |
| २५ | शान्तिकीर्ति | ६२७-६४२ | ७०५-७२० | १५ | |
| २६ | मेरुकीर्ति | ६४२-६८० | ७२०-७५८ | ३८ | |

## ३ नन्दिसघ बलात्कारगण की भट्टारक आम्नाय

नोट—इन्द्र नन्दिकृत श्रुतावतारकी उपर्युक्त पट्टावली इस संघकी भद्रपुर या भद्दिलपुर गद्दीसे सम्बन्ध रखती है। इण्डियन एण्टीक्वेरी-के आधारपर डा नेमिचन्दने इसकी अन्य गद्दियोंसे सम्बन्धित भी पट्टावलियें ती ४/४४१ पर भदी हैं—

| सं० व नाम | वि० | वर्ष |
|---|---|---|
| **२ उज्जयनी गद्दी—** | | |
| २७ महाकीर्ति | ६८६ | १८ |
| २८ विष्णुनन्दि (विश्वनन्दि) | ७०४ | २२ |
| २९ श्री भूषण | ७२६ | ९ |
| ३० शीलचन्द | ७३५ | १४ |
| ३१ श्रीनन्दि | ७४९ | १६ |
| ३२ देशभूषण | ७६५ | १० |
| ३३ अनन्तकीर्ति | ७७५ | १० |
| ३४ धर्मनन्दि | ७८५ | २३ |
| ३५ विद्यानन्दि | ८०८ | ३२ |
| ३६ रामचन्द्र | ८४० | १७ |
| ३७ रामकीर्ति | ८५७ | २१ |
| ३८ अभय या निर्भयचन्द्र | ८७८ | १९ |
| ३९ नरचन्द्र | ८९७ | १९ |
| ४० नागचन्द्र | ९१६ | २३ |
| ४१ नयनन्दि | ९३९ | ९ |
| ४२ हरिनन्दि | ९४८ | २६ |
| ४३ महीचन्द्र | ९७४ | १६ |
| ४४ माघचन्द्र (माधवचन्द्र) | ९९० | ३३ |
| **३ चन्देरी गद्दी** | | |
| ४५ लक्ष्मीचन्द | १०२३ | १४ |
| ४६ गुणनन्दि (गुणकीर्ति) | १०३७ | ११ |
| ४७ गुणचन्द्र | १०४८ | १८ |
| ४८ लोकचन्द्र | १०६६ | १३ |
| **४ भेलसा (भोपाल) गद्दी** | | |
| ४९ श्रुतकीर्ति | १०७९ | १५ |
| ५० भावचन्द्र (भानुचन्द्र) | १०९४ | २१ |
| ५१ महीचन्द्र | १११५ | २५ |
| **५ कुण्डलपुर (दमोह) गद्दी** | | |
| ५२ मोघचन्द्र (मेघचन्द्र) | ११४० | ४ |
| **६ वारा की गद्दी** | | |
| ५३ ब्रह्मनन्दि | ११४४ | ४ |
| ५४ शिवनन्दि | ११४८ | ७ |
| ५५ विश्वचन्द्र | ११५५ | १ |
| ५६ हृदिनन्दि | ११५६ | ४ |
| ५७ भावनन्दि | ११६० | ७ |
| ५८ सूर (स्वर) कीर्ति | ११६७ | ३ |
| ५९ विद्याचन्द्र | ११७० | ६ |
| ६० सूर (राम) चन्द्र | ११७६ | ८ |
| ६१ माघनन्दि | ११८४ | ४ |
| ६२ ज्ञाननन्दि | ११८८ | ११ |
| ६३ गंगकीर्ति | ११९९ | ७ |
| ६४ सिंहकीर्ति | १२०६ | ३ |

| सं० व नाम | वि० | वर्ष |
|---|---|---|
| **७ ग्वालियर गद्दी** | | |
| ६५ हेमकीर्ति | १२०९ | ७ |
| ६६ चारु कीर्ति | १२१६ | ७ |
| ६७ नेमिनन्दि | १२२३ | ७ |
| ६८ नाभिकीर्ति | १२३० | २ |
| ६९ नरेन्द्रकीर्ति | १२३२ | ९ |
| ७० श्रीचन्द्र | १२४१ | ७ |
| ७१ पद्मकीर्ति | १२४८ | ५ |
| ७२ वर्द्धमानकीर्ति | १२५३ | ३ |
| ७३ अकलंकचन्द्र | १२५६ | १ |
| ७४ ललितकीर्ति | १२५७ | ४ |
| ७५ केशवचन्द्र | १२६१ | १ |
| ७६ चारुकीर्ति | १२६२ | २ |
| ७७ अभयकीर्ति | १२६४ | ० |
| ७८ वसन्तकीर्ति | १२६४ | २ |
| **८ अजमेर गद्दी** | | |
| ७९ प्रख्यातकीर्ति | १२६६ | २ |
| ८० शुभकीर्ति | १२६८ | ३ |
| ८१ धर्मचन्द्र | १२७१ | २५ |
| ८२ रत्नकीर्ति | १२९६ | १४ |
| ८३ प्रभाचन्द्र | १३१० | ७५ |
| **९. दिल्ली गद्दी** | | |
| ८४ पद्मनन्दि | १३८५ | ६५ |
| ८५ शुभचन्द्र | १४५० | ५७ |
| ८६ जिनचन्द्र | १५०७ | ७० |
| **१० चित्तौड गद्दी** | | |
| ८७ प्रभाचन्द्र | १५७१ | १० |
| ८८ धर्मचन्द्र | १५८१ | २२ |
| ८९ ललितकीर्ति | १६०३ | १९ |
| ९० चन्द्रकीर्ति | १६२२ | ४० |
| ९१ देवेन्द्रकीर्ति | १६६२ | २९ |
| ९२ नरेन्द्रकीर्ति | १६९१ | ३१ |
| ९३ सुरेन्द्रकीर्ति | १७२२ | ११ |
| ९४ जगत्कीर्ति | १७३३ | ३७ |
| ९५ देवेन्द्रकीर्ति | १७७० | २२ |
| ९६ महेन्द्रकीर्ति | १७९२ | २३ |
| ९७ क्षेमेन्द्रकीर्ति | १८१५ | ७ |
| ९८ सुरेन्द्रकीर्ति | १८२२ | ३७ |
| ९९ सुखेन्द्रकीर्ति | १८५९ | २० |
| १०० नयनकीर्ति | १८७९ | ४ |
| १०१ देवेन्द्रकीर्ति | १८८३ | ५५ |
| १०२ महेन्द्रकीर्ति | १९३८ | |
| **११ नागौर गद्दी** | | |
| १ रत्नकीर्ति | १५८१ | ५ |
| २ भुवनकीर्ति | १५८६ | ४ |
| ३ धर्मकीर्ति | १५९० | ११ |
| ४ विशालकीर्ति | १६०१ | |
| ५ लक्ष्मीचन्द्र | | |

| स० व नाम | वि० | वर्ष | स० व नाम | वि० | वर्ष |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ सहस्रकीर्ति | | | १५ ज्ञानभूषण | श०१८ | |
| ७ नेमिचन्द्र | | | १६ चन्द्रकीर्ति | | |
| ८ यशःकीर्ति | | | १७ पद्मनन्दी | | |
| ९ भुवनकीर्ति | | | १८ सकलभूषण | | |
| १० श्रीभूषण | | | १९ सहस्रकीर्ति | | |
| ११ धर्मचन्द्र | | | २० अनन्तकीर्ति | | |
| १२ देवेन्द्रकीर्ति | | | २१ हर्षकीर्ति | | |
| १३ अमरेन्द्रकीर्ति | | | २२ विद्याभूषण | | |
| १४ रत्नकीर्ति | | | २३ हेमकीर्ति* | १९१० | |

* हेमकीर्ति भट्टारक माघ शु० २ स० १९१० को पट्टपर बैठे।

## ४ नन्दिसघ बलात्कारगणकी शुभचन्द्र आम्नाय

(गुजरात बीरनगरके भट्टारकोंकी दो प्रसिद्ध गद्दियें)—

प्रमाण—जै १/४५६-४५९, गै २/३७७ ३७८, ती ३/३६९।

देखो पीछे—ग्वालियर गद्दीके बसन्तकीर्ति (वि १२६४) सत्पश्चात् अजमेर गद्दीके प्रख्यातकीर्ति (वि १२६६), शुभकीर्ति (वि १२६८), धर्मचन्द्र (वि १२७१), रत्नकीर्ति (वि १२९६), प्रभाचन्द्र न ७ वि १३१०-१३८५)




## ५ नन्दिसघ देशीयगण

(तीन प्रसिद्ध शाखायें)

प्रमाण—१ ती ४/३/९३ पर उद्धृत नयकीर्ति पट्टावली। (ध २/प्र २/H L Jain), (त वृ /प्र ९७)। २ ध १/प्र ११/H L Jain/शिलालेख नं० ६४ में उद्धृत गुणनन्दि परम्परा। ३ ती ४/३७३ पर उद्धृत मेघचन्द्र प्रशस्ति तथा ती ४/३८७ पर उद्धृत देवकीर्ति प्रशस्ति।

पद्मनन्दि (कुन्दकुन्द) (ई १२७-१७९)
|
गृद्धपिच्छ उमास्वामी (ई १७९-२४३)
|
बलाकपिच्छ (ई २२०-२३१)
|
गुणनन्दि (ई ८४३-८७३)
|
देवेन्द्रसैद्धान्तिक (ई ८५८ ८९८)
|
कलधौतनन्दि (कनकनन्दि)
(ई ८९०-८८०)

**गुणनन्दि शाखा (प्रमाण नं २)**

वसुनन्दि (वि ९५०, ई ८९३)
सर्वचन्द्र (वि ९७२, ई ९२८)

| | वि | ई |
|---|---|---|
| दामनन्दि | १००० | ९४३ |
| वीरनन्दि | १०२५ | ९६८ |
| श्रीधर | १०५० | ९९३ |
| मल्लधारी-देव न १ | १०७५ | १०१८ |
| चन्द्रकीर्ति | ११०० | १०४३ |
| दिवाकर-नन्दि | ११२५ | १०६८ |
| शुभचन्द्र-नं २ | ११५० | १०९३ |
| सिद्धान्तिक-देव | ११७२ | ११११५ |

**गोलाचार्य शाखा (प्रमाण न ३)**

महेन्द्रकीर्ति (ई ८७०-८८५)
वीरनन्दि (ई ८८५-९००)
गोलाचार्य (ई ९०० ९२०)
त्रैकाल्ययोगी (ई ९२० ९३०)
अभयनन्दि (वि श ११ प्र चरण) (ई० ९३०-९५०)
आगे दे अगला पृ

**नयकीर्ति शाखा (प्रमाण नं १)**

रविचन्द्र (सम्पूर्ण चन्द्र)
दामनन्दि
श्रीधरदेव न १
मल्लधारीदेव न १ (ई श १२०)
श्रीधर देव न २
माघनन्दि[1]
गुणचन्द्र[2]
मेघचन्द्र[3]
चन्द्रकीर्ति
उदयचन्द्र (पण्डितदेव)

टिप्पणी —

१ माघनन्दि के सधर्मा—आविद्धकरण पद्मनन्दि कौमारदेव, प्रभाचन्द्र तथा नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती। श्ल ३५-३६। तदनुसार इनका समय ई श १०-११ (दे अगला पृ)।

२ गुणचन्द्रके शिष्य माणिक्यनन्दि और नयकीर्ति योगिन्द्रदेव हैं। नयकीर्तिकी समाधि शक १०९९ (ई ११७७) में हुई। तदनुसार इनका समय लगभग ई ११५५।

३ मेघचन्द्रके सधर्मा—मल्लधारीदेव, श्रीधर, दामनन्दि त्रैविद्य, भानुकीर्ति और बालचन्द्र (श्ल २४-३४)। तदनुसार इनका समय वि श ११ (ई १०१८ १०४८)।

## ५ क्रमशः—नन्दीसङ्घ देशीयगण गोलाचार्य शाखा

प्रमाण —१ शी /४/३७३ पर उद्धृत मेघचन्द्रकी प्रशस्ति विषयक शिलालेख नं ४७/शी ४/१८६ पर उद्धृत देवकीर्तिकी प्रशस्ति विषयक शिलालेख नं ४०। २ शी ३/२२४ पर उद्धृत वसुनन्दि श्रावकाचारकी अन्तिम प्रशस्ति। ३ (ध २/प्र ४/H. L Jain), (५ वि,/प्र २८/H L Jain)

गोलाचार्यके शिष्य "त्रैकाल्य योगी" (ई ९२०-९३०) (दे. इससे पूर्ववर्ती पृष्ठ)



### ६ सेन या वृषभ सघकी पट्टावली

पद्मपुराणके कर्ता आ रविषेणको इस सघका आचार्य माना गया है। अपने पद्मपुराणमें उन्होंने अपनी गुरुपरम्परामें चार नामोंका उल्लेख किया है। (प पु १२३/१६७)। इसके अतिरिक्त इस सघके भट्टारकोंकी भी एक पट्टावली प्रसिद्ध है—

सेनसघ पट्टावली/श्ल न (ति ४/४२६ पर उद्धृत)–'श्रीमूलसंघवृषभसेनान्वयपुष्करगच्छविरुदावलिविराजमान श्रीमद्गुणभद्रभट्टारकाणाम् ।३८। दारुसघसशयतमोनिमग्नाशाधर श्रीमूलसघापदेशपितृवनस्वर्यातिककमलभद्रभट्टारक ।२६। —श्रीमूलसंघमें वृषभसेन अन्वयके पुष्करगच्छकी विरुदावलीमें विराजमान श्रीमद् गुणभद्र भट्टारक हुए ।३८। काष्ठासघके सशयरूपी अन्धकारमें डूबे हुओंको आशा प्रदान करनेवाले श्रीमूल सघके उपदेशसे पितृलोकके वनरूपी स्वर्गसे उत्पन्न कमल भट्टारक हुए ।२६।

| स | नाम | वि स | विशेषता |
|---|---|---|---|
| | १ आचार्य गुर्वावली—(प पु १२३/१६७), (ती २/२७६) | | |
| १ | इन्द्रसेन | ६२०-६६० | स १ से ४ तक का काल रविषेणके आधारपर कल्पित किया गया है। |
| २ | दिवाकरसेन | ६४०-६८० | |
| ३ | अर्हत्सेन | ६६०-७०० | |
| ४ | लक्ष्मणसेन | ६८०-७२० | |
| ५ | रविषेण | ७००-७४० | वि ७३४ में पद्मचरित पूरा किया। |

२ भट्टारकोंकी पट्टावली—(ती ४/४२४ ४३०)

| स | नाम | वि श | विशेष |
|---|---|---|---|
| १ | नेमिसेन | | |
| २ | छत्रसेन | | |
| ३ | आर्यसेन | | |
| ४ | लोहाचार्य | | |
| ५ | ब्रह्मसेन | | |
| ६ | सूरसेन | | |
| ७ | कमलभद्र | | |
| ८ | देवेन्द्रमुनि | | |
| ९ | कुमारसेन | | |
| १० | दुर्लभसेन | | |
| ११ | श्रीषेण | | |
| १२ | लक्ष्मीसेन | | |
| १३ | सोमसेन | | |
| १४ | श्रुतवीर | | |
| १५ | धरसेन | | |
| १६ | देवसेन | | |
| १७ | मामसेन | | |
| १८ | गुणभद्र | | |
| १९ | वीरसेन | | |
| २० | माणिक्यसेन | १८का मध्य | नीचेवालोंके आधार पर |
| | *नेमिषेण | १७ का मध्य | शक १५१५के प्रतिमालेखमें माणिकसेनके शिष्य रूपसे नामोल्लेख (जै ४/५६) |
| २१ | गुणसेन | १७का मध्य | दे नीचे गुणभद्र (स २३)। |
| २२ | लक्ष्मीसेन | | |
| | *सोमसेन | | पूर्वोक्त हेतुसे पट्टपरम्परासे बाहर हैं। केवल प्रशस्तिके अर्थ स्मरण किये गये प्रतीत होते हैं। |
| | *माणिक्यसेन | | |
| २३ | गुणभद्र | १७का मध्य | सोमसेन तथा नेमिषेणके आधारपर |
| २४ | सोमसेन | १७ का उत्तरपाद | वि १६५६, १६६६ १६६७ में रामपुराण आदिकी रचना |
| २५ | जिनसेन | श १८ | शक १५७७ तथा वि १७८० में मूर्ति स्थापना |
| २६ | समन्तभद्र | श १८ | ऊपर नीचेवालोंके आधारपर |
| २७ | छत्रसेन | १८ का मध्य | श्ल ५० में इन्हें सेनगणके अग्रगण्य कहा गया है। वि १७५४ में मूर्ति स्थापना |
| | *नरेन्द्रसेन | १८ का अन्त | शक १६५२ में प्रतिमा स्थापन |

नोट—सं १६ तकके सर्व नाम केवल प्रशस्तिके लिये दिये गये प्रतीत होते हैं। इनमेंकोई पौर्वापर्य है या नहीं यह मात्र सन्दिग्ध है, क्योंकि इनसे आगे वाले नामोंमें जिसप्रकार अपने अपनेसे पूर्ववर्तीके पट्ट पर आसीन होने का उल्लेख है उस प्रकार इनमें नहीं है।

### ७ पचस्तूपसघ

यह सघ हमारे प्रसिद्ध धवलाकार श्री वीरसेन स्वामीका था। इसकी यथालब्ध गुर्वावली निम्न प्रकार है—




नोट—उपरोक्त आचार्योंमें केवल वीरसेन, गुणभद्र और कुमारसेनके काल निर्धारित हैं। शेषके समयोंका उनके आधारपर अनुमान किया गया है। गलती हो तो विद्वद्जन सुधार लें।

### ८ पुन्नाटसघ

ह पु, ६६/२५-३२ के अनुसार यह सघ साक्षात् अर्हद्बलि आचार्य द्वारा स्थापित किया गया प्रतीत होता है, क्योंकि गुर्वावलिमें इसका सम्बन्ध लोहाचार्य व अर्हद्बलिसे मिलाया गया है। लोहाचार्य व अर्हद्बलिके समयका निर्णय मूलसंघमें हो चुका है। उसके आधार पर इनके निकटवर्ती ६ आचार्योंके समयका अनुमान किया गया है। इसी प्रकार अन्तमें जयसेन व जयसेनाचार्यका समय निर्धारित है, उनके आधार पर उनके निकटवर्ती ४ आचार्योंके समयोंका भी अनुमान किया गया है। गलती हो तो विद्वद्जन सुधार लें।

(ह पु ६०/२५ ६२) (म पु /प्र ४८ प पन्नालाल) (ती २/४५१)

| नं | नाम | वी नि | न | नाम | वि सं | ई स |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | लोहाचार्य २ | ५१५-५६५ | १८ | दीपसेन | | |
| २ | विनयधर | ५३० | १९ | धरसेनन २ | ई श ५ | |
| ३ | गुप्तिश्रुति | ५४० | २० | सुधर्मसेन | | |
| ४ | गुप्तऋद्धि | ५५० | २१ | सिंहसेन | | |
| ५ | शिवगुप्त | ५६० | २२ | सुनन्दिसेन १ | | |
| ६ | अर्हद्बलि | ५६५-५९३ | २३ | ईश्वरसेन | | |
| ७ | मन्दरार्य | ५८० | २४ | सुनन्दिषेण २ | | |
| ८ | मित्रवीर | ५९० | २५ | अभयसेन | | |
| ९ | बलदेव | इनके समय का भी अनुमान लगा लेना चाहिए | २६ | सिद्धसेन | | |
| १० | मित्रक | | २७ | अभयसेन | | |
| ११ | सिंहबल | | २८ | भीमसेन | | |
| १२ | वीरवित | | २९ | जिनसेन १ | | ई श ७ अन्त |
| १३ | पद्मसेन | | ३० | शान्तिसेन | वि श ७-८ | ई श ८ पूर्व |
| १४ | व्याघ्रहस्त | | ३१ | जयसेन २ | ७८०-८३० | ७२३-७७३ |
| १५ | नागहस्ती | | ३२ | अमितसेन | ८००-८५० | ७४३-७९३ |
| १६ | जितदन्ड | | ३३ | कीर्तिषेण | ८२०-८७० | ७६१-८१३ |
| १७ | नन्दिषेण | | ३४ | §जिनसेन २ | ८३५-८८५ | ७७८-८२८ |

§ श स ७०५ में हरिवंश पुराणकी रचना ह पु ६६/५२

## ९. काष्ठासघकी पट्टावली—

गौतमसे लाहाचार्य तकके नामोंका उल्लेख करके पट्टावलीकारने इस सघका साक्षात् सम्बन्ध मूलसघके साथ स्थापित किया है, परन्तु आचार्योंका काल निर्देश नहीं किया है। कुमारसेन प्र तथा द्वि का काल पहले निर्धारित किया जा चुका है (दे शीर्षक ६/४) । उन्हींक आधार पर अन्य कुछ आचार्योंका काल यहाँ अनुमानसे लिखा गया है जिसे असदिग्ध नहीं कहा जा सकता ।

(ती ४/३६०-३६६ पर उद्धृत)—

| सं | नाम | सं | नाम | स | नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| * | गौतमसे लेकर लाहाचार्य द्वि तकके सर्व नाम | १९ | रामचन्द्र | ३९ | कमलकीर्ति २ |
| | | २० | विजयचन्द्र | ४० | कुमारसेन २ (वि ९५५) |
| | | २१ | यश कीर्ति १ | | |
| १ | जयसेन | २२ | अभयकीर्ति | ४१ | हेमचन्द्र |
| २ | वीरसेन | २३ | महासेन | ४२ | पद्मनन्दि |
| ३ | ब्रह्मसेन | २४ | कुन्दकीर्ति | ४३ | यश कीर्ति २ |
| ४ | रुद्रसेन | २५ | त्रिभुवनचन्द्र २ | ४४ | क्षेमकीर्ति २ |
| ५ | भद्रसेन | २६ | रामसेन | ४५ | त्रिभुवनकीर्ति |
| ६ | कीर्तिसेन | २७ | हर्षसेन | ४६ | सहस्रकीर्ति |
| ७ | जयकीर्ति | २८ | गुणसेन | ४७ | महीचन्द्र |
| ८ | विश्वकीर्ति | २९ | कुमारसेन १ (वि ७५३) | ४८ | देवेन्द्रकीर्ति |
| ९ | अभयसेन | | | ४९ | जगतकीर्ति |
| १० | भूतसेन | ३० | प्रतापसेन | ५० | ललितकीर्ति |
| ११ | भावकीर्ति | ३१ | महावसेन | ५१ | राजेन्द्रकीर्ति |
| १२ | विश्वचन्द्र | ३२ | विजयसेन | ५२ | शुभकीर्ति |
| १३ | अभयचन्द्र | ३३ | नयसेन | ५३ | रामसेन (वि १४३१) |
| १४ | माघचन्द्र | ३४ | श्रेयांससेन | | |
| १५ | नेमिचन्द्र | ३५ | अनन्तकीर्ति | ५४ | रत्नकीर्ति |
| १६ | विनय चन्द्र | ३६ | कमलकीर्ति १ | ५५ | लक्ष्मणसेन |
| १७ | बालचन्द्र | ३७ | क्षेमकीर्ति १ | ५६ | भीमसेन |
| १८ | त्रिभुवनचन्द्र १ | ३८ | हेमकीर्ति | ५७ | सोमकीर्ति |

प्रद्युम्न चारित्रकी अन्तिम प्रशस्तिके आधारपर प्रेमीजी कुमारसेन २ को इस संघका सस्थापक मानते हैं, और इनका सम्बन्ध पचस्तूप-सघके साथ घटित करके इन्हें वि ९५५ में स्थापित करते हैं। साथ ही 'रामसेन' जिनका नाम ऊपर ५३वें नम्बर पर आया है उन्हें वि १४३१ में स्थापित करके माथुर सघका सस्थापक सिद्ध करनेका प्रयत्न करते हैं (परन्तु इसका निराकरण शीर्षक ६/४ में किया जा चुका है)। तथापि उनके द्वारा निर्धारित इन दोनों आचार्योंके काल को प्रमाण मानकर अन्य आचार्योंके कालका अनुमान करते हुए प्रद्युम्न चारित्रकी उक्त प्रशस्तिमें निर्दिष्ट गुर्वावली नीचे दी जाती है।

(प्रद्युम्न चारित्रकी अन्तिम प्रशस्ति) प्रद्युम्न चारित्रकी प्रस्तावना/प्रेमीजी), (द सा /प्र ३९/प्रेमीजी), (ना स १/६४-७०)।

| सं | नाम | वि स | ई सन् | सं | नाम | वि सं | ई सन् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४० | कुमारसेन २ | ९५५ | ८९८ | ५३ | रामसेन | १४३१ | १३७४ |
| ४१ | हेमचन्द्र १ | ९८० | ९२३ | ५४ | रत्नकीर्ति | १४५६ | १३९९ |
| ४२ | पद्मनन्दि २ | १००५ | ९४८ | ५५ | लक्ष्मणसेन | १४८१ | १४२४ |
| ४३ | यश कीर्ति २ | १०३० | ९७३ | ५६ | भीमसेन | १५०६ | १४४९ |
| ४४ | क्षेमकीर्ति १ | १०५५ | ९९८ | ५७ | सोमकीर्ति | १५३१ | १४७४ |

नोट—प्रशस्तिमें ४५ से ५२ तकके ८ नाम छोड़कर सं ५३ पर कथित रामसेनसे पुन प्रारम्भ करके सोमकीर्ति तकके पाँचों नाम दे दिये गये हैं।

## १० लाडवागड गच्छ की गुर्वावली—

यह काष्ठा सघका ही एक अवान्तर गच्छ है। इसकी एक छोटी सी गुर्वावली उपलब्ध है जो नीचे दी जाती है। इसमें केवल आ नरेन्द्र सेनका काल निर्धारित है। अन्यका उल्लेख यहाँ उसीके आधार पर अनुमान करके लिख दिया गया है।

(आ जयसेन कृत धम रत्नाकार रत्नकण्ड श्रावकाचारकी अन्तिम प्रशस्ति), (सिद्धान्तसार सग्रह १२/८८-९५ प्रशस्ति), (सिद्धान्तसार संग्रह प्र ८/A N Up)।

| | नाम | वि स | ई सन् | | नाम | वि स | ई सन् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | धर्मसेन | ९५५ | ८९८ | ५ | जयसेन ४ | १०५५ | ९९८ |
| २ | शान्तिसेन | ९८० | ९२३ | ६ | ब्रह्मसेन | १०८० | १०१३ |
| ३ | गोपसेन | १००५ | ९४८ | ७ | वीरसेन ३ | ११०५ | १०४८ |
| ४ | भावसेन | १०३० | ९७३ | ८ | गुणसेन १ | ११३१ | १०७३ |

गुणसेन १ → नरेन्द्रसेन वि ११५५, उदयसेन १

नरेन्द्रसेन → गुणसेन २, जयसेन ६, उदयसेन २

(वि ११८०, ई ११२३)

## ११. माथुर गच्छ या सघकी गुर्वावली—

(सुभाषित रत्नसन्दोह तथा अमितगति श्रावकाचारकी अन्तिम प्रशस्ति) (द सा /प्र ४०/प्रेमीजी)।

| सं | नाम | वि सं | स | नाम | वि सं |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | रामसेन[1] | ८८० ९२० | ५ | नेमिषेण | १०००-१०४० |
| २ | वीरसेन[1] २ | ९४०-९८० | ६ | माधवसेन | १०२०-१०६० |
| ३ | देवसेन २ | ९६०-१००० | ७ | अमितगति २ | १०४०-१०८०* |
| ४ | अमितगति १ | ९८०-१०२० | | | |

१—प्रेमीजी के अनुसार इन दोनोंके मध्य तीन पीढियोंका अन्तर है।
*—वि १०५० में सुभाषित रत्नसन्दोह पूरा किया।

# [ परिशिष्ट ]

## परिशिष्ट १—(संवत् विचार)

### १. वीर संवत् विचार

पृष्ठ ३०६ पर भगवान् वीरके निर्वाणकी चर्चा करते हुए यह बताया गया है कि विक्रम संवतको लेकर इस विषयमें प्राचीन कालसे ही कुछ मतभेद चला आ रहा है। विक्रम संवत्का प्रारम्भ कुछ विद्वान् तो विक्रमके जन्मसे मानते हैं, कुछ उनकी मृत्युसे और कुछ उनके राज्याभिषेकसे। पहली दो मान्यताओंकी अपेक्षा तो महावीर-की निर्वाण तिथिमें कोई अन्तर नहीं पड़ता परन्तु तीसरी मान्यतासे अवश्य उसे १८ वर्ष ऊपर उठाना अनिवार्य हो जाता है। इसका कारण यह है कि पहली दो मान्यताओंके अनुसार वीर निर्वाण संवत तथा प्रचलित विक्रम संवत्के मध्य ४७० का जो लोकप्रसिद्ध अन्तर है वह ज्योंका त्यों बना रहता है क्योंकि विक्रम जन्मसे उसके संवत्का प्रारम्भ माननेवाले उसका जन्म वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात् मानते हैं और मृत्युसे उसका प्रारम्भ माननेवाले उसकी मृत्युको वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात् मानते हैं। विक्रमकी आयु ७८ वर्ष मानी गई है जिसमें से १८ वर्ष उनका बाल्यकाल है और ६० वर्ष राज्य-काल। वी नि ४७० में जन्म माननेवालोंकी अपेक्षा उनका राज्या-भिषेक वी नि ४८८ में हुआ और ४७० में उनकी मृत्यु माननेवालोंकी अपेक्षा वह वी नि ४१० में हुआ। इस विषयमें एक तृतीय मान्यता भी है जिसके अनुसार वी नि ४१० में उनका जन्म हुआ और ४२८ में राज्याभिषेक।

आ इन्द्रनन्दि कृत 'श्रुतावतार' नामक ग्रन्थमें अत्यन्त प्रसिद्ध दो पट्टावलियें प्राप्त होती हैं, एक गौतम गणधरसे प्रारम्भ होनेवाली श्रुतधर आम्नायकी अथवा मूल संघकी और दूसरी नन्दिसंघके बलात्कार गणकी। दोनोंमें ही आचार्योंका पृथक् पृथक् काल निर्देश किया गया है। पहलीमें उसकी गणना वीर निर्वाणकी अपेक्षासे की गई है और दूसरीमें विक्रम राज्यकी अपेक्षा। परन्तु यहाँ विक्रमका राज्याभिषेक वीर निर्वाणके ४८८ वर्ष पश्चात मानकर चला गया है। इसकी चर्चा तो आगे विक्रम संवत्के अन्तर्गत की जायेगी, यहाँ केवल इतना बता देना इष्ट है कि उनकी इस मान्यताके आधारपर वी नि ४८८ में राज्याभिषेक माननेवाले विद्वान् वी नि और विक्रम संवतके मध्य जो ४७० वर्षका अन्तर प्रसिद्ध चला आ रहा है, उसमें १८ वर्ष की वृद्धि करनेकी माँग करते हैं, अर्थात् उनके अनुसार वीरका निर्वाण प्रचलित मान्यतासे १८ वर्ष पहले होना चाहिए, और तदनुसार महावीरकी २५००वीं निर्वाण जयन्ती जो ई १९७३ में मनाई गई वह ई १९५५ में मनाई जानी चाहिये थी।

परन्तु जैसा कि आगे सिद्ध किया जानेवाला है आ इन्द्रनन्दिसे इस विषयमें कुछ भूल हुई है और उनको आधार मानकर यह भ्रान्ति प्रचलित हो गई है। भगवान्का निर्वाण विक्रम संवतके प्रचारसे ४७० वर्ष पूर्व ही होना निश्चित है, क्योंकि तिल्लोय पण्णत्ति, त्रिलोक सार व हरिवंशपुराण आदि अत्यन्त प्राचीन तथा मूल शास्त्रों में शक राजाकी उत्पत्ति वीर निर्वाणके ६०५ वर्ष पश्चात होनेका स्पष्ट उल्लेख किया गया है और शक संवत् तथा विक्रम संवतमें १३५ वर्ष-का अन्तर प्रसिद्ध है। ऐसा माननेपर भगवान् बुद्धके साथ इनकी संगति बैठानेमें भी कोई बाधा नहीं आती है। जैसा कि आगे दर्शाया गया है। विक्रम राज्यको वी नि ४८८ में हुआ माननेवाली दृष्टिके अनुसार वीर निर्वाणकी तिथिको १८ वर्ष ऊपर उठा देनेपर इस संगतिकी कालावधि यद्यपि बढ़ जाती है अर्थात बोधि लाभके पश्चात दोनों महापुरुष ४४ वर्ष तक साथ साथ रह सकते हैं, तदपि ४७० वर्षवाली मान्यताके अनुसार भी इन दोनों महापुरुषोंको १२-१३ वर्ष तक अपने धर्मोंके प्रतिस्पर्धी शास्ताओंके रूपमें साथ-साथ विच-रण करनेका अवसर प्राप्त हो जाता है।

| नाम | जन्म | आयु | वैराग्य | बोधि | | निर्वाण | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ई पू | वर्ष | ई पू | वि पू | ई पू | वि पू | ई पू |
| महावीर— दृष्टि न १ | ६१७ | ७२ | ५८७ | ५१८ | ५०५ | ४८८ | ५४५ |
| दृष्टि न २ | ५९९ | ७२ | ५६९ | ५०० | ५५७ | ४७० | ५२७ |
| बुद्ध— प्रसिद्धि | ६१४ | ८० | ५६५ | | ५८८ | | ५४४ |

(जै /पी ३०३)

### २ विक्रम संवत् विचार

#### १ नाम विचार

भारतका यह सर्व प्रधान संवत् है। जैसा कि आगे शक संवतके प्रकरणमें बताया जानेवाला है कहीं कहीं विक्रम, शक तथा शालिवाहन इन तीनों संवतोंको एक मानकर प्रवृत्तिकी जाती रही है, परन्तु वास्तवमें यह ठीक नहीं है। तीनों संवत् स्वतन्त्र हैं। शक संवतका प्रारम्भ वीर-निर्वाणके ६०५ वर्ष पश्चात होना निश्चित है, शालिवाहनका ७४१ वर्ष पश्चात और विक्रम संवत्का ४७० वर्ष पश्चात।

#### २ मतभेद

इस विषयमें तीन मान्यतायें हैं—१ यह संवत विक्रमसे प्रारम्भ हुआ, २ उसके राज्याभिषेकसे प्रारम्भ हुआ, ३ उसकी मृत्युसे प्रारम्भ हुआ। इन तीनों घटनाओंके कालोंमें भी मतभेद है। एकके अनुसार वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात उनका जन्म हुआ, दूसरेके अनुसार उस समय उनका राज्याभिषेक हुआ और तीसरेके अनुसार उस समय उनकी मृत्यु हुई। वी नि ४७० में जन्म माननेवालोंके अनुसार उनका राज्याभिषेक वी नि ४८८ में हुआ और वी नि ४७० में उनकी मृत्यु माननेवालोंके अनुसार उनका राज्याभिषेक वी नि ४१० में हुआ। क्योंकि ७८ वर्ष प्रमाण उनकी आयुमें से १८ वर्ष उनका बाल्यकाल माना गया है और ६० वर्ष राज्यकाल। इस विषय-में एक तीसरी मान्यता भी है जिसके अनुसार उनकी आयु ७६ वर्ष थी जिसमें से ८ वर्ष बाल्यकाल, १६ वर्ष देशाटन, ५५ वर्ष राज्य। इसमें से १५ वर्ष मिथ्यामतावलम्बी और ४० वर्ष जिनधर्मावलम्बी। यथा—

इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतारमें निबद्ध श्रुत धराम्नाय/श्ल १८-१९ व (ती ४/३४६ पर उद्धृत) सत्तरि चउ सद-युत्तो जिणकाला विक्कमो हवई जम्मो। अठ्ठवरस बाललीला सोडसवासे हि भम्मिए देसे।।१८।। पण-रसवासे रज्ज कुणन्ति मिच्छोवदेससंयुत्तो। चालीसवरस जिणवर-धम्मं पालीय सुरपय लहिय।।१९।। —महावीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात् विक्रमका जन्म हुआ। आठ वर्षोंतक उन्होंने बाललीलाको,

१६ वर्षोंतक देशाटन किया, १५ वर्ष मिथ्योपदेश सहित राज्य किया और ४० वर्षतक जिनवरका धर्म पालन करके उन्होंने देवपद प्राप्त किया।

इन्द्रनन्दि श्रुतावतारमें ही निबद्ध नन्दिसंघ बलात्कारगणकी पट्टावली। सरस्वती गच्छके अनुसार—वीराव् ४९२, विक्रमजन्मान्तर वर्ष २२, राज्यान्तर वर्ष ४—वीर-निर्वाणके ४९२ वर्ष पश्चात् अथवा विक्रम जन्मके २२ वर्ष पश्चात् अथवा उसके राज्यारोहणसे ४ वर्ष पश्चात् भद्रबाहु (द्वि) मूलसंघके पट्टपर बैठे। इनके शिष्य गुप्तिगुप्त हुए जिनके द्वारा नन्दि आदि चार संघोंकी स्थापना हुई। (यहाँ भी वी नि ४७० में विक्रमका जन्म और ४८८ में उनका राज्याभिषेक माना गया है।)

इन्द्रनन्दि श्रुतावतारमें ही निबद्ध नन्दिसंघ बलात्कारगणकी पट्टावली। पारिजातगच्छकी अपेक्षा (ती ४/३४९)-श्री वीर-निर्वाणसे ४९२ वर्ष पश्चात्, सुभद्राचार्यके २४ वर्ष पश्चात्, विक्रम जन्मके २२ वर्ष पश्चात् अथवा विक्रम राज्यके ४ वर्ष पश्चात् द्वितीय भद्रबाहु हुए। (यहाँ भी पहले की भाँति वी नि ४७० में विक्रमका जन्म और वी नि ४८८में उसका राज्याभिषेक माना गया है।)

परन्तु श्वेताम्बराचार्य मेरुतुंग एक साथ दो मान्यताओंकी ओर संकेत करते हैं। एकके अनुसार वी नि ४७० में विक्रमका जन्म हुआ और दूसरीके अनुसार वी नि ४७० में उसका राज्याभिषेक हुआ। यथा—

मेरुतुंग कृत 'विचारश्रेणी'—सत्तरि चदुसदजुत्तो जिणकाला विक्कमो हवई जम्मो। विक्कमरज्जारंभो परओ सिरिवीरणिव्वुई भणिआ। सुन्न मुणिवेयजुत्तो विक्कमकालाउ जिणकालो।' —१ वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात् विक्रमका जन्म हुआ। २ वीर निर्वाणकी तिथिमें 'सुन्नमुणिवेय' (४७०) वर्ष जोड़ देनेपर अर्थात् वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात् विक्रमका राज्य आरम्भ हुआ।

## ३ ऊहापोह

दिगम्बराचार्य इन्द्रनन्दीकी तथा श्वेताम्बराचार्य मेरुतुंगकी मान्यताओं का उल्लेख किया गया। जिनके अनुसार विक्रमका जन्म तो वी नि ४७० में ही हुआ परन्तु उसका राज्याभिषेक वी नि ४७० में, ४८८में अथवा ४९४ में माना गया। अब प्राचीन ग्रन्थ तिलोयपण्णत्तिकी अपेक्षा विचार करते हैं, जिसे दिगम्बर तथा श्वेताम्बर सभी विद्वानों ने विक्रम संवत् विषयक खोजके लिए आधार स्वरूप माना है। इसका कारण यह है कि विक्रम संवत्का जितना सम्बन्ध वीर निर्वाणके साथ है उतना ही मगधदेशके इतिहासमें मौर्य वंशके साथ भी है। इस विषयमें दो मान्यतायें प्रसिद्ध हैं। एकके अनुसार वीर निर्वाणके पश्चात् ६० वर्ष पालकका राज्य रहा १५५ वर्ष नन्द वंशका और २५५ वर्ष मौर्य वंशका। इस प्रकार ४७० वर्षकी गणना पूरी करके उसके पश्चात् विक्रमका जन्म अथवा राज्यारोहण हुआ। दूसरी मान्यताके अनुसार वीर निर्वाणके पश्चात् १५५ वर्ष तक पालक तथा नन्दवंश दोनोंका राज्य रहा और उसके पश्चात् २५५ वर्ष तक मौर्य वंशका शासन चला। इस प्रकार ४१० वर्षके पश्चात् विक्रमका राज्य प्रारम्भ हुआ जो ६० वर्ष अर्थात् वी नि ४७० तक रहा। क्योंकि तिलोयपण्णत्तिमें मगधदेशके इन राज्यवंशोंका सुनिश्चित काल दिया गया है इसलिये विक्रम संवत्की खोज करनेमें उसकी सहायता ली जा सकती है।

ति प ४/१५०५-१५०६ जक्काले वीरजिणे णिस्सेयससंपयं समावण्णो। तक्काले अभिसित्तो पालयणामो अवंतिसुदो।१५०५। पालकरज्ज सट्ठि इगिसयपणवण्ण विजयवंसभवा। चाल मुरुदयवंसा तीस सुपुस्समित्तम्मि।१५०६। —जिस कालमें भगवान् वीरने निर्वाण संपदाको प्राप्त किया था, उसी दिन पालक नामक अवन्तिसुत (अवन्तिक राजा) का राज्याभिषेक हुआ था। उसका राज्य ६० वर्ष तक रहा। तदुपरान्त १५५ वर्ष पर्यन्त विजयवंशियोंका (नन्दवंशका) और ४० वर्ष मुरुडवंशियोंका (मौर्यवंशका) राज्य रहा। इसके पश्चात् ३० वर्ष पुष्पमित्रने राज्य किया।

तिलोयपण्णत्तिकारने यद्यपि ४० वर्ष पूरे मौर्यवंशका राज्यकाल बताया है, परन्तु वास्तवमें यह काल उस वंशके प्रथम राजा चन्द्रगुप्तका है। आगे चलकर इसी वंशमें अशोक सम्प्रति आदि हुए। उन सबका समुदित काल दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों आम्नायोंमें २५५ वर्ष माना गया है। (दे इतिहास ३/४)।

इस प्रकार जैन शास्त्रोंके अनुसार चन्द्रगुप्त मौर्यका काल वी नि २१५-२५५ आता है और जैन इतिहासकारोंने उसे वी नि २०१-२२५ (ई० पू० ३२६-३०२) पर स्थापित किया है। दूसरी ओर भद्रबाहु प्र० का काल मूलसंघकी पट्टावलीमें वी नि १३३-१६२ (ई पू ३९४-३६५) बताया गया है। (दे इतिहास ४/४)। चन्द्रगुप्तका काल शास्त्रके अनुसार वी नि २१५-२५५ माननेपर भद्रबाहु स्वामीके साथ उसकी समकालीनता किसी प्रकार भी घटित नहीं होती। इतिहास-मान्य काल (वी नि २०१-२२५) स्वीकार करनेपर भी दोनोंकी उत्तरावधिमें लगभग ६० वर्षका अन्तर रह ही जाता है, जबकि द्वादशवर्षीय दुर्भिक्षके समय चन्द्रगुप्तका जिनदीक्षा धारण करके भद्रबाहु स्वामीके साथ दक्षिणकी ओर गमन करना शास्त्र तथा इतिहास दोनोंके द्वारा सिद्ध है (दे परिशिष्ट २)।

(१) इस आपत्तिसे बचनेके लिए श्वेताम्बराचार्य श्री हेमचन्द्र सूरि वीर निर्वाणसे लेकर चन्द्रगुप्तके राज्यारम्भ तककी जो २५५ वर्ष काल गणना शास्त्रोंमें दी गई है उसमें ६० वर्षकी कमी कर देनेका सुझाव देते हैं।१५७। अपनी इस कल्पनाको साकार बनानेके लिए वे नन्द वंशके कालको १५५ वर्षकी बजाय ९५ वर्ष मानकर।३१३। उसे वी नि २१५ में समाप्त करनेकी बजाय वी नि १५५ में समाप्त कर देते हैं। ६० वर्षकी इस कमीको आप विक्रम संवत्की काल गणनामें हेर-फेर करके पूरा करते हैं अर्थात् उसका प्रारम्भ विक्रम की मृत्युकालसे न मानकर उसके राज्यारोहण से अर्थात् (४७०-६०) —वी नि ४१० से मान लेते हैं। (जै /पी /पृष्ठ संख्या) (ध १/प्र ३० H I Jan)

(२) इस मतभेदसे प्रेरित होकर प्रसिद्ध जैन इतिहासज्ञ डा० हेमन्त जेकोबीको वीर निर्वाण संवत्के विषयमें शंका उत्पन्न हो जाना स्वाभाविक है। उसका समाधान करनेके लिए जार्ज चार्पेन्टियरने वीर निर्वाण तथा विक्रम संवत्के मध्यवर्ती अन्तरालको ४७० वर्ष से घटाकर ४१० कर दिया अर्थात् वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात् विक्रमकी मृत्यु मानकर उसमेंसे उसका शासनकाल (६० वर्ष) घटा दिया और विक्रम संवत्का प्रारम्भ उसके राज्यारोहणसे मान लिया। (जै /पी २८१)

(३) स्व प काशीलाल जायसवालने इस मान्यतामें अनेकों आपत्तियें प्रस्तुत करके वी नि ४७० में विक्रमका जन्म होना सिद्ध किया, और इसमें उनके बाल्यकालवाले १८ वर्ष मिलाकर उन्हें वी नि ४८८ में राज्यारूढ कर दिया, क्योंकि १८ वर्षकी आयुमें उनका राज्यारूढ होना प्रसिद्ध है। इस प्रकार विक्रम संवत्का प्रारम्भ विक्रमके राज्यसे अर्थात् वी नि ४८८ में माननेका उन्होंने सुझाव दिया। (जै /पी २८७)

(४) परन्तु पं जुगलकिशोर जी मुख्तारने जायसवाल जी की इस मान्यतामें अनेकों आपत्तियें उठाकर वीर निर्वाण तथा विक्रम संवत्के मध्य जो ४७० वर्षका अन्तर प्रसिद्ध है उसे ज्यों का त्यों बनाये रखना अधिक संगत समझा। परन्तु इस कालमें इन्होंने विक्रमका जन्म अथवा राज्याभिषेक न मानकर उसकी मृत्यु मानी।

अर्थात् विक्रम संवत्का प्रारम्भ इन्होंने विक्रमकी मृत्युसे स्वीकार किया।२९१। इस विषयमें उसके जन्म अथवा राज्याभिषेकसे संवत् का प्रारम्भ माननेवाली जो श इन्द्रनन्दि तथा मेरुतुंग सूरिकी मान्य-

ताओंका उल्लेख पहले किया गया है उन्हें आपने भ्रान्तिपूर्ण घोषित किया।२६२। (जै /पी २६१ २६२)

(५) अन्य संवतोंके साथ तुलना करनेपर इस मतको समर्थन प्राप्त होता है, क्योंकि एकमात्र शक संवत्को छोड़कर ईसवी, शालिवाहन, हिजरी, वीर निर्वाण आदि जितने भी संवत् व्यवहार भूमिपर प्रचलित हैं उन सबका प्रारम्भ उस उस पुरुषकी मृत्युसे ही हुआ है। इस विषयमें आ देवसेन (वि ६६०) से भी हमें समाधान प्राप्त होता है, क्योंकि अपने दर्शनसार ग्रन्थमें यापनीय, द्रविड़, काष्ठा आदि जैनाभासी संघोंकी उत्पत्ति का काल उन्होंने विक्रमकी मृत्युसे ही गिनकर स्थापित किया है (दे इतिहास ६)।

ध १/प्र ३०/H L Jain (ऐसा माननेपर सारी उलझनें सुलझ जाती हैं। यथा—) मेरुतुगाचार्यने अपनी 'विचारश्रेणी' के पृष्ठ ३ पर जो विक्रमस्य राज्यं ६० वर्षाणि' कहा है, उसके अनुसार उसका राज्यारम्भ ४७०-६०=वी नि ४१० में घटित हो जाता है, और साथ-साथ हेमचन्द्र सूरिकी मान्यताका (वि स =वी नि ४७०) भी समर्थन हो जाता है किन्तु इसे विक्रम संवत्का प्रारम्भ नहीं मानना चाहिए।

शक संवत्के साथ भी इसकी संगति ठीक बैठ जाती है, क्योंकि जैसा कि अगले प्रकरणमें बताया जाने वाला है शक संवत्का प्रचार जैन शास्त्रोंके अनुसार वीर निर्वाणसे ६०५ वर्ष पश्चात् होना निश्चित है। प्रचलित विक्रम तथा शक संवत के मध्य १३५ वर्षका अन्तर सर्व-प्रसिद्ध है। इससे यह सिद्ध है कि विक्रम संवतका प्रारम्भ (६०५-१३५) वीर निर्वाणके ४७० वर्ष पश्चात हुआ।

## ३ शक संवत् विचार

### १ नाम विचार

'शक' शब्दका प्रयोग संवत् सामान्यके अर्थमें होता है। यथा—ज्योतिर्मुख ११ 'युधिष्ठिरो-विक्रमशालिवाहनौ, ततो नृप स्याद्विजयाभिनन्दन । ततस्तु नागार्जुनभूपति कलौ, कल्की षडेते शककारका स्मृता।'—कलियुगमें युधिष्ठिर, विक्रम, शालिवाहन, विजयाभिनन्दन, नागार्जुन और कल्की ये छ राजा शककारक अर्थात् संवत् चलानेवाले कहे गए हैं।

संवत्को 'शक' नामसे कहा जानेकी भी प्रवृत्ति प्रचलित रही है, जैसे - श्री महावीर या वर्द्धमान शक, विक्रम शक, शालिवाहन शक इत्यादि। परन्तु यहाँ 'शक' नामके जिस संवत्की चर्चा की जानी इष्ट है वह एक स्वतन्त्र संवत् है जिसका प्रचार वर्तमानमें यद्यपि लुप्त हो चुका है, तदपि किसी समय भारतमें इसका व्यवहार प्रचुर था। प्राचीन जैन ग्रन्थोंमें इसका प्रयोग प्रचुरतासे किया गया प्राप्त होता है। जैसा कि अगले उद्धरणोंसे पता चलता है कि विक्रम तथा शालिवाहन नामक संवतोंको भी कभी कभी शक संवत् कह दिया जाता था, तदपि वास्तवमें उनके साथ इसकी कोई एकार्थता नहीं है।

दे आगे शीर्षक न ४ — मैसूर मुम्मडि वाले शिलालेखमें शक संवत्को विक्रमांक लिखा है, और मैसूर डिस्ट्रिक्ट वाले शिलालेखोंमें शालिवाहनको शक लिखा है।

त्रि सा ८५० माधवचन्द्र कृत टीका—श्री वीरनाथ निवृत्ते सकाशात् पञ्चोत्तरषट्छतवर्षाणि पंचमासयुतानि गत्वा पश्चात् विक्रमांक शकराजो जायते। —वीर निर्वाण के ६०५ वर्ष और ५ मास बीत जाने पर विक्रमांक शक राजा उत्पन्न होगा।

अकलंक चारित्र —' विक्रमांक शकाब्दीय शतसप्तप्रयाजुषि। कालेऽकलंकयतिनो बौद्धैर्वादो महानभूत।'' —विक्रमार्क शकाब्द ७०० में अकलंक यतिका बौद्धोंके साथ महान शास्त्रार्थ हुआ था।

र क श्रावकाचार—प कमलकृत सुखबोधिनी टीका— 'शालिवाहन संज्ञ श्रीशकराज शब्दगणे'—शालिवाहन नामक श्रीशकराजके संवत्सरमें। परन्तु जैसा कि ऊपर त्रिलोकसारकी टीकामें कहा गया है और आगे पृथक् शीर्षकके अन्तर्गत बताया जानेवाला है शक नामक प्रसिद्ध संवत से तात्पर्य न तो विक्रम संवतसे है और न शालिवाहन संवत से, यह एक स्वतन्त्र संवत् है जिसकी प्रवृत्ति भारतमें वीर निर्वाणके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात प्रारम्भ हुई थी। ऊपर जो त्रिलोकसारके टीकाकार ने विक्रम तथा शक संवत् की एकार्थता बताई है उसको यद्यपि मैसूरके प्रसिद्ध विद्वान प ए शान्तिराज शास्त्रीका समर्थन प्राप्त है तदपि डॉ के बी पाठक इसे टीकाकारकी भूल घोषित करते हैं (जै सा इ /पी २९७)।

इसी प्रकार 'शालिवाहन' संवतके विषयमें भी जानना। अर्थात् ऊपर जो रत्नकरण्ड श्रावकाचारके टीकाकारने शालिवाहन और शक संवतकी एकार्थता बताई है वह उनकी भूल है। ऐतिहासिक मान्यता के अनुसार भृत्यवंशी गोतमी पुत्र सातकर्णी शालिवाहनने ई सन् ७६ (वी नि ६०५) में शकराज नरवाहन (नहपान) को परास्त करके, शकोंके जीतनेके उपलक्ष्यमें शक संवत प्रचलित किया था (क पा १/प्र ५३/प महेन्द्र कुमार)। आगममें विशेष प्रकारसे शक संवतका उल्लेख किया जानेपर इसीसे तात्पर्य होता है। जैसा कि अगले शीर्षकके अन्तर्गत बताया जाने वाला है शालिवाहन नामसे प्रसिद्ध एक स्वतन्त्र संवत है जो वीर निर्वाणके ७४१ वर्ष पश्चात प्रवृत्त हुआ था।

### २ काल विचार

ति प ४/१४९६-१४९९-वीर जिणेसिद्धिगदे चउसदइगिसट्ठिवासपरिमाणे। कालम्मि अदिक्कंते उप्पण्णो एत्थ सकराओ ।१४९६। अहवा वीरे सिद्धे सहस्सणवकम्मि सगसयब्भहिए। पणसीदिम्मि यतीदे पणमासे सकणिओ जादो ।१४९७। चोद्दससहस्ससगसयतेणउदीवासकालविच्छिदे। वीरेसरसिद्धीदो उप्पण्णो सगणिओ अहवा।१४९८। णिव्वाणे वीरजिणे छव्वाससदेसु पचवरिसेसु। पणमासेसु गदेसु सजादो सगणिओ अहवा ।१४९९। —१ वीर जिनेन्द्रके मुक्त होनेके पश्चात् ४६१ वर्ष प्रमाण कालके व्यतीत होनेपर यहाँ शक राजा उत्पन्न हुआ ।१४९६। अथवा—२ वीर भगवान्के सिद्ध होनेके पश्चात् ९७८५ वर्ष ५ मासके बीतनेपर शक नृप उत्पन्न हुआ ।१४९७। अथवा—३ वीर भगवान्की मुक्तिके पश्चात् १४७९३ वर्ष व्यतीत होनेपर शकनृप उत्पन्न हुआ।१४९८। (ध ९/गा ४२ या ४६/१३२)। अथवा—४ वीर भगवान्के निर्वाणके पश्चात् ६०५ वर्ष ५ मासके बीत जानेपर शक नृप उत्पन्न हुआ।१४९९।

ध ९/४,१,४४/गा ४३/१३२ सत्तसहस्सा णवसद पचाणउदी सपचमासा य। अइकता वासाण जइया तइया सगुप्पत्ती ।—७९९५ वर्ष ५ मास व्यतीत हो जाने पर शक नरेन्द्रकी उत्पत्ति हुई।४३।

शास्त्रोंमें उद्धृत इन मूल गाथाओंमें शक राजाकी उत्पत्ति वीर निर्वाणके ४६१, ९७८५, १४७९३, ६०५ और ७९९५ वर्ष पश्चात बताई गई है। तथापि ६०५ वर्ष ५ मास वाली चतुर्थ मान्यता ही सर्वसम्मत है।

ध ९/४,१,४४/गा ४१/१३२-पच य मासा पंच य वासा छच्चेव होंति वाससया। सगकालेण य सहिया थावेयव्वो तदो रासी —६०५ वर्ष ५ मास प्रमाण शकका काल जोड़ देनेसे वीर जिनेन्द्रका निर्वाण काल प्राप्त होता है।

त्रि सा ८५० पणछस्सयवस्स पणमासजुद गमिय वीरणिव्वुइदो। सग राजो तो कक्की चदुणवतियमहिय सगमासं। —श्री वर्द्धमान भगवान् के निर्वाण जानेके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात शक राजा हुआ, और तदन्तर ३९४ वर्ष ७ मास पश्चात् अर्थात् वी नि १००० में कल्की राजा हुआ।

ह. पु ६०/५५१—वर्षाणा षट्शतीं त्यक्त्वा पञ्चाग्रां मासपञ्चकम्। मुक्तिं गते महावीरे शकराजस्ततो ऽभवत्। —भगवान् महावीरके मोक्ष चले जानेके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् शक राजा हुआ।

तित्थोगाली पयन्ना ६२३—'पंच य मासा पंच य वासा छच्चेव होंति वाससया। परिनिव्वु अस्सऽरिहतो, तो उप्पन्नो (पडिवन्नो) सगो राया। —भगवान् महावीरके निर्वाण जानेके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् शक राजा हुआ।

मेरुतुंग कृत 'विचारश्रेणी'—श्रीवीरनिर्वृतेर्वर्षैः षड्भिः पञ्चोत्तरैः शतैः शकसंवत्सरस्यैषा प्रवृत्तिर्भरतेऽभवत्। —वीर निर्वाणके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् भारतमें शक संवत्‌की प्रवृत्ति हुई।

सारांश—इस प्रकार दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों ही आम्नायों में वीर निर्वाणके ६०५ वर्ष ५ मास पश्चात् शक संवत्‌की प्रवृत्ति मान्य है। इसके अतिरिक्त त्रिलोकसारमें (दे. ऊपर) जो शक राजाके साथ साथ उसके ३९४ वर्ष ७ मास पश्चात् अर्थात् वीर-निर्वाणके १००० वर्ष पश्चात् कल्की राजाके होनेकी बात कही है, उससे भी इस मतकी पुष्टि होती है क्योंकि इतिहास भी लगभग इसी कालमें अत्यन्त अत्याचारी हूणवंशके राज्यका उल्लेख करता है (दे. इतिहास ३/२-२)

### ४ शालिवाहन संवत् विचार

शक संवत्‌की भाँति इसका प्रचलन भी आज प्रायः लुप्त हो चुका है, परन्तु दक्षिण देशमें कहीं कहीं आज भी इसका उल्लेख देखा जाता है। शिलालेखोंमें इसका काल वीर निर्वाणसे ७४१ वर्ष पश्चात् इङ्कित किया गया है। कहीं कहीं शक संवत्‌को भी शालिवाहन कहनेकी प्रवृत्ति रही है परन्तु यह एक स्वतन्त्र संवत् है जिसका प्रारम्भ शक राजके १३६ वर्ष पश्चात् होता है।

मैसूरराज मुम्मडि कृष्णराज द्वारा ई. १८३० में श्रवणबेलगोलके जैन मठको दिया गया शिलालेख—'नानादेशनृपालमौलि स्वस्ति श्री-वर्द्धमानाख्ये जिने मुक्ति गते स हि वह्निरन्ध्राब्धि नेत्रैश्च वत्सरेषु मितेषु वै (२४६३) विक्रमांकसमास्विन्दुगजसमाजहरितभि (१८८८)। सतीषु गणनीयासु गणितज्ञैर्बुधैस्तदा। शालिवाहनवर्षेषु नेत्रबाणनगे-न्दुभि (१७५२) प्रमितेषु विकृत्यब्दे श्रावणे मासि मङ्गले। —यहाँ २४६३ महावीर शक, १८८८ विक्रम शक, और १७५२ शालिवाहन शक इन तीनोंका उल्लेख है। महावीरशक और विक्रम शकके मध्य २४६३-१८८८=६०५ वर्षका अन्तर बताया गया है इसपरसे यह सिद्ध होता है कि उस कालमें शक संवत्‌को विक्रम संवत् कहनेकी प्रथा रही होगी। इसी प्रकार महीर और शालिवाहन शकके मध्य २४६३-१७५२=७४१ वर्षका अन्तर दर्शाया गया है। इसपरसे सिद्ध होता है कि शालिवाहन संवत्‌का प्रारम्भ वीर निर्वाणके ७४१ वर्ष पश्चात् होना निश्चित है।

मैसूर डिस्ट्रिक्ट शासन पुस्तक/भाग २/पृ ५७ शिलालेख नं. १५४—'श्री शक १७६० स्वस्ति श्री वर्द्धमानाब्दा २५०१।' —यहाँ शालिवाहनको शक कहा गया है क्योंकि वर्द्धमान तथा शकके मध्य यहाँ २५०१-१७६०=७४१ वर्षका अन्तर स्पष्ट है।

शिलालेख संग्रह/भाग १/शिलालेख नं. ३५५, ४८१ और ४८२—इन तीनों अभिलेखोंमें शालिवाहन १७७८ और उसके साथ वर्द्धमान २५१९ लिखा गया है। दोनोंके मध्य २५१९-१७७८=७४१ वर्षका अन्तर है।

इसी प्रकार शिलालेख नं. ३५६, ३६१ और ४८० में शालिवाहन १७८० और उसके साथ वर्द्धमान २५२१ दिया है। दोनोंके मध्य २५२१-१७८०=७४१ वर्षका अन्तर दृष्टव्य है। इसपरसे पता चलता है कि शालिवाहन संवत्‌का प्रचार वीर निर्वाणके ७४१ वर्ष पश्चात् प्रारम्भ हुआ।

## परिशिष्ट २—(मूलसंघ विचार)

### १ सामान्य परिचय

पृष्ठ ३१८ पर इतिहास वाले प्रकरणके अन्तर्गत भगवान् वीरके पश्चात् मूलसंघके प्रारम्भका और उसके विभिन्न शाखाओं विवेचन करते हुए श्रुतधरोंकी आम्नाय वाले मूलसंघका निदर्शन किया गया है। इस विषयमें यहाँ इन्द्रनन्दि कृत 'श्रुतावतार' से लेकर दो पट्टावलियें उद्धृत की गई हैं। पृ. ३१६ पर उद्धृत की गई पहली पट्टावली श्रुतधरोंके आम्नायवाले मूल संघसे सम्बन्ध रखती है और पृष्ठ ३२३ पर उद्धृत दूसरी पट्टावली मूल संघके विभाजनके पश्चात् होने वाले नन्दिसंघ बलात्कारगणकी आचार्य परम्पराका उल्लेख करती है। दोनोंमें आचार्योंका पृथक् पृथक् काल निर्देश किया गया है, परन्तु उन कालोंमें अनेक प्रकारकी विप्रतिपत्तियें हैं। यथा—

(१) मूलसंघ वाली प्रथम पट्टावलीमें पञ्चम श्रुतकेवली भद्रबाहु प्र. के नामका उल्लेख किया गया है और उनका काल यहाँ वी. नि. १३३-१६२ बताया गया है। परन्तु इनके विषयमें यह बात सर्वप्रसिद्ध है कि द्वादशवर्षीय दुर्भिक्षके समय इन्होंने १२००० साधुओंके विशाल संघको साथ लेकर उज्जैनीसे दक्षिणकी ओर प्रयाण किया था उस समय चन्द्रगुप्त मौर्य भी जिन दीक्षा धारण करके इनके साथ गये थे और श्रवणबेलगोलमें इन दोनोंकी समाधि हुई थी। इस आख्यान परसे दोनोंकी समकालीनता सिद्ध है, परन्तु भद्रबाहु स्वामी के उक्त कालकी संगति चन्द्रगुप्तके कालके साथ नहीं बैठ रही है, क्योंकि जैसा कि पृष्ठ ३१३ पर मगध देशकी राज्य वंशावलीमें दिखाया गया है चन्द्रगुप्त मौर्यका काल शास्त्रोंके अनुसार वी. नि. २१५-२५५ और जैन इतिहासकारोंके अनुसार ई. पू. ३२६-३०२ (वी. नि. २०१-२२५) निर्धारित किया गया है।

(२) भद्रबाहु द्वि. अर्हद्बलि तथा माघनन्दि इन तीन नामोंका उल्लेख उक्त दोनों पट्टावलियों में किया गया है। एक ही आचार्यके द्वारा एक ही ग्रन्थमें उल्लिखित होनेपर भी दोनों स्थानों पर निर्दिष्ट इनके कालोंमें भिन्नताकी प्रतीति हो रही है।

(३) श्रुतधरोंकी आम्नायका निर्देश करनेवाली मूलसंघकी पट्टावलीमें माघनन्दिके पश्चात् षट्खण्डागमके रचयिता आ. धरसेन पुष्पदन्त तथा भूतबलिके नाम दिये गये हैं, परन्तु इनका जो काल यहाँ निर्दिष्ट किया गया है उस की संगति कुन्दकुन्दके कालके साथ बैठती प्रतीत नहीं हो रही है जबकि कुन्दकुन्दके विषयमें यह बात प्रसिद्ध है कि उन्होंने षट्खण्डागमके आद्य तीन खण्डोंपर 'परिकर्म' नामकी एक टीका लिखी थी।

(४) नन्दिसंघवाली दूसरी पट्टावलीमें कुन्दकुन्दका काल वि. सं. ४९-१०१ दिया गया है जबकि जैन इतिहासकार इन्हें वी. नि. ६५०-७०० वि. (१८०-२३०) में स्थापित कर रहे हैं।

(५) पेज्जदोसपाहुड़ (कषाय पाहुड़) के रचयिता आ. गुणधर, आर्यमंक्षु, नागहस्ति, और यतिवृषभ जैसे अत्यन्त प्रसिद्ध आचार्यों का नाम मूलसंघकी पट्टावलीमें सर्वथा छोड़ दिया गया है जबकि आ. धरसेनकी भाँति वे भी श्रुतधरोंकी आम्नायमें समाविष्ट हैं।

इनके अतिरिक्त अन्य भी अनेकों अवान्तर बाधायें हैं जिनका सुयुक्तियुक्त निवारण करनेके लिये उक्त दोनों पट्टावलियोंके प्रकाशमें आचार्योंके कालका ठीक ठीक निर्धारण करना अत्यन्त आवश्यक है। नन्दिसंघकी पट्टावलीके सम्बन्ध में तो चर्चा आगे परिशिष्ट ३ में की जायेगी। यहाँ श्रुतधरोंकी आम्नाय वाले मूलसंघकी, तत्सम्बन्धी पट्टावली और उसमें उल्लिखित प्रधान आचार्योंकी चर्चा की जायेगी।

## २. मूलसंघ परिचय

भगवान् महावीर की निर्वाण-प्राप्तिके पश्चात् उनके संघमें ६२ वर्ष तक इन्द्रभूति (गौतम गणधर) आदि तीन केवली हुए। इनके पश्चात् केवलज्ञानका विच्छेद हो गया परन्तु १००-१५० वर्ष तक पूर्ण श्रुतज्ञान (११ अंग १४ पूर्व) के धारी पाँच श्रुतकेवलियोंकी परम्परा चलती रही। आ. भद्रबाहु प्रथम इस परम्पराकी अन्तिम कड़ी थे। इनके पश्चात् पूर्ण श्रुतज्ञान भी विच्छिन्न हो गया। फिर श्रुतज्ञानके हानिक्रमसे ११, १०, ६ तथा ८ अंगधारी होते रहे। भद्रबाहु द्वितीय तथा लोहाचार्य इस परम्परामें अन्तिम अष्टांगधारी थे। इनके पश्चात् अथवा इनके कालमें ही कुछ आचार्य एकांग अथवा आचारांगधारी भी होते रहे। फिर एक अंगवालोंकी परम्परा भी समाप्त हो गई और किसी एक अंगके अंशधारी होते रहे। अंशधारियोंकी यह शृंखला वीर निर्वाण के ६८३ वर्ष पश्चात् तक चलती रही। आ. अर्हद्बली, माघनन्दि, गुणधर, धरसेन आदि आचार्य इसी परम्परामें हुए आगे चलनेपर अंगांशका यह ज्ञान भी समाप्त हो गया।

पंचम श्रुतकेवली भद्रबाहु स्वामी प्रथम तक भगवान् वीरका यह मूलसंघ अखण्ड रूपसे चलता रहा। परन्तु इनके समयमें उज्जैनीमें बड़ा भयंकर द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष पड़ा जिसके कारण उन्हें यह देश छोड़कर ससंघ दक्षिणकी ओर प्रयाण करना पड़ा। उस समय इनके संघमें १२००० साधु थे, जिनमें से कुछ इनके साथ न जाकर उज्जैनी में अथवा मार्गमें ही रुक गए। पीछे परिस्थितिवश उनको सिंहवृत्ति का त्याग करके अपवाद मार्ग अपनाना पड़ा। इससे अर्ध फालक संघकी नींव पड़ी जो धीरे धीरे शैथिल्यमें परिणत होता हुआ वि. १३६ में सौराष्ट्र देशको प्राप्त होनेपर- सांगोपांग श्वेताम्बर संघमें परिणत हो गया। (विशेष दे. श्वेताम्बर) इस प्रकार पंचम श्रुतकेवली भद्रबाहु प्रथमके युगमें भगवान्का अखण्ड मूल संघ दिगम्बर तथा श्वेताम्बरके रूपमें द्विधा विभक्त हो गया। स्थूलभद्रकी आम्नाय श्वेताम्बर संघकी ओर चली गई और प्रोष्ठिल शाखा दिगम्बर बनी रही। दुर्भिक्ष समाप्त हो जानेके पश्चात् यह संघ पुनः दक्षिणसे मगध तथा उज्जैनीकी ओर लौट आया, और आचार्य अर्हद्बली तक अविछिन्न रूपसे चलता रहा।

जैसा कि आगे आ. अर्हद्बलीकी चर्चा करते हुए बताया गया है, आ. अर्हद्बलीने यत्र तत्र बिखरे हुए दिगम्बर संघको संगठित करनेके लिये दक्षिण देशस्थ महिमानगर जिला (सितारा) में एक महान यति सम्मेलन किया जिसमें १००-१०० योजन तकके यति आकर सम्मिलित हुए। इस यति-सम्मेलनकी योजना उन्होंने पंचवर्षीय युगप्रतिक्रमणके अवसरपर की थी। उस समय उन्होंने यह महसूस किया कि काल प्रभावसे वीतरागियोंमें अपने अपने संघ तथा शिष्योंके प्रति कुछ पक्षपात जाग्रत हो चुका है। यह पक्ष आगे जाकर संघकी क्षतिका कारण न बन जाये इस उद्देश्यसे उन्होंने अखण्ड दिगम्बर संघको नन्दिसंघ आदि अनेक अवान्तर संघोंमें विभाजित कर दिया। इसके पश्चात् ये सकल संघ अपने-अपने आचार्यकी अध्यक्षतामें स्वतन्त्र रूपसे विचरण करने लगे। यद्यपि संघका विभाजन वी. नि. ५७५ में कर दिया गया तदपि धरसेन आदि कुछ अंगांश धारियों की वीतराग परम्परा यत्र तत्र बिखरी हुई वी. नि. ६८३ चलती रही।

वीर निर्वाणसे लेकर उसके ६८३ वर्ष पश्चात् तककी यह परम्परा मूलसंघमें गणनीय है, जिसका उल्लेख दो स्थानों पर प्राप्त होता है, एक तो तिल्लोय पण्णति तथा धवला आदि मूल ग्रन्थोंमें और दूसरे आ. इन्द्रनन्दि कृत 'श्रुतावतार' नामक शास्त्रमें। मूल ग्रन्थोंमें ज्ञान हानिका क्रम दर्शानेके लिये आचार्योंका केवल समुदित काल दिया गया है और ६८३ वर्षकी यह श्रुतधर परम्परा भद्रबाहु द्वितीय तथा लोहाचार्य पर आकर समाप्त कर दी गयी है। परन्तु इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतारमें समुदित कालका निर्देश करनेके साथ साथ प्रत्येक आचार्यका पृथक् पृथक् काल भी दिया गया है। यहाँ ६८३ वर्षकी काल गणना लोहाचार्य पर समाप्त न करके षट्खण्डागमके रचयिता अंगांशधारी आ. धरसेन, पुष्पदन्त तथा भूतबलि तक ले जाई गई है, अर्थात् अर्हद्बली आदिको भी इसीमें समेट लेती है। इसलिये यह पट्टावली सन्धाताओंके लिये बड़े महत्वकी है। (दे. कोश पृ. ३१६ इतिहास ४/२) ११ अंग १० पूर्व धारियोंकी परम्परा तक दोनों की दृष्टि समान है, परन्तु आगे चलनेपर ६८३ वर्षकी उक्त गणनाके कारण कुछ मतभेद हो गया है।

## ३. भद्रबाहु प्रथम

मूलसंघकी पट्टावलीमें (दे. पृ. ३१६) इस नामके दो आचार्य प्राप्त होते हैं, एक तो वे जिनकी गणना विष्णु आदि पाँच श्रुतकेवलियोंमें की गई है और दूसरे वे जिन्हें आचारांगधारी अथवा अष्टांगधारी कहा गया है। इन्हींसे नन्दिसंघ बलात्कारगणकी पट्टावलीका प्रारंभ होता है। दोनोंके सम्बन्धमें प्रचलित उक्तियें परस्परमें कुछ इस प्रकार घुल मिल गई हैं कि इन दोनोंका ही जीवन वृत्त प्राय धूमिल हो गया है। (जै./पी. ३४६)। यथा—

### १. गुरु शिष्य विचार

मूल संघकी पट्टावलीमें विशाखाचार्यको भद्रबाहु प्रथमका शिष्य कहा गया है जबकि नन्दि संघकी पट्टावलीमें भद्रबाहु द्वितीयके शिष्य 'गुप्तिगुप्तका' अपर नाम 'विशाखाचार्य' है। हरिषेण कथाकोष तथा भद्रबाहु चरित्रके अनुसार चन्द्रगुप्त मौर्यका दीक्षा नाम विशाखाचार्य था और वे भद्रबाहु प्र. के शिष्य थे जबकि श्वेताम्बराम्नायमें इस नामके साथ-साथ उनका अपर नाम गुप्तिगुप्त भी था और वे 'भद्रबाहु द्वि.' के शिष्य थे। मूलसंघकी पट्टावलीमें भद्रबाहु द्वि. के शिष्य 'लोहाचार्य' और उनके शिष्य 'अर्हद्बली' हैं जबकि नन्दि संघकी पट्टावलीमें यह भी गुप्तिगुप्तका अपर नाम है अर्थात् ये भद्रबाहुके प्रशिष्य न होकर शिष्य हैं। लोहाचार्यका नाम यहाँ भद्रबाहुकी सातवीं पीढ़ीमें (उमास्वामीके पश्चात्) दिया गया है।

### २. ज्ञान विचार

मूल संघमें भद्रबाहु प्र. को पंचम श्रुतकेवली कहा गया है और इस मतकी पुष्टि श्रवणबेलगोलसे प्राप्त शिलालेख नं. १७,१८,४०,५४ तथा १०८ से होती है, जबकि शिलालेख नं. १ तथा भावसंग्रह ५३ में (दे. श्वेताम्बर) इन्हें निमित्तज्ञानी कहा गया है। दूसरी ओर भद्रबाहु द्वि. को दिगम्बर आम्नायमें चरम निमित्तधर तथा आचारांगधारी माना गया है जबकि श्वेताम्बर आम्नायमें इन्हें श्रुतकेवली कहा गया है। (जै./पी. ३४६, ३४७)

### ३. द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष

बृहद् कथाकोष २३१, आराधना कथाकोष ६१, भावसंग्रह ५४-५५, भद्रबाहु चारित्र ३–अपने निमित्तज्ञानसे उज्जैनीमें द्वादश वर्षीय दुर्भिक्ष आनेवाला जानकर आप १२००० साधुओंके साथ दक्षिणापथकी ओर बिहार कर गये थे। मगध सम्राट चन्द्रगुप्त मौर्य जो कि इस समय अपनी उज्जैनी वाली राजधानीमें ही विद्यमान थे इस घटनासे प्रभावित होकर दीक्षित हो गये थे और इनके साथ ही दक्षिणापथकी ओर चले गये थे।

परन्तु श्वेताम्बर मुनि कल्याण विजय जी तथा डा० प्लाटो इस घटनाका सम्बन्ध भद्रबाहु द्वि. के साथ जोड़ते हैं। इनकी इस मान्यताको विद्वानोंका समर्थन प्राप्त नहीं है क्योंकि भद्रबाहु द्वि. के काल (वी. नि. ४९२–५१५ वि. २२-४५) में न तो दुर्भिक्ष विषयक कोई उल्लेख प्राप्त होता है और न ही उस समय चन्द्रगुप्त नामक किसी राजाके अस्तित्व की कोई सूचना मिलती है। अतः इस घटनाका सम्बन्ध भद्रबाहु प्र. के साथ ही सिद्ध होता है। (जै./पी. ३५१)

### ४ चन्द्रगुप्त मौर्यकी समकालीनता

उपर्युक्त दिगम्बर ग्रन्थोंमें द्वादशवर्षीय दुर्भिक्षके समय चन्द्रगुप्त मौर्यका भद्रबाहु प्र. से दीक्षित होना लिखा है, और ति. प. ४/१४८१ में चन्द्रगुप्तको ही जिनदीक्षा धारण करनेवाला अन्तिम मुकुटबद्ध राजा कहा गया है। ऊपर इन्हीं का दीक्षाका नाम विशाखाचार्य कहा गया है। यद्यपि नन्दि संघकी पट्टावलीमें भद्रबाहु द्वि. के शिष्य गुप्तिगुप्तका नाम विशाखाचार्य कहा गया है और श्वेताम्बर मुनि कल्याण विजयजी तथा डा. प्लाटो गुप्तिगुप्तको ही चन्द्रगुप्त कल्पित करते हैं, परन्तु दिगम्बर विद्वानोंको प्रायः यह मत मान्य नहीं है। कुछ श्वेताम्बर विद्वान् अशोकके पौत्र सम्प्रति (ई. पू. २२०-२११) को चन्द्रगुप्त द्वि. मानकर भद्रबाहु प्र. (वी. नि. १३३-१६२ ई. पू. ३९४-३६५) के साथ उसकी समकालीनता घटित करना चाहते हैं, परन्तु इनका यह मत भी मान्य नहीं है क्योंकि एक तो सम्प्रति बौद्ध थे और दूसरे उनके विषयमें दीक्षा धारण करनेका कहीं उल्लेख प्राप्त नहीं होता। अतः चन्द्रगुप्त मौर्य (ई. पू. ३२६-३०२) का ही भद्रबाहु प्र. के साथ दीक्षित होकर दक्षिणापथकी ओर जाना सिद्ध है। इस विषयमें एक यह ऐतिहासिक तथ्य भी है कि इतिहासमें इनके राज्याभिषेक आदिका तो उल्लेख मिलता है परन्तु इनकी मृत्यु कैसे तथा कहाँ हुई इस विषयमें कोई उल्लेख कहीं प्राप्त नहीं होता है। (जै./पी. ३४४)।

### ५ समाधिमरण

द्वादश वर्षीय दुर्भिक्ष वाली घटनामें तीन मान्यतायें प्रसिद्ध हैं। आराधना कथाकोष ६१ के अनुसार मुनिसंघको दक्षिणापथकी ओर भेजकर स्वयं अतिवृद्ध होनेके कारण उज्जैनीमें ही रह गये थे और चन्द्रगुप्त भी दीक्षा धारण करके इनकी सेवामें वहाँ ही रहे। बृहद् कथाकोष २३१के अनुसार आप दोनों मार्गमें भाद्रपद देशमें रुक गये थे। परन्तु श्रवणबेलगोलसे प्राप्त पूर्वोक्त शिलालेखोंके आधारपर डा. स्मिथने भद्रबाहु स्वामीका और इनके १२ वर्ष पश्चात् चन्द्रगुप्तका समाधिमरण श्रवणबेलगोलमें होना निश्चित किया है। (जै. पी. ३४३-३४५)।

### ६ श्वेताम्बर दिगम्बर संघभेद

दुर्भिक्षके कालमें भद्रबाहु स्वामी (प्र.) के आदेशसे दक्षिणापथकी ओर विहार कर जाने वाले १२००० साधुओंमें से यद्यपि अधिकतर दक्षिण देशमें चले गये थे, तदपि उनका कुछ भाग प्रमादवश उज्जैनीमें या मार्गमें ही रह गया। परिस्थितियोंसे बाध्य होकर इन्हें निर्दोष वृत्तिका त्याग करके अपवाद मार्गका आश्रय ले लेना पड़ा। यह अपवाद ही धीरे धीरे शिथिलाचारमें परिवर्तित हो गया। फलस्वरूप अर्धफालक संघकी उत्पत्ति हुई जो आगे जाकर वि. १३६ (वी. नि. ६०६) में श्वेताम्बर संघके रूपमें परिवर्तित हो गया। उस समय इस संघके आचार्य जिनचन्द्र थे जिन्हें भद्रबाहु स्वामीके प्रशिष्य और शान्त्याचार्यका शिष्य माना गया है। (दे. श्वेताम्बर २-३)

### ७. समय

चन्द्रगुप्त मौर्यके साथ इनकी समकालीनता सिद्ध कर दी गई, परन्तु यहाँ यह आपत्ति आती है कि चन्द्रगुप्त मौर्यका काल ई. पू. ३२६-३०२ (वी. नि. २०१-२२५) सिद्ध है, जबकि मूलसंघकी पट्टावलीमें भद्रबाहु प्र. का काल वी. नि. १३३-१६२ निर्दिष्ट किया गया है। दोनोंके कालोंमें लगभग ६० वर्षका अन्तर स्पष्ट है। इसे पाटनेके लिये दो ही मार्ग हैं। या तो चन्द्रगुप्तके कालको ६० वर्ष ऊपर ले जायें और या भद्रबाहुके कालको ६० वर्ष नीचे लाया जाये। श्वेताम्बर मुनि पहले मार्गका अवलम्बन लेते हैं और नन्द वंशके शास्त्रोक्त १५५ वर्ष कालमें से ६० वर्ष निकाल कर उसे ९५ वर्ष कर देते हैं। इस प्रकार इस वंशके अनन्तर प्रारम्भ होनेवाले मौर्य वंशका काल वी. नि. २१५ की बजाय वी. नि. १५५ में प्रारम्भ हो जाता है (दे. इतिहास ३/३-४ की टिप्पणी) परन्तु ऐसा माननेमें अन्य बहुत सारी आपत्तियें खड़ी हो जाती हैं।

इसलिये पं. कैलाश चन्द दूसरे मार्गका अवलम्बन लेते हैं। मूल संघकी पट्टावलीमें दर्शित तृतीय दृष्टिके अनुसार आप नक्षत्र आदि पाँच एकादशांगधारियोंके २२० वर्ष कालमें से ६० वर्ष निकाल कर विष्णु आदि पाँच श्रुतकेवलियोंके १०० वर्ष कालमें मिलानेका सुझाव देते हैं। जिससे दोनों स्थानोंपर पाँच पाँच आचार्योंका समुदित काल १६०-१६० वर्ष हो जाता है। ऐसा करनेसे यद्यपि दृष्टि नं. २ में कथित आचार्योंका पृथक् पृथक् काल गड़बड़ा जाता है, तदपि अन्य अनेकों आपत्तियोंका समाधान प्राप्त हो जाता है। जैसा कि पहले कहा जा चुका है भद्रबाहु स्वामीके विषयमें प्राचीन कालसे बहुत सी भूलें चली आ रही हैं, इसलिये बहुत सम्भव है कि श्रुतावतारके कर्ता आ. इन्द्र नन्दिसे भी काल-निर्धारण करनेमें कुछ भूल हुई हो। पं. कैलाश चन्दजी के द्वारा इस समन्वयके अनुसार भद्रबाहु प्र. का काल वी. नि. १८० २२२ (ई. पू. ३४७-३०५) हो जाता है। दूसरी ओर चन्द्रगुप्त मौर्यका काल ई. पू. ३२६-३०२ सिद्ध किया जा चुका है, इसलिये ई. पू. ३०५ में दीक्षित होकर भद्रबाहु स्वामीके साथ इनका दक्षिणापथको चले जाना घटित हो जाता है। (जै./पी. ३५४)

इसे मान लेनेपर दूसरी आपत्ति श्वे. दि. संघभेदकी ओरसे उत्पन्न होती है, क्योंकि यह बात सर्व मान्य है कि यह भेद द्वादशवर्षीय दुर्भिक्षके कारण परिस्थितिवश उत्पन्न हुआ था और भद्रबाहु प्र. के उपर्युक्त कालके अनुसार यह दुर्भिक्ष वी. नि. २२२ (वि. पू. २४८) में पड़ा था, जबकि संघभेद वि. १३६में हुआ कहा गया है। दोनोंमें ३८४ वर्षका अन्तर स्पष्ट है। इस आपत्तिका समाधान दर्शनसारकी प्रस्तावनामें प्रेमी जी ने किया है। इसके अनुसार वि. पू. २४८ में उस संघमें कुछ शैथिल्य ही आया था जो उस समय केवल अर्धफालक संघके रूपमें अभिव्यक्त हुआ था। दुर्भिक्ष समाप्त हो जाने पर भी संघने अपना स्थितिकरण नहीं किया और इसी रूपमें ३८० वर्ष तक "उज्जैनी (अवन्ती)" तथा मगध देशमें घूमता रहा। मथुराके कंकाली टीलेसे प्राप्त कुछ मूर्तियें इस विषयमें प्रमाण हैं। पीछे वि. १३६ के आसपास यह संघ जब सौराष्ट्र देशमें आया तो वहाँके राजा के कहनेसे इसने वस्त्रों का ग्रहण कर लिया और आवश्यकताके अनुसार विधि विधान बनाकर तात्कालिक आचार्य जिन चन्द्र ने इसे सांगोपांग "श्वेताम्बर संघका" रूप दे दिया। (दे. श्वेताम्बर ५)। ये जिन चन्द्र आचार्य कौन थे, इसकी चर्चा आगे जिनचन्द्रके नामसे की गई है। इस प्रकार भद्रबाहु प्र. का काल वी. नि. १८० २२२ (ई. पू. ३४७ ३०५) सर्वथा निर्दोष है, और यही मूल संघकी दृष्टि नं. ३ में दिया गया है।

## ४ भद्रबाहु द्वितीय

दूसरे भद्रबाहु वे हैं जिनकी गणना मूलसंघकी पट्टावलीमें अष्टांगधारियों अथवा आचारांग धारियोंमें की गई है। दूसरी ओर आ. देवसेनने अपने भाव संग्रहमें इनका नाम भद्रबाहु गणी कहा है और निमित्तज्ञानी कहकर इनका सम्बन्ध द्वादशवर्षीय दुर्भिक्षके तथा दिगम्बर श्वेताम्बर संघभेदके साथ जोड़ा है। तदनुसार इनके शिष्य शान्त्याचार्य थे और उनके शिष्य जिनचन्द्र। द्वादशवर्षीय दुर्भिक्ष समाप्त हो जानेपर जब शान्त्याचार्यने अपने संघसे शैथिल्य छोड़कर शुद्धाचारी हो जानेके लिये कहा तो उनके शिष्य जिनचन्द्र ने उन्हें जानसे मार डाला या मरवा दिया और संघका नायक बनकर अपने संघको श्वेताम्बर संघके रूपमें परिणत कर दिया। यह घटना वि. १३६ में घटित हुई कही गई है (दे. श्वेताम्बर)। दूसरी ओर मूलसंघ तथा नन्दि संघकी पट्टावलीके अनुसार इनकी शिष्य परम्परामें क्रमशः लोहाचार्य, अर्हद्बली, माघनन्दि, तथा जिनचन्द्र प्राप्त होते हैं।

यहाँ जिनचन्द्रका समय शक स ४०-४६ (वि १७५-१८४) स्थापित किया गया है और इन्हें कुन्दकुद का गुरु बताया गया है। यद्यपि दोनों स्थानों पर जिनचन्द्र भद्रबाहुकी शिष्य परम्परामें हैं और दोनोंके कालोंमें भी कोई विशेष अन्तर नहीं है, केवल ३६ वर्षका अन्तर है, तदपि दोनोंके जीवनवृत्तोंमें इतना बड़ा अन्तर है कि इन दोनोंको एक व्यक्ति स्वीकार करने को जी नहीं चाहता। तथापि यदि जिस किस प्रकार इन्हें एक व्यक्ति घटित कर दिया जाय (दे परिशिष्ट ४/जिनचन्द्र) तो दोनों भद्रबाहु एक व्यक्ति सिद्ध हो जाते हैं। इतना हो जानेपर भी ये दोनों भद्रबाहु एक व्यक्ति थे या दो यह सन्देह बना ही रहता है। यदि ये दोनों भिन्न व्यक्ति हैं तो कहा जा सकता है भद्रबाहु गणी का काल अपने प्रशिष्य श्वेताम्बर संघाधीश जिनचन्द्र (वि १३६) की अपेक्षा ४० वर्ष पहले वि ९६ (वी नि ५६६) होना चाहिए।

श्रुतधरोंकी परम्पराका निर्देश करने वाली मूलसंघीय उक्त पट्टावलीमें भद्रबाहु द्वि का काल वी नि ४९२-५१५ बताया गया है। दूसरी ओर नन्दि संघ बलात्कार गणकी पट्टावलीमें (दे परिशिष्ट ४) इतिहास ७/२) वह विक्रम राज्यके पश्चात ४-२६ वर्ष स्थापित किया गया है पट्टावलीके कर्त्ता आ इन्द्रनन्दिके अनुसार विक्रम राज्यका प्रारम्भ वी नि ४८८ में कल्पित किया गया है यथा—"वीरात ४९२ विक्रमजन्मान्तर वर्ष २२, राज्यान्तर वर्ष ४" (विशेष दे परिशिष्ट १/२) इसलिये तदनुसार इनका समय पट्टावली में वी नि ४९२ ५१४ बन जाता है। इस प्रकार दोनों पट्टावलियोंमें इनकी पूर्वावधि तो समान आ जाती है परन्तु उत्तरावधिमें एक वर्ष का अन्तर रह जाता है जिसे स्मृतिकी भूल कहकर हटायाजा सकता है। विद्वानोंने इनका यही समय स्वीकार किया है। (प स /प्र H L Jain), (म सि प्र /७८/पं फूलचन्द), (विशेष दे परिशिष्ट ४ में नन्दिसंघ)।

## ५. लोहाचार्य

मूल संघकी पट्टावलीमें (दे पृ ३१६) इस नामके दो आचार्य प्राप्त होते हैं। एक तो द्वि केवली सुधर्मा स्वामीका अपर नाम है और दूसरे भद्रबाहु द्वि के पश्चात अष्टांगधारियोंकी अथवा आचारांग धारियोंकी परम्परामें माने गए हैं। नन्दिसंघकी पट्टावलीमें यद्यपि भद्रबाहु द्वि के पश्चात् इनका नामोल्लेख नहीं किया गया है तदपि जैसा कि परिशिष्ट ३ में बताया जानेवाला है, वहाँ इनका ग्रहण अनुक्तरूपसे स्वय हो जाता है। मूलसंघकी पट्टावलीमें प्रथम दृष्टिसे इनका काल भगवान् वीरके निर्वाणके पश्चात ६८३ वर्ष तककी काल गणना पर जाकर समाप्त हो जाता है परन्तु श्रुतावतारकी द्वितीय दृष्टिसे वह वी नि ५१५-५६५ प्राप्त होता है। अर्हद्बलि माघनन्दि तथा धरसेन आदिको ६८३ वर्षकी अवधिमें समेटनेके लिये यह पहले की अपेक्षा अधिक संगत है। श्रुतावतारमें ही निबद्ध नन्दिसंघकी पट्टावलीमें भी युक्तिपूर्वक इनका यही काल प्राप्त होता है (दे परिशिष्ट ४)। (ध १/प्र २६/H L Jain), (स सि /प्र ७८/ पं फूलचन्द), (ह पु /प्र ३ पं पन्ना लाल)।

एक तीसरे लोहाचार्य भी हैं जिनका उल्लेख नन्दिसंघकी पट्टावलीमें उमास्वामी के पश्चात् किया गया है ये लोहाचार्य उपर्युक्त लोहाचार्य द्वि से भिन्न ही कोई व्यक्ति हैं, क्योंकि पट्टावलीमें इन्हें वी नि ७४७ ७५८ में स्थापित किया गया है। इस प्रकार दोनोंके कालोंमें २ शताब्दीका अन्तर है (दे परिशिष्ट ४)

## ६ विनयदत्तादि चार आचार्य

मूलसंघकी पट्टावलीमें (दे पृ ३१६)लोहाचार्यके पश्चात विनयदत्त, श्रीदत्त, शिवदत्त और अर्हदत्त इन चारों आचार्योंका नामोल्लेख किया गया है। यद्यपि इनका उल्लेख न तो तिल्लोय पण्णत्ति आदि मूल ग्रन्थोंमें कहीं पाया जाता है और न ही आ इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतारमें दी गई मूल संघकी पट्टावलीमें कहीं इनका पता चलता है (ध १/प्र २४/ H L Jain)। परन्तु आ इन्द्रनन्दिने वहाँ ऐसा उल्लेख अवश्य किया है कि आ गुणधर तथा धरसेनके अन्वयका ज्ञान काल दोषसे इस समय हमें प्राप्त नहीं है (दे परिशिष्ट ३) इसके आधारपर तथा अन्य किन्हीं साक्ष्योंके आधारपर पं जुगल किशोर जी मुख्तारने इन्हें लोहाचार्य तथा अर्हद्बलिके मध्य स्थापित किया है। पुन्नाट संघकी पट्टावलीमें लोहाचार्य तथा अर्हद्बलीके मध्य विनयधर, गुप्तिश्रुति, गुप्तर्द्धि और शिवगुप्त ये चार नाम दिये हैं। (दे इतिहास ७/८/पृ ३२७) सम्भवत ये उपर्युक्त विनयदत्त आदिके ही अपर नाम हैं। इससे पता चलता है कि इनका गुरु परम्परासे कोई सम्बन्ध नहीं है। क्योंकि इनका नाम एक साथ आता है इसलिये इन्हें समकालीन अनुमान किया जा सकता है। पं जुगल किशोर जी इन चारोंका समुदित काल २० वर्ष अनुमान करते हैं।

## ७ अर्हद्बली

मूलसंघकी पट्टावली (दे पृ ३१६) में कथित द्वितीय दृष्टिमें इनके नामका उल्लेख इस बातका सूचक है कि लोहाचार्यके पश्चात् मूलसंघका पट्ट आपको अवश्य प्राप्त हुआ था, परन्तु प्रथम दृष्टिमें इनका उल्लेख प्राप्त न होनेसे यह कहा जा सकता है कि इनके कालमें मूलसंघ विघटित हो गया था। यथा—

इन्द्रनन्दिकृत नीतिसार – अर्हद्बली गुरुश्चक्रे संघसंघटन परम्। सिंहसंघो नन्दिसंघ सेनसंघस्तथापर। देवसंघ इति स्पष्ट स्थानस्थितिविशेषत /—आ अर्हद्बलिके कालमें मूलसंघ–सिंह, नन्दि, सेन तथा देव नामक चार संघोंमें विभाजित हो गया।

नेमिदत्त कृत आराधना कथाकोष/कथा नं —यहाँ यह बात प्रसिद्ध है कि पंचवर्षीय युगप्रतिक्रमणके समय आपने दक्षिण देशस्थ महिमानगर (जिला सतारा) में एक महान यति सम्मेलन किया था, जिसमें १००-१०० योजन तकके यति आकर सम्मिलित हुए थे। उस अवसर पर उनमें अपने अपने शिष्योंके प्रति कुछ पक्षपातकी गन्ध देखकर आपने मूलसंघको नन्दिसंघ आदिके नामसे अनेक शाखाओंमें विभक्त कर दिया था।१४। आ धरसेनका पत्र पाकर इस सम्मेलनमें-से ही आपने पुष्पदन्त तथा भूतबलि नामके दो नवदीक्षित परन्तु सुयोग्य साधुओंको उनकी सेवामें भेजा था।२८। ध १/प्र १४,२८ (H L Jain) (विशेष दे अगला शीर्षक)

नन्दिसंघकी पट्टावलीमें (दे आगे परिशिष्ट ४) आपके दो अपर नाम बताये गए हैं, गुप्तिगुप्त तथा विशाखाचार्य। इसपरसे आपके चन्द्रगुप्त होनेका सन्देह होता है, क्योंकि एक तो आपके नामके साथ 'गुप्त' शब्द पाया जाता है और दूसरे चन्द्रगुप्त मौर्यका दीक्षाका जो नाम विशाखाचार्य बताया गया है उसका भी आपके नामके साथ सम्बन्ध देखा जाता है। तीसरे आप भद्रबाहुके शिष्य नहीं तो प्रशिष्य अवश्य हैं। इस हेतुसे श्वेताम्बर विद्वान् आपको चन्द्रगुप्त कल्पित करके द्वादशवर्षी दुर्भिक्षका सम्बन्ध भद्रबाहु द्वि के साथ जोड़ते हैं परन्तु इसका निराकरण पहले किया जा चुका है (दे शीर्षक २ पर भद्रबाहु प्रथम)

पृ ३१६ पर दी गई मूल संघकी पट्टावलीमें आपका काल वी नि ५६५-५९३ कहा गया है जब कि परिशिष्ट ३ में कथित नन्दिसंघकी पट्टावलीमें द्वितीय दृष्टिके अनुसार लोहाचार्यके ५० वर्ष जोड़ देनेपर वह वी नि ५६५-५७५ प्राप्त होता है। दोनोंमें इनकी पूर्वावधि समान है परन्तु उत्तरावधिमें १८ वर्षका अन्तर है। इसपर से यह अनुमान होता है कि नन्दिसंघको पट्टावलिमें कहा गया काल आपके आचार्य पदकी अपेक्षासे है और मूलसंघकी पट्टावलीमें जीवन कालकी अपेक्षासे अर्थात् इनका आचार्य पद संघ विघटनके समय समाप्त हो जाता है और वी नि ५९३ में इनकी समाधि होती है।

(विशेष दे अगला शीर्षक)। परन्तु अन्य कोई साक्ष्य उपलब्ध न होनेसे मैं स्वयं इस विषयमें अपनी जिह्वा हिलानेके लिए समर्थ नहीं हूँ। हो सकता है कि नन्दी संघकी पट्टावलीमें कही गई इनकी उत्तरावधि वास्तवमें इनके अनन्तरवर्ती माघनन्दीकी पूर्वावधि है, जो कि उत्तरावधिके रूपमें इन्हें प्राप्त हो गई है। इस विषयमें यह हेतु भी है कि नन्दी संघकी पट्टावली वास्तवमें आ माघनन्दिसे प्रारम्भ होती है। उनसे पहले जो भद्रबाहु स्वामी तथा अर्हद्बलीका नाम लिया गया है वह केवल परम्परा गुरुके रूपमें उन्हें नमस्कार करनेके लिए है। (दे परिशिष्ट ४।१)। इसलिए मूलसंघकी पट्टावलीमें कथित वी नि ५६५–५९३ ही इनका काल मानना उचित है।

आपके द्वारा आयोजित यति सम्मेलनकी संगति आ धरसेनकी उत्तरावधि (वी नि ६३३) के साथ बैठानेके लिए हम आपके आचार्यकालकी उत्तरावधि ५९३ से आगे बढ़ाकर ६३० तक ला सकते हैं और ऐसा करनेमें कोई विशेष आपत्ति भी नहीं आती है, क्योंकि आ धरसेनको आपके पश्चाद्वर्ती न मानकर आपके समकालीन माना गया है। तदपि कोई साक्ष्य उपलब्ध न होनेसे इस विषयमें मैं स्वयं अपनी जिह्वा हिलानेके लिए समर्थ नहीं हूँ। (विशेष दे अगला शीर्षक)।

## ८ यति सम्मेलन

यहाँ यह प्रश्न होता है (दे इससे पूर्ववर्ती शीर्षकमें आ अर्हद्बली) कि यह सम्मेलन किस कालमें हुआ। (१) इस अवसर पर अनेकों संघोंमें विभाजित होकर मूलसंघकी सत्ता समाप्त हो गई थी और साथ साथ आ 'अर्हद्बली'का आचार्यत्व भी। इसलिए यह अनुमान होता है कि नन्दिसंघकी पट्टावलीमें कथित (दे परिशिष्ट ४) आ अर्हद्बलीके कालकी उत्तरावधि (वी नि ५७५) ही इस सम्मेलनकी योजनाका काल है। सम्मेलन '५ चवर्षीय युगप्रतिक्रमणके अवसरपर हुआ था। क्योंकि ५के अकसे ५७५ पूरा-पूरा विभाजित हो जाता है इसलिए यह भी अनुमान होना सम्भव है कि भगवान् 'महावीरके' पश्चात यह ११५वाँ युग प्रतिक्रमण हुआ होगा। परन्तु इतने मात्र परसे इस विषयमें निश्चित रूपसे कुछ कहना दुस्साहस होगा।

(२) क्योंकि दूसरी ओर आ धरसेन स्वामीका सम्बन्ध भी इस घटनाके साथ सिद्ध है। उनका पत्र पाकर आ अर्हद्बलीने इसी सम्मेलनमें से दो नव-दीक्षित साधु उनकी सेवामें भेजे थे और जैसा कि आगे आ धरसेनके प्रकरणमें बताया जाने वाला है उन्होंने इन साधुओंको बहुत शीघ्र ही 'महाकर्म प्रकृति' विषयक अध्ययन कराके अपना समाधि मरण निकट जान इन्हें अपने पाससे विदा कर दिया था। इस परसे दो सूचनायें प्राप्त होती हैं। एक तो यह कि अत्यन्त वीत राग तथा तपस्वी होनेके कारण उन्होंने भक्तप्रत्याख्यानकी बजाय इङ्गिनी मरण स्वीकार किया था। दूसरी यह कि अपने शरीरकी स्थितिसे आशङ्कित रहनेके कारण उनका यह अध्ययन बहुत शीघ्र समाप्त किया था। यही कारण है कि अध्ययन प्रारम्भ करानेसे पहले उन्होंने इन शिष्योंके शिष्यत्वकी तथा प्रतिभाकी परीक्षा ली थी। इसलिये इस विषयमें कोई सन्देह नहीं किया जा सकता कि इन दोनोंने गुरुदत्त ज्ञानको अवधारण कर लिया हो। इस परसे हम यह कह सकते हैं कि इन दोनों सुयोग्य साधुओंकी प्राप्ति उन्हें अपने समाधि कालसे अधिकसे अधिक दो चार वर्ष पूर्व हुई थी और उसी समय यति सम्मेलन घटित हुआ था। आ धरसेनके कालकी उत्तरावधि क्योंकि वी नि ६३३ निर्धारित की गई है (दे आगे शीर्षक १०) इसलिये यति सम्मेलनका काल वी नि ६३० के आस पास होनेकी सम्भावना प्रतीत होती है।

(३) परन्तु ऐसा माननेपर आ अर्हद्बलिकी उत्तरावधि (वी नि ५९३)के साथ तथा आ माघनन्दिकी पूर्वावधि (वी नि ५७५) के साथ संगति नहीं बैठती। इसलिए या तो अर्हद्बलिकी उत्तरावधिको ५९३ से नीचे उतारकर ६३० पर लाना चाहिये अथवा आ धरसेनकी उत्तरावधिको ६३३से ऊपर उठाकर ५९५ या ५९० पर लाना चाहिये। परन्तु ऐसा करनेसे उनके द्वारा 'जोणिपाहुड' ग्रन्थकी रचना सम्भव नहीं हो सकेगी, क्योंकि उसका रचनाकाल वी नि ६०० माना गया है। इसलिये आ, अर्हद्बलिकी उत्तरावधि वी नि ६३० मानी जा सकती है। यह बात सर्वमान्य भी है कि अर्हद्बलि माघनन्दि तथा धरसेन इन तीनोंके नाम भले ही मूलसंघकी पट्टावलीमें आगे पीछे लिखे गये हों परन्तु वास्तवमें ये समकालीन थे।

(४) दूसरी बाधा माघनन्दि स्वामीकी पूर्वावधिके साथ आती है। यदि अर्हद्बलिकी उत्तरावधिके अनुसार सम्मेलनकी योजनाका काल भी वी नि ५९३ या ६३० माना जाता है तो माघनन्दिके कालकी पूर्वावधि भी यहाँ घटित होती है जबकि नन्दिसंघकी पट्टावलीमें यह वी नि ५७५ पर स्थापितकी गई है। परन्तु इसका समाधान यह किया जा सकता है कि भले ही सम्मेलनके अवसर पर अनेकों संघोंकी स्थापना की गई हो परन्तु सभी संघोंकी स्थापना उसी दिन हुई हो यह नहीं कहा जा सकता। सिंहसंघ, नन्दिसंघ, सेन या वृषभसंघ और देवसंघ ये जो चार प्रधान संघ हैं इनकी उत्पत्तिके विषयमें अनेकों धारणायें हैं। एकके अनुसार ये मूलसंघमें-से उत्पन्न हुए एकके अनुसार ये मूलसंघमें हुए अर्थात इन चारोंसे समवेत ही मूलसंघ माना जाता रहा। एकके अनुसार इनके संस्थापक अर्हद्बली थे और एकके अनुसार अकलंक देव थे। एकके अनुसार इनकी स्थापना अर्हद्बलिने स्वेच्छासे की थी और एकके अनुसार उनके जीवनकालमें स्थिति तथा स्थान की विशेषताके कारण यह स्वतः हो गई थी। (दे इतिहास ५/१ पृ ३१८)। इस अन्तिम धारणाके अनुसार नन्दिसंघकी उत्पत्ति उस समय हुई थी जबकि आ अर्हद्बलीसे महातपस्वी माघनन्दिने नन्दि वृक्षके नीचे वर्षायोग धारण किया था। (दे इतिहास ५/१ पृ ३१८)। हो सकता है कि यह घटना सम्मेलन वाली घटनासे बहुत पहले वी नि ५७५ में घट चुकी हो और उसी समय माघनन्दि स्वामी नन्दि संघका आद्य पट प्राप्त हो गया हो।

## ९ माघनन्दि

पृ ३१९ पर दी गई मूल संघकी पट्टावलीमें तथा आगे परिशिष्ट ३ में निर्दिष्ट नन्दिसंघकी पट्टावलीमें दोनों में ही आपका नाम अर्हद्बली अथवा गुप्तिगुप्तके पश्चात् आता है परन्तु, दोनों स्थानोंपर दिया गया आपका काल भिन्न है। मूलसंघकी श्रुतधर परम्परामें आपकी गणना पूर्वविदोंमें की गई है और काल वी नि ५९३-६१४ स्थापित किया गया है जबकि नन्दिसंघमें निर्दिष्ट द्वितीय दृष्टिके अनुसार वह वी नि ५७५-५७६ बताया गया है (दे परिशिष्ट ४) इससे सिद्ध होता है कि ५९३ आपके आचार्यपदकी पूर्वावधि नहीं थी। आ अर्हद्बलिकी उत्तरावधि ही यहाँ नाम क्रमके कारणसे आपको पूर्वावधिके रूपमें प्राप्त हो गई है। वस्तुतः अर्हद्बलिके शिष्य हो कर भी आप उनके पश्चाद्वर्ती न होकर समकालीन थे। इससे पहले जो यति सम्मेलनके विषयमें चर्चा की गई है उसके अनुसार नन्दिसंघकी स्थापना आ अर्हद्बलिके कालमें उस समय हुई थी जबकि श्री माघनन्दिजीके तपकी परीक्षा करनेके लिये उन्होंने इनको नन्दी वृक्ष, जिसकी कुछ भी छाया नहीं होती है उसके नीचे वर्षयोग धारण करनेका आदेश दिया था, और उनके आदेशकी पालनामें सफल हो जानेपर आप को नन्दिकी उपाधि प्राप्त हुई थी। आपकी इस योग्यताको देखकर उस समय जिस संघका आद्य पट्ट आपको सौंपा गया था वही आपकी इस उपाधिके कारण नन्दि संज्ञाको प्राप्त हुआ था। आपके कालकी पूर्वावधि इस बातको सूचित करती है कि यह घटना वी नि ५७५ में घटी थी।

यहाँ यह शंका होती है कि नन्दिसंघकी पट्टावलीमें आपका आचार्यकाल केवल ४ वर्षके पश्चात् वी नि ५७९ में क्यों समाप्त

कर दिया गया जबकि मूलसंघकी पट्टावलीमें आपकी सत्ता वी नि ६१४ तक पायी जाती है। यद्यपि इसका उत्तर खोजनेकी आवश्यकता विद्वानोंको आजतक प्रतीत नहीं हुई है तदपि इस विषयमें अपनी ओरसे मैं एक क्लिष्ट कल्पना प्रस्तुत करता हूँ। इस शंकाका निवारण करनेके लिये मुझे इनके विषयमें प्रसिद्ध वह कथा याद आती है जिसके अनुसार एक कुम्हारकी कन्यापर आसक्त होकर आप चरित्र-भ्रष्ट हो गए थे। हो सकता है कि यह घटना आचार्यपद प्राप्ति से ४ वर्ष पश्चात वी नि ५७६ में घटित हुई हो और उसके कारण आपका आचार्यत्व अकस्मात समाप्त हो गया हो।

यहाँ पुन यह शंका होती है कि ऐसा होनेपर जब इनका साधुपद ही समाप्त हो गया तो नन्दिसंघकी पट्टावलीके कर्ता आ इन्द्रनन्दिने अपने श्रुतावतारमें वी नि ६१४ तक आपका स्मरण कैसे किया। इसके उत्तरमें मैं आपका ध्यान उक्त कथानकके द्वितीय भागकी ओर ले जाता हूँ, जिसके अनुसार कुछ ही दिनोंके पश्चात् किसी एक सैद्धान्तिक शंकाका समाधान पानेके लिये सकल संघकी अनुमतिसे एक साधु स्वय इनसे मिलनेके लिये कुम्हारके घरपर गए थे और उन्हें इस प्रकार अपने पास आया देखकर आपके हृदयमें आत्मग्लानि जागृत हो गई थी। प्रतीत होता है कि यह घटना उनकी पदच्युतिके कुछ ही दिनोंके पश्चात् घटित हुई थी, अन्यथा संघके हृदयमें उनके प्रति इतना बहुमान शेष न रह गया होता। प्रायश्चित पूर्वक पुन दीक्षा धारण कर लेनेपर जब आपने अपना स्थितिकरण कर लिया तो बहुत सम्भव है कि आपकी ज्ञान गरिमाके कारण सकल संघने पुन आपको अपना आचार्य स्वीकार कर लिया हो, और उसके पश्चात समाधि मरण होने तक आप संघके आग्रहसे उसी पदपर आसीन रहे हों। ऐसा मान लेनेपर नन्दिसंघके पदपर आपका पूरा काल ४ वर्षकी बजाय ३६ वर्ष हो जाता है। इसमेंसे वी नि ५७५ से ५७६ तकके ४ वर्ष तो भ्रष्ट होनेसे पहलेके हैं और ५७६ से ६१४ तकके ३५ वर्ष पुन दीक्षा लेनेके पश्चात के हैं। नन्दिसंघकी पट्टावलीमें इनके पूर्ववर्ती ४ वर्षोंका ही उल्लेख किया गया है जबकि मूलसंघकी पट्टावलीमें इनका पूरा जीवनकाल दिया गया है। यदि नन्दि संघवाली पट्टावलीमें उनका ३५ वर्ष प्रमाण यह दूसरा काल भी जोड़ लिया जाय तो इनके तथा इनके पश्चाद्वर्ती जिनचन्द्रके मध्य जो ६७ वर्षका अन्तर है वह घटकर केवल ३१ वर्ष रह जाता है। (दे आगे परिशिष्ट ४ में नन्दिसंघकी पट्टावली)।

## १० धरसेन

मूलसंघकी पट्टावली (दे पृ ३१६) में आपकी स्थापना अङ्गांशधारियों अथवा पूर्वविदोंकी आम्नायमें की गयी है। विद्याभ्यासी होनेके कारण सोराष्ट्र देशके गिरनार गिरीकी चन्द्रगुफामें अकेले रहते थे। भगवान् महावीरसे आगत 'महा कर्मप्रकृति' का ज्ञान आपको आचार्य परम्परासे प्राप्त था। उसका व्युच्छेद न हो जाये इस आशंकासे आपने दो युवा तथा योग्य साधु भेजनेके लिए दक्षिणपथके आचार्यों के उस महायति सम्मेलनको पत्र भेजा था, जो कि उस समय आ अर्हद्बलिने महिमानगर (जिला सतारा) में पञ्चवर्षीय युगप्रतिक्रमणके अवसर पर एकत्रित किया था। आ अर्हद्बलि द्वारा वहाँसे भेजे गए पुष्पदन्त तथा भूतबलि नामसे प्रसिद्ध दो नव दीक्षित साधुओंको उस विषयका अध्ययन करानेके पश्चात् अपनी मृत्यु निकट जान आषाढ़ शु ११ को आपने उन्हें अपने पाससे विदा कर दिया। कुछ समय पश्चात् ही वहाँ आपकी इङ्गिनीमरण समाधि हो गई। (ध ६/४,१,४४/१३३), (ब्र नेमिदत्त कृत आराधना कथाकोषमें आ धरसेनकी कथा) (ध १/प्र १८/H L Jain), (सिद्धान्तसारादि संग्रह/श्रुतावतार/ग्रन्थांक २१/पृ ३१६)। उन दोनों साधुओंने इनके पाससे विदा होकर अङ्कलेश्वरमें चातुर्मास किया और पीछे षट्खण्डागम नामक ग्रन्थमें गुरुदत्त ज्ञानको निबद्ध कर दिया (दे आगे पुष्पदन्त,भूतबलि)।

### मूलसंघकी पट्टावलीके अनुसार

लोहाचार्य तक अंगधारियोंकी परम्परा चलती रही। उनके पश्चात विनयदत्त आदि चार अंगांशधारी हुए और उनके पश्चात क्रमश अर्हद्बलि, माघनन्दि तथा धरसेनका नामोल्लेख किया गया। ये तीनों आचार्य अंगांशमेंसे भी छुट पुट किसी एक आध प्राभृतको जाननेवाले थे। इनकी परम्परामें क्योंकि धरसेनका नाम माघनन्दिके पश्चात् आया है इसलिए यह सन्देह हो जाना स्वाभाविक है कि माघनन्दि धरसेनके गुरु थे, परन्तु ऐसा कोई निश्चित साक्ष्य उपलब्ध नहीं है उक्त क्रमका तात्पर्य यह हो सकता है कि ये तीनों समकालीन थे, अन्यथा अर्हद्बलि द्वारा आयोजित यति सम्मेलनको धरसेनके द्वारा पत्र देना सम्भव न होता। दूसरी बात यह भी है कि उस समय वे अति वृद्ध हो चुके थे और इसीलिए स्वयं यति सम्मेलनमें सम्मिलित नहीं हुए। यही कारण है कि नन्दी सङ्घका नायकत्व माघनन्दिको सौंपा गया। दूसरी ओर षट्खण्डागमकी रचनाके निमित्तसे प्राप्त पुष्पदन्त तथा भूतबलिके द्वारा एक स्वतन्त्र परम्पराकी स्थापना हुई जिसका उल्लेख उन सङ्घोंकी सूचीमें नहीं हो सका जिनकी स्थापना अर्हद्बलिने की थी। माघनन्दिके पश्चात् नन्दिसङ्घका नायकत्व उनके शिष्य जिनचन्द्रके हाथमें गया। यही कारण है कि नन्दिसंघकी पट्टावलीमें माघनन्दिकी बजाय जिनचन्द्रका नाम आता है। (ध १/प्र १५-१६/H L Jain), (ती २/४४-४५) (जै १/४३-४४)।

इन्द्र नन्दि कृत श्रुतावतारमें (दे पृ ३१७) इनका काल वी नि ६१४-६३३ बताया गया है। इसपरसे इनकी पूर्वावधि वी नि ६१४ जाननेमें आती है। परन्तु वास्तवमें ऐसा नहीं है। पट्टावलीमें दिये गए क्रमके अनुसार माघनन्दिकी उत्तरावधि ही इन्हें पूर्वावधिके रूपमें प्राप्त हो गई है। जो अर्हद्बलीके समकालीन होनेके कारण वी नि ५६५ होनी चाहिए थी। दूसरी बात यह है कि धरसेनाचार्यको महा-निमित्तज्ञानी माना गया है। इसी बातको लक्ष्य करके उनके शिष्य भूतबलिने षट्खण्डागममें 'प्रज्ञाश्रमणों'को नमस्कार किया है (ष ख ४/१/१८)। इस प्रज्ञाश्रमणके द्वारा रचित मन्त्र तन्त्र विषयक 'जोणिपाहुण' नामक एक ग्रन्थ उपलब्ध है जिसका काल वी नि ६०० के आसपास निर्धारित किया गया है। मुख्तार साहब इस सर्व कथनको ज्यों का त्यों मानकर भी इनका काल वी नि ६१४ ६३३ निर्धारित करते हैं (जै १/४४)। परन्तु क्योंकि यह काल माननेपर उनके द्वारा 'जोणिपाहुण' की रचना सम्भव नहीं हो सकेगी। इसलिए इनकी पूर्वावधिको ६१४ से उठ कर अर्हद्बलीके समकक्ष ५६५ पर जाना चाहिए। अर्थात इनका काल वी नि ५६५-६३३ (ई ३८-१०६) होना चाहिए। प्राय सभी विद्वान् इस विषयमें एकमत हैं। (ध १/प्र २६/H L Jain) (ती २/४५); (जे २/४३-४४)। स्वय इनके निवास-स्थल गिरनारगिरिकी चन्द्रगुफासे प्राप्त शक स ७२ (ई १५०) के एक शिलालेखके आधारपर डा ज्योति प्रसादने इन्हें ई श १ में स्थापित किया है, जिसपरसे उपर्युक्त मान्यताको समर्थन प्राप्त होता है। (ती २/४७)।

## ११. पुष्पदन्त भूतबली—

विबुध श्रीधरके श्रुतावतारमें भविष्यवाणीके रूपमें जो कथा दी गई है उससे इन दोनोंके जीवनपर प्रकाश पड़ता है। तदनुसार वसुन्धरा नगरीके राजा नरवाहन सुबुद्धि नामक सेटके साथ दीक्षा धारण करेंगे। उस समय वहाँ एक लेखवाहक आयेगा। वे मुनि उससे लेख लेकर बाँचेंगे कि गिरनारके समीप गुफावासी धरसेन मुनीश्वर कुछ दिनोंमें नरवाहन और सुबुद्धि नामक मुनियोंको पठन श्रवण और चिन्तन कराकर आषाढ़ शु ११ को शास्त्र समाप्त करेंगे। भूत-जन रात्रिको उनमेंसे एककी बलिविधि (पूजा) करेंगे और दूसरेके चार दान्तोंका सुन्दर बना देंगे। अतएव भूत-बलिके प्रभावोंसे नर-वाहन मुनिका नाम भूतबलि और चार दान्त समान हो जानेसे

सुबुद्धि मुनिका नाम पुष्पदन्त होगा। (ती २/५० पर उद्धृत सिद्धान्त सारादि संग्रह ग्रन्थांक २१ पृ ३१६-३१७) इस कथानकपर से यह सिद्ध होता है कि धरसेनाचार्य इनके शिक्षागुरु थे। दीक्षा गुरु नहीं। इनके दीक्षागुरु वास्तवमें अर्हद्बलि थे। श्रवणबेलगोलके शिलालेख नं १०५ में इन्हें स्पष्ट रूपसे अर्हद्बलिका शिष्य कहा गया है। (ष १/प्र १८/H L Jain)।

जिनका नाम नरवाहन कहा गया है वे राजा जिनपालितके समकालीन तथा उनके मामा थे। इस परसे यह अनुमान किया जाता है कि राजा जिनपालितकी राजधानी 'वनवास' ही आपका जन्म-स्थान था। आप कल्याणकी कामनासे वहाँसे चलकर आ अर्हद्बलि-की शरणके लिये पुण्ड्रवर्धन आये और उनसे दीक्षा लेकर तुरत उनके साथ महिमा नगर (जिला सतारा) चले गए जहाँ कि गुरु अर्हद्बलि ने वृहद् यति सम्मेलनकी योजना की थी। उसी सम्मेलनमें आकर सुबुद्धि श्रेष्ठिने दीक्षा ली थी। इन्हींका नाम आगे जाकर भूतबलि पड़ा। इस सम्मेलनसे गुरु अर्हद्बलिके द्वारा भेजे गए ही ये दोनों अध्ययन करनेके लिये गिरनारगिर आचार्य धरसेनस्वामी को प्राप्त हुए थे। आषाढ़ शु ११ को अध्ययन पूरा हो जानेपर धरसेन गुरुसे विदा ले ये दोनों गिरनारके निकट अंक्लेश्वर आ गए और वहाँ चातुर्मास धारण कर लिया।

इन्द्रनन्दिकृत श्रुतावतार १३२-१३४ (ती २/५१,५४) जग्मतुरथ करहाटे तयो स य पुष्पदन्त नाम मुनि। जिनपालिताभिधानं दृष्टवाऽसौ भगिनेय स्व। दत्त्वा दीक्षां तस्मै तेन समं देशमेत्य वनवासम्। तस्थौ भूतबलिरपि मधुरायां द्रविडदेशेऽस्थात्। १३२-१३३। अथ पुष्पदन्त मुनिरप्यध्यापयितु स्वभागिनेयं तम्। कर्मप्रकृतिप्राभृतमुपसंहार्यैव गडभिरिह खण्डै ।१३४। —वर्षावास पूरा करके पुष्पदन्त और भूतबलि दोनोंने दक्षिणकी ओर विहार किया और दोनों 'करहाटक' (कोल्हापुर) पहुँचे। वहाँ उनमें से पुष्पदन्त मुनिने अपने भानजे राजा जिनपालितसे भेंट की और उसे दीक्षा देकर अपने साथ ले 'वनवास' देशको चले गए। तथा भूतबलि द्रविड़ देशकी मथुरा नगरीमें ठहर गए। उधर वनवासमें अपने भानजे जिनपालितको पढ़ानेके लिये पुष्पदन्त मुनिने 'कर्म प्रकृति प्राभृत' का छ खण्डोंमें उपसंहार किया और 'बीसदि सूत्र' की नाम से जीवस्थान नामक प्रथम अधिकारकी रचना की। उसे जिनपालितको पढ़ाकर भूतबलिका अभिप्राय अवगत करनेके लिये उसीके हाथ उसे उनके पास भेज दिया। इसपरसे भूतबलिने पुष्पदन्त गुरुका षट्खण्डागम रचनेका अभिप्राय जान लिया। उनकी आयु अल्प ही शेष रह गई है यह जान कर उन्होंने धरसेन गुरुसे प्राप्त सकल ज्ञानको 'षट्खण्डागम' के नामसे निबद्ध कर दिया। (ध १/प्र २०/H L Jain), (जै १/४५)

इस परसे यह अनुमान करना सहज है कि आयुमें पुष्पदन्त भूतबलिकी अपेक्षा वृद्ध थे और उनके स्वर्गारोहणके पश्चात् भी भूतबलि २०-२५ वर्ष जीवित रहते रहे। अत इन दोनोंके साधु जीवनका प्रारम्भ आ अर्हद्बलिके अन्तिम पादमें होता है। और अन्त भूतबलिकी अपेक्षा पुष्पदन्तका पहले हो जाता है। मूलसंघकी पट्टावलीमें अर्हद्बलिके कालकी अन्तिम अवधि वी नि ५६३, पुष्पदन्तकी ६३३ और भूतबलिकी ६८३ बताई गई है (दे पृ ३१६ पर इतिहास ४/७) इनकी पूर्वावधिमें पूर्वापर्य केवल उनके नाम क्रमके कारणसे है। उसका प्रारम्भ वास्तवमें यति सम्मेलनके कालसे होता है। यदि यह सम्मेलन वी नि ६३० में घटित किया जाय (दे शीर्षक ७ पर अर्हद्बलि) तो इनकी पूर्वावधि वी नि ५३० सिद्ध हो जाती है। परन्तु विद्वानोंने यति सम्मेलनके कालका निर्धारण न करके अर्हद्बलि की उत्तरावधि को ही इनकी पूर्वावधि मान लिया है। तदनुसार आ पुष्पदन्तका काल वी नि ५६३-६३३ (ई ६६-१०६) और भूतबलिका वी नि ५६३-६८३ (ई ६६-१५६) प्राप्त होता है। डॉ ज्योति प्रसादने पुष्पदन्तको ई ५० ८० में और भूतबलिको ई ६६-९० में स्थापित किया है। डॉ नेमिचन्द ने सामान्य रूपसे इन दोनोंको ई श १२ में निर्धारित किया है। (ती २।५३,८७)।

## परिशिष्ट ३—(गुणधर आम्नाय)

### १ सामान्य परिचय

आ इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतारमें मूलसंघके प्रधान प्रधान आचार्योंका विचार कर लिया गया। उसके अनुसार (दे पृ ३१६) श्रुतधरों की अविच्छिन्न वी नि ३४५ पर आकर समाप्त हो जाती है। तत्पश्चात् २२० वर्षतक अंगधारियोंकी परम्परा चलती रही और तदुपरान्त ११८ वर्षतक किसी किसी एक पूर्व का अथवा पूर्वांशका ज्ञान ही शेष रह गया। इन पूर्वांशोंको सुरक्षित रखनेके लिए उन्हें लिपिबद्ध करने या करानेकी की परम्परा वी नि ६१४ ६८३ के आस-पास प्रारम्भ हुई। मूलसंघकी पट्टावलीके अन्तमें कथित आ धरसेन, पुष्पदन्त तथा भूतबलिकी गणना इसी परम्परामें की जाती है। इसी परम्परामें आ गुणधरकी भी एक आम्नाय है जिसका उल्लेख उक्त श्रुतावतारमें उपलब्ध नहीं होता है। इसका कारण यह है कि श्रुतावतारके कर्ता आ इन्द्रनन्दिने यद्यपि इस आम्नायका नाम तो सुन रखा था परन्तु इसकी गुरु परम्पराका ज्ञान उन्हें नहीं था। 'गुणधरसेनान्वयगुर्वो पूर्वापरक्रमोऽस्माभि न ज्ञायते, तदन्वयकथकागममुनिजनाभावात्'। (इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतार १५१) (ती २/३०)। जिस प्रकार धरसेनकी आम्नायमें आ पुष्पदन्त तथा भूतबलि प्राप्त होते हैं उसी प्रकार इस आम्नायमें आर्यमक्षु, नागहस्ति तथा यतिवृषभ प्राप्त होते हैं। दोनों आम्नायें प्राय समकालीन तथा समकक्ष होते हुए भी परस्परमें एक दूसरेसे पृथक् तथा स्वतन्त्र थीं। धरसेनकी आम्नायने जिस प्रकार भगवान् वीरसे आगत 'महाकर्म प्रकृति प्राभृत' के ज्ञानको षट्खण्डागमके रूपमें लिपिबद्ध किया, इसी प्रकार आ गुणधरकी इस आम्नायने भगवान् वीरसे आगत 'पेज्जदोसपाहुड़' के ज्ञानको 'कसायपाहुड़' के नामसे लिपिबद्ध किया।

### २. गुणधर

ज ध /मंगलाचरण ६-जेणिह कसायपाहुडमणेयणयमुज्ज्वलं अणंतत्थं। गाहाहि विवरियं त गुणहरभडारयं।

ज ध ६ की व्याख्या—ज्ञानप्रवादके निर्मल दसवें वस्तु अधिकारके तृतीयकसायपाहुड़रूपी समुद्रके जलसे प्रक्षालित मतिज्ञानरूपी नेत्रधारी एवं त्रिभुवन प्रत्यक्ष-ज्ञानकर्ता गुणधर भट्टारक हैं, और उनके द्वारा उपदिष्ट गाथाओंमें सम्पूर्ण कसायपाहुडका अर्थ समाविष्ट है। तृतीय कषाय प्राभृत महासमुद्रके तुल्य है और आचार्य गुणधर उसके पारगामी हैं।

आचार्य वीरसेनके उक्त कथनसे यह ध्वनित होता है कि आचार्य गुणधर पूर्वविदोंकी परम्परामें सम्मिलित थे किन्तु धरसेनाचार्य पूर्वविद होते हुये भी पूर्वविदोंकी परम्परामें नहीं थे। (ती २/२६)।

पञ्चम पूर्वगत 'पेज्जदोसपाहुड' का जो ज्ञान आपको पूर्वांशधारियों की परम्परासे प्राप्त हुआ था उसे सुरक्षित करनेकी भावनामें आपने यद्यपि उसे १८० गाथाओंमें उपसंहृत कर दिया था तदपि आपने इन गाथाओंको लिपिबद्ध नहीं किया था। आचार्य परम्परासे ये गाथायें नागहस्तिको और उनके पादमूलसे यतिवृषभको प्राप्त हुई। ७००० चूर्णिसूत्रोंकी रचना द्वारा विस्तृत करके उन्होंने ही इन १८० गाथाओंको 'कषायपाहुड़' के नामसे लिपिबद्ध किया। (दे कषायपाहुड अथवा कोश २/परिशिष्ट १)।

इस सर्व कथनपरसे यह अनुमान सहज हो जाता है कि आप धरसेन स्वामीसे अधिक नहीं तो २-३ पीढ़ी पूर्व अवश्य होने चाहिए। हमारे इस अनुमानकी पुष्टि इस तथ्यसे भी होती है कि

आचार्य गुणधर द्वारा कथित १८० गाथा प्रमाण 'पेज्जदोस पाहुड' की भाषा धरसेन द्वारा कथित षट्खण्डागमकी अपेक्षा प्राचीन प्रतीत होती है, और षट्खण्डागममें 'पेज्जदोसपाहुड' का तथा उसकी मान्यताओंका उल्लेख स्थल-स्थलपर पाया जाता है। इनके इस परिवर्तिरवकी अवधिको और अधिक स्पष्ट करनेके लिये हम आ अर्हद्बलिके द्वारा महिमा नगरमें आयोजित उस यति सम्मेलनकी ओर अपना लक्ष्य ले जा सकते हैं, जिसमें कि उन्होंने मूल संघको अनेक संघोंमें विभाजित किया था। इन संघोंकी सूचीमें 'गुणधर संघ' का नाम आता है (दे इतिहास ४/६)। इस प्रकार से यह प्रतीत होता है कि अर्हद्बलिके समयमें मूलसंघमें पृथक् आ गुणधरका भी एक स्वतंत्र संघ अवश्य विद्यमान था, जो कि उस समय तक अपनी ज्ञान गरिमाके कारण इतनी ख्याति प्राप्त कर चुका था कि आ अर्हद्बलिको उनके व्यक्तिगत नामसे एक संघकी सत्ता स्वीकार करनी पड़ी। इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतारमें अथवा मूलसंघकी पट्टावलीमें उनके नामका उल्लेख न होनेका भी कारण सम्भवत यही हो कि आचार्य अर्हद्बलीकी भाँति आ गुणधर भी उस समय एक स्वतन्त्र संघके अधिपति थे। इस हेतुसे इन्हें अर्हद्बलीसे भी कम से कम एक पीढ़ी पूर्व अर्थात् लोहाचार्यके समकालीन अवश्य होना चाहिए। मूलसंघ की पट्टावलीके अनुसार लोहाचार्यका काल क्योंकि वी नि ५१५-५६५ है इसलिए आपको भी हम वी नि शताब्दि ६ के पूर्वार्धमें अर्थात् वि पू प्रथम शताब्दिमें प्रतिष्ठित कर सकते हैं। लगभग यही समय डा नेमिचन्द्रने भी निर्धारित किया है (ती २/३०)।

इनकी गुरुपरम्परा विषयक ज्ञान क्योंकि विस्मृतिके गर्भमें लीन हो चुका है, इसलिये इनके कालका निर्धारण करनेमें इससे अधिक खोज की जानी सम्भव नहीं है। 'गुणधरधरसेनान्वयगुर्वो पूर्वापरक्रमोऽस्माभि। न ज्ञायते तदन्वयकथकागममुनिजनाभावात् ॥१५१॥" (इन्द्रनन्दि कृत श्रुतावतार १५१, ती २/३० पर उद्धृत)।

## ३ आर्यमंक्षु और नागहस्ती

इन दोनों महाश्रमणोंका नाम दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों आम्नायोंमें अति सम्मानसे लिया जाता है। दिगम्बर आम्नायमें इनका स्थान आ पुष्पदन्त तथा भूतबलिके समकक्ष पूर्वांशविदोंकी उस अन्तिम परम्परामें है जो कि भगवान्‌से आगत उत्तरोत्तर हीयमान श्रुतको लिपिबद्ध करने अथवा करानेमें अग्रगण्य रही है। इनके कालका निर्णय करनेके लिए विद्वानोंने दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों ही आम्नायोंसे साक्ष्य ग्रहण किये हैं।

(१) दिगम्बर आम्नायके अनुसार इन दोनोंको आ गुणधर कथित 'पेज्जदोसपाहुड' की १८० गाथायें आचार्य परम्परासे प्राप्त हुई थीं। 'पुणो ताओ सुत्तगाहाओ आइरिय परंपराए आगच्छमाणाओ मखुणागहत्थीण पत्ताओ।' (ज/ध १पृ ८८)। आ गुणधरके मुखकमलसे विनिर्गत इन गाथाओंके अर्थको इन दोनों आचार्योंके पादमूलमें सुनकर आ यति वृषभने (ई १५०-१८०) में ६००० चूर्ण सूत्रों की रचना की थी। 'पुणो तेसिं दोन्हं पि पादमूले असीदिसदगाहाण गुणहरमुहकमल विणिग्गयाणमत्थं सम्मं सोऊण जयिवसह भडारएण पवयणवच्छलेण चुण्णिसुत्त कयं।' (ज ध १/§६८/८८)। ये यति वृषभाचार्य आर्यमंक्षुके शिष्य और नागहस्तिके अन्तेवासी थे। जो अज्जमखुसीसो अंतेवासी वि णागहत्थिस्स। वित्तिसुत्तकत्ता जइवसहो मे वर देऊ। ८। (ज ध १०/पृ ४)। इन साक्ष्योंपरसे यद्यपि इनके कालका सुनिश्चित ग्रहण नहीं होता है तदपि इतना अनुमान अवश्य हो जाता है कि ये दोनों आचार्य गुणधर देवकी चौथी पीढ़ीमें कहीं हुए हैं। आर्यमंक्षु नागहस्तिके ज्येष्ठ गुरुभ्राता हैं। यति वृषभाचार्यको दीक्षा देनेके कुछ ही काल पश्चात् इनकी समाधि हो गई। तदुपरान्त २०-२५ वर्ष तक नागहस्तिकी सेवामें उपस्थित रहते हुए यतिवृषभाचार्यने कषायपाहुडको लिपिबद्ध किया। अत आर्यमंक्षुको पुष्पदन्त (वी नि ६३३-६६३) का और नागहस्तिको भूतबली (वी नि ६६३-६८३) का समकालीन होना चाहिए।

(२) श्वेताम्बर आम्नायोंमें आ धर्मघोष (वि स १३२७) कृत सिरिदुसमकाल समणसंघ थय' नामक एक पट्टावली प्रसिद्ध है। तदनुसार राजा पुष्यमित्रका स्वर्गवास वी नि ६१८ में हुआ। उनके पश्चात् इस संघमें पाँच आचार्य हुए। इन पाँचोंमें 'वायरसेन का काल तीन वर्ष, नागहस्तीका ६६ वर्ष, रेवतीमित्रका ५६ वर्ष, मंभदेवसूरिका ७८ वर्ष और नागार्जुनका ७८ वर्ष माना गया है। इसपर से नागहस्तिका काल वी नि ६२०-६८६ निश्चित हो जाता है। (ती २/५५)। दूसरी ओर नन्दि सूत्रकी मलयगिरि टीकामें आर्यमंक्षुको आर्यनन्दिलका और नन्दिलका नागहस्तिका गुरु बतलाया गया है। साथ ही आर्यमंक्षुको श्रुतसागरके पारगामी और नागहस्तिको 'कर्मप्रकृति' ज्ञानमें प्रधान कहा गया है। इसपरसे यह कहा जा सकता है कि ये नागहस्ति सम्भवत वही हैं जिनकी चर्चा कि यहाँ की जा रही है। (जै १/१२)। यदि यह ठीक है और पूर्वोक्त समणसंघ वाले नागहस्ति भी वही हैं तो निर्धारण करनेमें कुछ भी कठिनाई नहीं रह जाती कि नागहस्तिका काल वी नि ६२० ६८६ है और आर्यमंक्षुका लगभग वी नि ६००-६५०। ऐसा माननेसे दिगम्बर आम्नायकी उपर्युक्त धारणाओंके साथ भी विरोध नहीं आता है। विपरीत इसके उसकी परिपुष्टि होती है। यद्यपि आ वज्रयशके नामवाली एक तीसरी पट्टावलीके अनुसार आर्यमंक्षुका काल वी नि ४६७ आता है। (दे आगे शीर्षक ४)। परन्तु उपर्युक्त साक्ष्योंके साथ मेल न बैठनेके कारण इस मान्यताका ग्रहण शक्य नहीं है। हो सकता है कि प्रकृत आर्यमंक्षुसे पूर्ववर्ती ये कोई अन्य ही आर्यमंक्षु हों, और पट्टावली न होनेके कारण प्रकृत आर्यमंक्षुका उस पट्टावलीमें उल्लेख न किया गया हो।

यहाँ यह बात विशेष रूपसे विचारणीय है कि जयधवलाकार वीरसेन स्वामीने यतिवृषभको आर्यमंक्षुका शिष्य बतलाया है न कि नागहस्तिका। तथापि यतिवृषभने अपने किसी भी ग्रन्थमें उनका स्मरण नहीं किया है। इसके समाधानार्थ हम अपना लक्ष्य श्वेताम्बर आम्नायमें प्रसिद्ध उस कथाकी ओर ले जाते हैं जिसके अनुसार चारित्रसे भ्रष्ट हो जानेके कारण आर्यमंक्षु मरकर यक्ष हो गए थे। (जै १/१५) गुरु होते हुए भी चारित्र भ्रष्ट हो जानेके कारण वे स्मरण किये जाने योग्य नहीं रह गये हों ऐसा होना सम्भव है। इसका दूसरा कारण यह भी हो सकता है कि सम्भवत वे श्वेताम्बर हों। श्वेताम्बर पट्टावलियोंमें उनका नामोल्लेख होना और दिगम्बर पट्टावलीमें न होना इस सन्देहका समर्थक है। इसलिए बहुत सम्भव है कि वे आ यतिवृषभके केवल शिक्षा गुरु हों, दीक्षा गुरु नहीं। परन्तु निश्चित रूपसे इस विषयमें कुछ नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि इसका दूसरा हेतु यह भी हो सकता है कि गणधर स्वामीकी आम्नायमें होनेके कारण दिगम्बर होते हुए भी ये मूलसंघसे बाहर हों। (दे इससे पहला शीर्षक)।

## ४ वज्रयश

जैसा कि इससे पहले आर्यमंक्षु वाले प्रकरणमें संकेत किया है श्वेताम्बर आम्नायमें वज्रयशकी एक पट्टावली प्राप्त है, जिसके अनुसार आर्यमंक्षुका काल वी नि ४६७ आता है परन्तु अन्य साक्ष्योंके आधारपर उनका काल वी नि ६००-६५० निर्धारित किया गया है। इसलिये इन वज्रयशके विषयमें भी एक संक्षिप्त सी जानकारी प्राप्त कर लेनी उचित है।

तिलोयपण्णत्तिमें इन्हें अन्तिम प्रज्ञाश्रमण कहा गया है। 'पण्णसमणेसु चरिमो वइरजसो णाम ओहिणाणीसु' (ति प ४/१४८०)। श्वेताम्बराचार्य श्रीधर्मघोष (वि स १३२७) द्वारा संगृहीत जिस 'सिरिदुसमकाल समणसंघ-थयं नामक पट्टावलीका इससे पहले आर्यमंक्षुकी

चर्चा करते हुए उल्लेख किया गया है, उसमें इनका नाम 'आयरसेन' के रूपमें नागहस्तिसे पहले आता है और तदनुसार इनका समय भी वी नि ६१७ ६२० निश्चित किया गया है। परन्तु कल्पसूत्रकी स्थविरावलीमें 'अज्जवइर' नामके दो आचार्योंका उल्लेख प्राप्त होता है। दोनों परस्परमें गुरु शिष्य कहे गए हैं। 'अज्जवइर प्र०' का काल वी नि ४९६-५८४ और 'अज्जवइर द्वि' का वी नि ६१७-६२० बताया गया है। इन दोनोंके पहले आर्यमंक्षु का नाम आता है और उनके अनन्तर नागहस्तिका (तो २/७५ ७६)। उपर्युक्त आयरसेन तथा इस अज्जवइर द्वि का काल समान देखकर यह अनुमान होता है कि ये दोनों एक ही व्यक्ति थे। परन्तु पहली पट्टावलीमें आयरसेनसे पहले नागहस्तिका नाम आता है और द्वि में दोनों अज्जवइरसे पहले आर्यमंक्षुका नाम है। पहलीमें आर्यमंक्षुका नाम नहीं है और दूसरीमें नागहस्तिका। दूसरी ओर तिलोय पण्णतिमें जिन्हें अन्तिम प्रज्ञाश्रमण कहा गया है वे यतिवृषभके दादा गुरु अर्थात् नागहस्तिके गुरु ये 'अज्जवइर' द्वि ही प्रतीत होते हैं। इसलिये यहाँ इन दोनोंसे पहले जो आर्यमंक्षुका नाम दिया गया है यह विचारणीय हो जाता है, क्योंकि उपर्युक्त कालोंके अनुसार उनका काल वी नि ४६७ प्राप्त होता है (तो २/७६) जबकि इनका काल वी नि ६००-६५० निर्धारित किया जा चुका है। इस विप्रतिपत्तिका समाधान प्राप्त करनेके लिये हम कह सकते हैं कि अज्जवइर की भाँति आर्यमंक्षु नाम के व्यक्ति भी दो हुए हों यह बात असम्भव नहीं है। यहाँ जिनका उल्लेख किया गया वे आर्यमंक्षु प्रथम हों और वहाँ जिनका उल्लेख किया गया है वे द्वितीय हों।

### ५ यतिवृषभाचार्य

आप आर्यमंक्षुके शिष्य तथा नागहस्तिके अन्तेवासी कहे गए हैं। इनके द्वारा प्राप्त आ० गुणधरदेव के 'पेज्जदोसपाहुड' विषयक ज्ञानको इन्होंने ही ६००० चूर्णि सूत्र रचकर 'कषाय पाहुड' के रूपमें लिपिबद्ध किया था। (दे शीर्षक न० ३)। इसके अतिरिक्त 'तिल्लोयपण्णत्ति' भी आपका एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। निम्न साक्ष्योंको समक्ष रखकर विद्वानोंने आपके काल का सुनिश्चित अवधारण किया है—

(१) वी नि ६८६ में विद्यमान आ नागहस्ति के आप अन्तेवासी थे। (२)—वी नि ६६३ ६८३ में विद्यमान आ भूतबलिकृत षट्खण्डागममें कषायप्राभृतके अनेकों ऐसे अभिमतोंका उल्लेख है जिन्हें धवलाकार श्री वीरसेन स्वामीने तन्त्रान्तर कहा है। (३)—सर्वार्थसिद्धि (वि श ६, वी नि श १०) और विशेषावश्यक भाष्य (वि ६६६, वी नि ११३६) में आपके अभिमतोंका उल्लेख प्राप्त होता है। (४) वि ५१५ (वी नि ६८४) में रचित आ० सर्वनन्दिके 'लोक विभागका उल्लेख तिल्लोयपण्णतिमें पाया जाता है। (५) तिल्लोयपण्णतिमें धर्मव्युच्छित्तिका काल २०३१७ वर्ष पश्चात् होना कहा गया है। (ति प ४/१४९३) जिसका अर्थ यह होता है कि २१००० वर्ष प्रमाण पञ्चम कालमें से ६८३ वर्ष बीत जानेके समय आप विद्यमान थे (६) तिल्लोय पण्णतिमें वीर निर्वाण के १००० वर्ष पश्चात् तकके राजाओंका सुनिश्चित काल दिया गया है। (ति प ४/१४९९-१५०६)।

इन सकल साक्ष्योंपर से दो परिणाम प्राप्त होते हैं। आद्य तीनके आधारपर आपका काल आ नागहस्ति (वी नि ६२०) से लेकर भूतबलि (वी नि ६८३) तक कहीं होना चाहिये। अत हम आपको वी नि श ७ अथवा वि श ३ के पूर्वार्धमें स्थापित कर सकते हैं। परन्तु उपान्त तीन साक्ष्योंपरसे कुछ विद्वान् आपको वि श ५ ६ में कल्पित करते हैं। इन दोनों कालोंके मध्य इतना बड़ा अन्तराल है कि किसी एकका त्याग करनेके लिये बाध्य होना पड़ता है। तहाँ आद्य तीन साक्ष्य इतने प्रबल हैं कि उनका त्याग किसी प्रकार भी सम्भव नहीं। इस लिये उपान्त तीनके त्यागके लिये समुचित समाधानका अन्वेषण करना चाहिये।

डा ज्योतिप्रसादजीने ऐतिहासिक साक्ष्यके आधारपर राजाओंके कालकी चर्चा करनेवाली गाथाओंको किसी अन्य व्यक्तिके द्वारा प्रक्षिप्त मान कर छोड़ दिया। (ती २/८६)। इसी प्रकार चतुर्थ प्रमाणके त्यागमें भी यह हेतु दिया जा सकता है कि तिल्लोयपण्णत्तिमें यतिवृषभने जिस लोक विभागकी चर्चा की है वह वास्तवमें सर्वनन्दि कृत ग्रन्थ नहीं है, प्रत्युत 'लोक विभाग' विषयक वह ज्ञान है जो कि आचार्य परम्परा द्वारा नागहस्तिको और उनके पाससे इनको प्राप्त हुआ था। इस प्रकार यतिवृषभाचार्यका काल वी नि श ७, वि श ३ का पूर्वार्ध, और ई श २ का उत्तरार्ध ही समुचित प्रतीत होता है। (तदनुसार इन्हें वी नि ६७० ७००, वि २००-२३०, ई १४३ १७३ में स्थापित किया जा सकता है।

अपने तिल्लोयपण्णत्ति ग्रन्थमें आचार्य यतिवृषभने स्वय धर्मकी व्युच्छित्तिका काल २०३१७ वर्ष पश्चात् होना कहा है। इसका अर्थ यह हुआ कि २१००० वर्ष प्रमाण पंचम कालके (२१००० २०३१७—६८३ वर्ष बीत जानेके समय आप विद्यमान थे। भगवान् वीरका निर्वाण पंचम काल प्रारम्भ होनेके ३ वर्ष ८ मास पहले बताया गया है (दे महावीर)। इस प्रकार भी आपका काल (६८३+३ वर्ष ८ मास)—६८६ वर्ष ८ मास अर्थात् वी नि ६७०-७०० प्राप्त होता है।

## परिशिष्ट ४—(नन्दिसघ विचार)

### १. चार सघोकी स्थापना

अब तकके कथनपर से यह अवधारण हो गया कि भगवान् वीरके निर्वाणके पश्चात् गौतम गणधरसे लेकर अर्हद्बलि तक उनका मूल संघ अविच्छिन्न रूपसे चलता रहा। आ अर्हद्बलिके युगमें आकर यह सघ ज्ञानका अत्यन्त ह्रास हो जानेके कारण धीरे-धीरे विघटित होना प्रारम्भ हो गया और इसका स्थान अनेकों अवान्तर सघोंने ले लिया। आचार्य अर्हद्बलिके विषयमें यह बात सर्वप्रसिद्ध है कि पचवर्षीय युग प्रतिक्रमणके समय उन्होंने दक्षिण देशस्थ महिमा नगर (जिला सतारा) में एक महान् यति सम्मेलन किया था, जिसमें १००-१०० योजनके यति आकर सम्मिलित हुये थे। उनमें अपने शिष्योंके प्रति कुछ पक्षपातकी बू देखकर आ अर्हद्बलिने अनेक संघों में विभाजित करके मूलसंघकी सत्ता समाप्त कर दी। यद्यपि आचार्य वरके द्वारा संस्थापित सघोंमें नन्दिसंघ आदिका नामोल्लेख भी किया गया है, तथापि सामान्य कथन होनेसे इस बातकी सिद्धि नहीं होती कि इन सारे सघोंकी स्थापना उन्होंने उसी समय की थी। हो सकता है कि इससे पहले भी अत्यन्त योग्य अपने शिष्योंकी अध्यक्षतामें वे अनेक सघोंकी नींव डाल चुके हों। इससे पहले हम यति सम्मेलनकी चर्चा करते हुये यह बात सिद्ध कर चुके हैं कि सिंहसंघ, नन्दिसघ सेन या वृषभ सघ और देवसघ इन चार संघों की स्थापना यति सम्मेलन वाली घटनासे बहुत पहले वी नि ५७५ में उस समय हुई थी जबकि अपने चार अत्यन्त योग्य तथा समर्थ शिष्योंकी परीक्षा करनेके लिये उन्होंने उनको पृथक् पृथक् विकट स्थानोंमें वर्षायोग धारण करनेका आदेश दिया था। वर्षायोग समाप्त हो जानेपर उनकी सामर्थ्यसे सन्तुष्ट होकर उन्होंने उन चारोंकी अध्यक्षतामें पृथक् पृथक् उक्त चार सघोंकी स्थापना की थी। तहाँ नन्दिवृक्ष जिसकी छाया कुछ भी नहीं होती है उसके नीचे वर्षायोग धारण करनेवाले शिष्यको नन्दिकी उपाधि प्राप्त हुई और उसकी अध्यक्षतामें जिस संघकी स्थापना की गई उसका नाम नन्दिसघ पड़ा। तृणतलमें वर्षायोग धारण करनेवाले शिष्यको वृषभकी उपाधि प्राप्त हुई और उसका सघ वृषभ सघ कहलाया। इसी प्रकार सिंहकी गुफामें जिसने वर्षायोग धारण किया उसके सघका नाम सिंहसघ

और देवदत्ता नामक वेश्याके नगरमें वर्षायोग धारण करनेवालेके संघका नाम देवसंघ पड़ा। (दे. परिशिष्ट २/८)

## २. नन्दिसंघ बलात्कार गण

नन्दिवृक्षके नीचे वर्षायोग धारण करनेवाले ये तपस्वी हमारे प्रसिद्ध माघनन्दि आचार्यके अतिरिक्त अन्य कोई नहीं है, जिनकी चर्चा पहले की जा चुकी है (दे परिशिष्ट २/६)। इनके नामके साथ लगी हुई नन्दि उपाधिके कारण ही उनके इस संघका नाम नन्दिसंघ पड़ गया है। इस संघकी एक पट्टावली प्रसिद्ध है जिसमें आचार्योंका पृथक्-पृथक् काल निर्देश किया गया है और इसलिये वह इतिहासज्ञोंके लिये बड़े महत्त्वकी वस्तु है। यद्यपि इस पट्टावलीके कर्ता भी वही इन्द्रनन्दि हैं जिन्होंने कि मूलसंघकी पट्टावलीका सकलन किया है और इन दोनों पट्टावलियोंका अपने श्रुतावतारमें एक साथ निबद्ध किया है। परन्तु गौतम गणधरसे लेकर भूतबलि तकके ६८३ वर्षोंकी गणना जिस प्रकार उन्होंने वीर निर्वाणकी अपेक्षासे की है, उस प्रकार इस पट्टावलीमें नहीं की है। 'वीरात् ४९२ विक्रमजन्मान्तर वर्ष २२, राज्यान्तर वर्ष ४' अर्थात् वीर निर्वाणके ४९२ वर्ष पश्चात् अथवा विक्रम जन्मके २२ वर्ष पश्चात् अथवा उसके राज्याभिषेकसे ४ वर्ष पश्चात् श्री भद्रबाहु स्वामी (द्वितीय) हुये। इतना कहकर उनका काल २२ वर्ष, गुप्तिगुप्तका १० वर्ष, माघनन्दिका ४ वर्ष इत्यादि—इस प्रकार आचार्योंका काल निर्देश कर दिया गया है। इस परसे यह स्पष्ट है इन्द्रनन्दिने आचार्योंके काल गणना यहाँ विक्रमके राज्याभिषेकको वी नि ४८८ में घटित मानकर उसकी अपेक्षा की है। इसलिये एक आचार्यके द्वारा रचित होते हुये भी दोनों पट्टावलियोंमें दिये गये काल परस्परमें मेल खाते प्रतीत नहीं होते। इस संगतिको बैठानेके लिए यहाँ दोनों पट्टावलियोंका तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया जा रहा है।

१ पट्टावलीमें आचार्योंका जो काल दिया गया है। उसकी गणना विक्रम राज्यको वी नि ४८८ में मानकर की गई है, जबकि विद्वानों ने इस मान्यताको भ्रान्ति पूर्ण सिद्ध किया (दे परिशिष्ट १)। २ इसमें भद्रबाहु द्वितीय तथा अर्हद्बलि (गुप्तिगुप्त) के नाम सम्मिलित कर दिये गये हैं, जबकि संघके साथ परम्परा गुरुके अतिरिक्त इनका अन्य कोई सम्बन्ध नहीं है। इन्हें नमस्कार करके पट्टावली वास्तवमें माघनन्दिसे प्रारम्भ की गई है। ३ इन दोनोंके मध्य लोहाचार्यका नाम छोड़ दिया है जिनका काल मूलसंघकी पट्टावलीमें ५० वर्ष दिया गया है। इसका कारण सम्भवत यह रहा हो कि आगे-पीछे वालेको नमस्कार हो जाने पर मध्यवर्तीको वह स्वय प्राप्त हो जाती है। ४ अर्हद्बलि (गुप्तिगुप्त) का काल यहाँ वी नि ५६५ से ५७५ तक केवल १० वर्ष दिया गया है जबकि उक्त पट्टावलीमें वह ५६५ से ५९३ तक २८ वर्ष दिया गया है। इसका हेतु यह हो सकता है कि यहाँ उनका आचार्यत्व काल दिया गया है और वहाँ जीवन काल। वी नि ५७५ में मूलसंघका विघटन होनेके साथ आपका आचार्यत्व समाप्त हो जाता है परन्तु जीवन समाप्त नहीं होता है। यह वी नि ५९३ तक चलता रहा है। ५ माघनन्दिका काल यहाँ वी नि ५७५ से ५७९ तक केवल चार वर्ष दिया गया है, जबकि वहाँ ५९३ से ६१४ तक २१ वर्ष दिया गया है। इसका कारण सम्भवत यह रहा हो कि इनके जीवनकी एक प्रसिद्ध घटनाके अनुसार पट्ट-प्राप्तिके कुछ काल पश्चात् ये चारित्रसे भ्रष्ट हो गये थे और कुछ दिनोंके या १-२ महीनेके पश्चात् दीक्षित होकर अपनी ज्ञान गरिमाके कारण पुन आचार्य पदपर प्रतिष्ठित हो गए थे (दे परिशिष्ट २/६) यहाँ केवल भ्रष्ट होनेसे पहलेवाला काल दिया गया है, पुन प्राप्त आचार्यत्वका द्वितीय काल नहीं। दूसरी ओर वी नि ५९३ इनकी पूर्वावधि नहीं है। वह वास्तवमें वी नि ५७५ में नन्दि संघकी स्थापनासे प्रारम्भ होती है। सारणीमें दी गई यह पूर्वावधि वास्तवमें इनके पूर्ववर्ती अर्हद्बलिकी उत्तरावधि है जो इन्हें पूर्वावधिके रूपमें प्राप्त हो गई है। (विशेष दे परिशिष्ट २/६)। ६ इन सब बातोंको ध्यानमें रखकर यदि इन तीनके कालका निर्णय किया जाये तो विक्रम राज्यको वी नि ४८८ में माननेवाली आ इन्द्रनन्दिकी उक्तिके अनुसार भी इनका काल मूलसंघकेसाथ सर्वथा मिल जाता है। १ वर्षका अन्तर रहता है जिसे दूर करनेके लिये भद्रबाहुके कालमें १ वर्षकी वृद्धिकी जा सकती है।

इस प्रकार तीन आचार्योंके कालकी संगति बैठ जानेपर भी कुन्दकुन्द तथा उमास्वामीके कालके साथ इसकी संगति नहीं बैठती है। इस आपत्तिको दूर करनेके लिये पं फूलचन्दजी यहाँ निर्दिष्ट कालको विक्रमके राज्याभिषेकसे न मानकर शक संवत् माननेका सुझाव देते हैं (स सि /प्र ७८)। ऐसा करनेसे यद्यपि कुन्दकुन्द तथा उमास्वामीके साथ तो संगति बैठ जाती है, परन्तु प्रथम तीनका काल गड़बड़ा जाता है जिसके समाधानमें पण्डितजी श्रुतावतारमें दिये गए इस श्लोककी याद दिलाते हैं— गुणधरधरसेनान्वय गुर्वो पूर्वापरक्रमोऽस्माभि । न ज्ञायते तदन्वयकथकागममुनिजनाभावात् ।१५१। इसके अनुसार मूलसंघकी पट्टावली (दे इतिहास ४/४) में आप यशोबाहु तथा भद्रबाहु द्वि के मध्य ३-४ नाम और जोड़ देनेका सुझाव देते हैं, परन्तु ऐसा करने से आ धरसेन आदिका काल गड़बड़ा जाता है, इसलिये इसका कोई अन्य ही उपाय सोचना चाहिये। पट्टावलीमें कुन्दकुन्दका काल वि राज्य संवत् ४९-१०१ दिया गया है जो वी नि ४८८ वाली उक्त मान्यताके अनुसार वी नि ५३७-५८९ आता है जबकि शक संवत्की अपेक्षा यह वी नि ६५४ ७०६ प्राप्त होता है। दोनोंमें ११७ वर्षका अन्तर है। इसमें-से लोहाचार्य वाले ५० वर्ष घटा देनेपर ६७ वर्ष रहते हैं। माघनन्दिका ५७९ से ६१४ तकका ३५ वर्ष प्रमाण द्वितीय आचार्यत्व काल जोड़ लिया जाये तो यह अन्तर सकुचित होकर केवल ३१ वर्ष रह जाता है। इसे यदि जिनचन्द्रके १ वर्ष प्रमाण कालमें जोड़कर उनका आचार्यत्व काल ४० वर्ष बना दें तो यह अन्तर पट जाता है और इन्द्रनन्दिकी मान्यता शक संवत् वाली मान्यताके तुल्य हो जाती है। नीचेवाली सारणीमें इन दोनों दृष्टियोंका तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है।

संकेत —प्र दृष्टि—विक्रम राज्यको शक संवत् मानकर। द्वि दृष्टि—विक्रम राज्यको वी नि ४८८ में मानकर १ वर्षकी यथोक्त वृद्धिके साथ भद्रबाहुके कालकी संगति बैठा लेनेके उपरान्त, उसमें क्रमश अगले अगलेका आचार्यत्व काल जोड़ते जाना और साथ साथ उस आचार्यत्व कालमें यथोक्त वृद्धि भी करते जाना।

| नाम | प्र दृष्टि | | द्वि दृष्टि | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | वि रा | वी नि | काल | वी.नि | विशेषता |
| भद्रबाहु २ | ४-२६ | ६०९-६३१ | २२ | ४९२-५१४ | |
| | | | १ | ५१४-५१५ | मूलसंघके समान |
| लोहाचार्य | | | ५० | ५१५-५६५ | ,, |
| गुप्तिगुप्त | २६-३६ | ६३१-६४१ | १० | ५६५-५७५ | नन्दिसंघोत्पत्ति तक |
| (अर्हद्बली) | | | १८ | ५७५-५९३ | यति सम्मेलन तक |
| माघनन्दि— | | | | | |
| प्र आचार्यत्व | ३६-४० | ६४१-६४५ | ४ | ५७५ ५७९ | भ्रष्ट होनेसे पहले |
| द्वि ,, | | | ३५ | ५७९-६१४ | पुन दीक्षाके बाद |
| जिनचन्द्र | ४०-४९ | ६४५ ६५४ | ९ | ६१४-६२३ | |
| | | | ३१ | ६२३-६५४ | काल वृद्धि |
| पद्म नन्दि | | | | | |
| (कुन्दकुन्द) | ४९-१०१ | ६५४-७०६ | ५२ | ६५४ ७०६ | |
| उमास्वामी | १०१-१४२ | ७०६-७४७ | ४१ | ७०६ ७४७ | |
| | | | २३ | ७४७-७७० | जैन इतिहासानुसार |
| लोहाचार्य ३ | १४२-१५३ | ७४७-७५८ | आगे द्वि दृष्टिका प्रयोजन समाप्त | | |

### ३ जिनचन्द्र

नन्दिसंघकी पट्टावलीमें उल्लिखित आचार्योंमें से भद्रबाहु द्वि तथा माघनन्दि विषयक विचार परिशिष्ट २ में कर लिया गया। माघनन्दिके पश्चात् कुन्दकुन्दके गुरु श्री जिनचन्द्रका नाम आता है। विद्वद्समाज में भी आप कुन्दकुन्दके गुरु स्वीकार किये गए हैं। (दे कुन्दकुन्द) पट्टावलीके अनुसार आपका काल वी नि ६१४-६२३ आता है परन्तु कुन्दकुन्दके कालके साथ संगति बैठानेके लिये पट्टकालमें ३१ वर्ष जोड़कर इनकी उत्तरावधि ६२३ की बजाय ६५४ कल्पित कर ली गई है। इसलिये भले ही इनकी उत्तरावधिके विषय में हमें सन्देह वर्तता हो तदपि इनकी पूर्वावधि वी नि ६१४के विषयमें हमें अब अधिक सन्देह नहीं रह गया है।

यहाँ एक विप्रतिपत्ति उत्पन्न होती है। श्वेताम्बर संघके आदि प्रवर्तकका नाम भी जिनचन्द्र कहा गया है और उनका काल भी लगभग यही बताया गया है क्योंकि उनके द्वारा श्वेताम्बर संघकी यह स्थापना वि सं १३६ (वी नि ६०६) में बताई गई है। इनके दादा गुरु भद्रबाहु गणी बताये जाते हैं और गुरुशान्त्याचार्य जिनकी हत्या करके कि ये श्वेताम्बर संघके गणी बने थे। (दे श्वेताम्बर)। दूसरी ओर कुन्दकुन्दके गुरु जिनचन्द्रका उल्लेख यहाँ किया जा रहा है उनके भी दादा गुरु नहीं तो पड़दादा गुरु अवश्य भद्रबाहु ही थे। इस परसे यह सन्देह होता है कि ये दोनों एक ही व्यक्ति थे। परन्तु कुन्दकुन्द जैसे महान आचार्यके गुरु ऐसे घोर कर्मी हों ये बात गले नहीं उतरती। दोनोंके गुरु भी भिन्न हैं। तथापि इस विषयमें निश्चित रूपसे कुछ कहा नहीं जा सकता क्योंकि कुन्दकुन्दके विषयमें यह बात प्रसिद्ध है कि इनका श्वेताम्बरोंके साथ बहुत बड़ा शास्त्रार्थ हुआ था। जिसमें उन्होंने सरस्वतीकी मूर्तिसे यह बात कहला दी थी कि दिगम्बर मत प्राचीन है (दे कुन्दकुन्द)। इससे यह अनुमान होता है कि अवश्य ही इनके गुरुने इनसे श्वेताम्बर संघके जन्म तथा शैथिल्यकी चर्चा की होगी और उस संघकी ओरसे इनके गुरुके प्रति कुछ दुर्व्यवहार हुआ होगा।

यद्यपि इस विषयमें विद्वानोंने चर्चा करना आवश्यक नहीं समझा है तदपि इस स्थलपर उसकी चर्चा करना मुझे आवश्यक प्रतीत होता है। इस विषयमें यहाँ विचारकोंके समक्ष एक क्लिष्ट कल्पना प्रस्तुत करता हूँ जिसकी युक्तता अथवा अनुयुक्तता के विषयमें मुझे कुछ भी आग्रह नहीं है। बहुत सम्भव है कि ये दोनों एक ही व्यक्ति हों। भद्रबाहु प्र के कालमें मूलसंघका जो भाग दक्षिणकी ओर न जाकर उज्जैनीमें रुक गया था उसने परिस्थितिसे बाध्य होकर अर्धफालक संघका रूप धारण कर लिया था जो वि सं १३६ तक उसी रूपमें विचरण करता रहा (दे श्वेताम्बर) हो सकता है कि वि सं १३६ में इस संघके आचार्य शान्त्याचार्य हों और उनके शिष्य जिनचन्द्र हों। शान्त्याचार्यने जब संघसे प्रायश्चित पूर्वक अपना स्थितिकरण करनेकी बात कही तो इन्होंने कुछ षड्यन्त्र करके उन्हें मरवा दिया और बेधड़क होकर अपना शैथिल्य पोषण करनेके लिये सांगोपांग श्वेताम्बर संघकी नींव डाल दी। यद्यपि उस समय वासनासे प्रेरित होकर इन्होंने यह घोर अनर्थ कर डाला तदपि ब्रह्महत्याका यह महापातक इनके अन्तष्करणको भीतर ही भीतर जलाने लगा। बहुत प्रयत्न करने पर भी जब वह शान्त नहीं हुआ तो ये दिगम्बर संघकी शरणमें आये क्योंकि अपनी ज्ञान गरिमा तथा तपश्चरणके कारण उस समय श्री माघनन्दिका तेज दिशाओं विदिशाओंमें व्याप्त हो रहा था। गुरुके चरणोंमें लोटकर आत्मग्लानिसे प्रेरित हो आपने अपने दुष्कृत्यकी घोर भर्त्सना की और खुले हृदयसे आलोचना करके उनसे प्रायश्चित देनेके लिये प्रार्थना की। मित्र शत्रुमें समचित्त परमोपकारी गुरु ने उनके हृदयको शुद्ध हुआ देखकर उन्हें समुचित प्रायश्चित्त दिया और उन्हें पुन दीक्षा देकर अपने संघमें सम्मिलित कर लिया। ६-६ वर्ष पर्यन्त उग्र तपश्चरण करके जिनचन्द्रने अपनी समस्त कालिमायें धो डालीं और जिनेन्द्रके समीचीन शासनमें चन्द्रकी भाँति उद्योत फैलाने लगे। सकल संघके साथ अपने गुरुके भी वे विश्वासपात्र बन गए, बिल्कुल उसी प्रकार जिस प्रकार कि ब्राह्मण इन्द्रभूति भगवान् महावीरके। गुरु प्रवर माघनन्दिने स्वयं अपने हाथोंसे वी नि ६१४ में उन्हें संघके पट्टपर आसीन कर दिया और उनकी छत्रछायामें सकल संघ ज्ञान तथा चारित्रमें उन्नत होने लगा। इस घटनाके ८-६ वर्ष पश्चात वी नि ६२३ में कुन्दकुन्दने उनसे दीक्षा धारणकी।

दिगम्बर संघके आचार्य बन जानेके कारण अवश्य ही इनके ऊपर श्वेताम्बर संघकी ओरसे कुछ आपत्तियें आई होंगी जिन्हें इन्होंने समतासे सहन किया। परन्तु शिष्य होनेके नाते कुन्दकुन्द उसे सहन न कर सके और आचार्य पदपर प्रतिष्ठित होते ही श्वेताम्बर संघके इस अनीति पूर्ण दुव्र्यवहारको रोकने तथा अपने संघकी रक्षा करनेके लिये उन्होंने उसके साथ मुहदर मुह होकर शास्त्रार्थ किया। कुन्दकुन्द के तप तथा तेजके समक्ष वह संघ टिक न सका और लज्जा तथा भय वश उसे अपनी प्रवृत्तियें रोक लेनी पड़ी।

### ४. उमास्वामी (गृद्धपिच्छ)

पट्टावलीमें जिनचन्द्रके पश्चात् कुन्दकुन्दका और उनके पश्चात् गृद्धपिच्छका नाम आता है। कुन्दकुन्दके विषयमें विस्तृत चर्चा द्वितीय खण्डमें यथा स्थान निबद्ध है, पुन उसका उल्लेख यहाँ करना न्याय विरुद्ध है। इनके शिष्य गृद्धपिच्छके विषयमें कुछ जानकारी देना अवश्य यहाँ प्रयोजनीय है। इनका नामोल्लेख नन्दिसंघके बलात्कारगण तथा देशीयगण दोनों ही गणोंमें प्राप्त होता है। बलात्कार गणवाली पूर्वोक्त पट्टावलीमें इनके शिष्य लोहाचार्य तृ बताये गए हैं और देशीयगणमें बलाकपिच्छ। इससे यह जाना जाता है कि आपके दो शिष्य थे। उनमेंसे लोहाचार्य तृ बलात्कार गणके आचार्यपद पर प्रतिष्ठित हुए और बलाकपिच्छकी अध्यक्षतामें इस संघका देशीयगण उत्पन्न हुआ जो आगे जानेपर पुन दो शाखाओंमें विभाजित हो गया—गुणनन्दि शाखा और गोलाचार्य शाखा।

(दे इतिहास ७/१,५)

#### १ नाम

निम्न उद्धरणोंसे पता चलता है कि आपका असली नाम उमास्वामी था और किसी एक विशेष घटनाके कारण गृद्धपिच्छकी उपाधि आपको प्राप्त हो गई थी। आप ही दिगम्बर तथा श्वेताम्बर दोनों आम्नायोंमें मान्य तत्त्वार्थसूत्रके कर्ता हैं।

ध ४/१,५,२/३१६ तह गिद्धपिंछाइरियप्पयासिदतच्चत्थसुत्ते वि 'वर्तनापरिणामक्रिया परत्वापरे च कालस्य' इदि दव्वकालोपरुविदो—गृद्धपिच्छाचार्यके द्वारा प्रकाशित तत्त्वार्थसूत्रमें 'वर्तनापरिणाम क्रिया परत्वापरत्वे च कालस्य' कह कर द्रव्यकालकी प्ररूपणा की गई है।

श्ल वा /मू /पृ ६ एतेन गृद्धपिच्छाचार्यपर्यन्तमुनिसूत्रेण व्यभिचारता निरस्ता।—इसपरसे गृद्धपिच्छाचार्य पर्यन्त मुनिसूत्रके द्वारा व्यभिचार निरस्त कर दिया गया।

तत्त्वार्थ सूत्रकी अनेक प्रतियोंमें उपलब्ध अन्तिम पद्य—तत्त्वार्थसूत्रकर्तारं गृद्धपिच्छोपलक्षितम्। वन्दे गणीन्द्रसंजातमुमास्वामीमुनीश्वरम्।—गौतम गणधरकी परम्परामें प्राप्त तत्त्वार्थ सूत्रके कर्ता उमास्वामीको मैं प्रणाम करता हूँ, जो गृद्धपिच्छके नामसे उपलक्षित किये जाते हैं।

पार्श्व नाथ चरित (वादिराज कृत) १/१६ अतुच्छगुणसम्पातं गृद्धपिच्छं नतोऽस्मि तम्। पक्षीकुर्वन्ति यं भव्या निर्वाणायोत्पतिष्णव ।—आकाशमें उड़नेकी इच्छावाले पक्षी जिस प्रकार अपने पङ्खोंका सहारा लेते हैं, उसीप्रकार मोक्षरूपी नगरको जानेके लिए भव्यलोग जिस मुनीश्वरका सहारा लेते हैं उस महामना अगणित गुणोंके भण्डारस्वरूप गृद्धपिच्छ नामक मुनिराजके लिये मेरा सविनय नमस्कार है।

इनके अतिरिक्त श्रवणबेलगोलसे प्राप्त शिलालेख सं ४०,४२,४३,४७,५०, १०५,१०८ में उमास्वामीका अपर नाम गृद्धपिच्छ पाया जाता है और एक अभिलेखमें इस उपाधिके सार्थक्य की भी चर्चाकी गई है। (दे शिलालेख सग्रह / भाग १)

शिलालेख स १०८/पृ २१०-२११ अभूदुमास्वातिमुनि पवित्रे वशे तदीये सकलार्थवेदी। सूत्रीकृत येन जिनप्रणीत शास्त्रार्थजात मुनिपुङ्गवेन ॥ स प्राणिसरक्षणसावधानो बभार योगी किल गृद्ध्रपक्षान्। तदा प्रभृत्येव बुधा यमाहुराचार्यशब्दोत्तरगृद्ध्रपिच्छम् ॥

शिलालेख सं ४३/पृ ४३ अभूदुमास्वातिमुनिश्वराऽसावाचार्यशब्दोत्तरगृद्ध्रपिच्छ। तदन्वये तत्सदृशोऽस्ति नान्यस्तात्कालिकाशेषपदार्थवेदी॥— आचार्य कुन्दकुन्दके पवित्र वशमें सकलार्थके ज्ञाता उमास्वाति मुनीश्वर हुए, जिन्होंने जिनप्रणीत द्वादशाङ्गवाणीको सूत्रोंमें निबद्ध किया। इन आचार्यने प्राणिरक्षाके हेतु गृद्ध्रपिच्छोंको धारण किया। इसी कारण वे गृद्ध्रपिच्छाचार्यके नामसे प्रसिद्ध हुए।

शिलालेख स १०५/पृ ११८ श्रीमानुमास्वातिरयं यतीशस्तत्त्वार्थसूत्रं प्रकटीचकार। यन्मुक्तिमार्गाचरणोद्यतानां पाथेयमार्घ्यं भवति प्रजानां॥ तस्यैव शिष्योऽजनि गृद्ध्रपिच्छ द्वितीयसज्ञस्य बलाकपिच्छ। यत्सूक्तिरत्नानि भवन्ति लोके मुक्त्यङ्गनामोहनमण्डनानि ॥— यतियोंके अधिपति श्रीमान् उमास्वातिने तत्त्वार्थसूत्रको प्रगट किया, जो मोक्षमार्गके आचरणमें उद्यत मुमुक्षुजनोंके लिये उत्कृष्ट पाथेय है। उन्हींका गृद्धपिच्छ दूसरा नाम है। इनके एक शिष्य बलाकपिच्छ थे। जिनके सूक्तिरत्न मुक्ति अगनाके मोहन करनेके लिये आभूषणोंका काम देते हैं।

## २. तत्त्वार्थसूत्रके रचयिता

उक्त प्रकार दिगम्बर साहित्य तथा अभिलेखोंका अध्ययन करनेसे यह ज्ञात होता है कि तत्त्वार्थसूत्रके रचयिता गृद्धपिच्छाचार्य, अपर नाम उमास्वामी या उमास्वाति हैं। इस परसे श्वेताम्बर विद्वान् प सुखलाल जी अपनी तत्त्वार्थसूत्र (विवेचन) की प्रस्तावनामें तत्त्वार्थसूत्रके कर्ता गृद्धपिच्छ उमास्वामीको न मानकर वाचक उमास्वातिको मानते हैं। परन्तु उनका यह कहना घटित नहीं होता क्योंकि वाचक उमास्वातिके द्वारा रचित श्वेताम्बरमान्य तत्त्वार्थाधिगम नामक शास्त्र वास्तवमें तत्त्वार्थसूत्र न होकर उसका भाष्य है। इसलिये वे इन उमास्वातिसे भिन्न हैं। (ती २/१४८,१५१), (जै २/२२८,२४४) कुछ विद्वान् तत्त्वार्थसूत्रका कर्ता कुन्दकुन्दको मानते हैं, परन्तु विस्तृत समीक्षा करके पं० जुगल किशोर जी मुख्तारने इस मतका निराकरण किया है। (दे जैन साहित्य और इतिहास पर विशद प्रकाश। पृ १०२-१०५), (ती २।१४७)

## ३ अन्य परिचय

प्रेमी जी आपको यापनीय सघका कल्पित करते हैं (ध १।प्र ५६। H L, Jain), परन्तु पं कैलाश चन्द जी को यह मत मान्य नहीं है। (जै २।२३४), आप कुन्दकुन्दके शिष्य थे और इनके शिष्य बलाकपिच्छ थे। (दे इतिहास ७।१,५) (उपर्युक्त शिलालेख स १०५)। इसलिये तत्त्वार्थसूत्रमें आपने कुन्दकुन्द के पचास्तिकाय नियमसार आदि ग्रन्थोंका अनुसरण किया है (जै २/२६३-२६४), (ती २/१५६)। आपकी आयु ८४ वर्ष और आचार्यकाल ४० वर्ष ८ मास है। (ती २ १५२)।

## ४ समय

नन्दि सघकी पट्टावलीमें इनका समय विक्रम राज्याभिषेक को वीर निर्वाण ४८८ में मानकर उसके १०१ वर्ष पश्चात् प्रारम्भ किया है। जिसके अनुसार वह वी नि ५८९-६३० प्राप्त होता है। परन्तु विद्वज्जनबोधकके निम्न पदपरसे वह निश्चित रूपसे वी नि ७७० (वि, ३००) बताया गया है।

विद्वज्जनबोधक-वर्षसप्तशते चैव सप्तत्या च विस्मृतौ। उमास्वामिमुनिर्जात कुन्दकुन्दस्तथैव च ॥— वीर निर्वाण सवत ७७० (वि ३००) में उमास्वामी मुनि हुए और उसी समय (इससे कुछ पूर्व) कुन्दकुन्दाचार्य भी हुए। (स सि/प्र ७८। पं फूलचन्द) (ती २/१५२), (जै २।२७०) (तत्त्वार्थाधिगम /प्र ५/ प्रेमी जी)।

डा उपाध्येयने कुन्दकुन्दका काल ई श १ सिद्ध किया है। उमास्वामीको इससे कुछ पश्चात् होना चाहिये। इसलिये इन्हें हम ई श १ के अन्तिम चरण और ई श २ के प्रथम चरणमें प्रतिष्ठित कर सकते हैं। (ती २/१५३)। प कैलाशचन्द जी ने विद्वज्जनबोधकके अनुसार इनकी उत्तरावधि वी नि ७७० और पूर्वावधि वी नि ७०६ (कुन्दकुन्दकी पूर्वावधि) मानकर इन्हें वी नि ७०६ ७७० अथवा वि श ३ के अन्त (ई श १ २ में स्थापित किया है।) (जै २/२७२)। तत्त्वार्थसूत्रके रचना कालपरसे भी इसकी पुष्टि होती है। (दे तत्त्वार्थसूत्र)

समाप्त

# BHARATIYA JNANPITH

## Indological Publications

*The Bharatiya Jnanpith, is an Academy of Letters for the advancement of Indological Learning. In pursuance of one of its objects to bring out the forgotten, rare unpublished works of knowledge, the following works are critically or authentically edited by learned scholars who have, in most of the cases, equipped them with learned Introductions etc. and published by the Jnanpith.*

### Doctrines and Metaphysics

COSMOLOGY OLD AND NEW Prof Ghasi Ram Jain (The English commentary with scientific explanations of the fifth chapter of *Tattvārtha-sūtra* of Umā-svāti, dealing with the non-soul substances including matter and energy, from the Jaina point of view), demy 16+10+204 Rs 18 50

JAINA DHARMĀMRITA Various authors (The nectar of Jaina religion, an anthology in Sanskrit), compiled and translated into Hindi by Pt Hira Lal Shastri §

JAINA SIDDHĀNTA (Lucid exposition of Jaina doctrines, in Hindi) Pt Kailash Chandra Siddhantacharya, demy 82+20 Rs 20 00

JINA-VĀṆĪ Various authors (The preachings of the Jina, an anthology in Prakrit), compiled and translated into Hindi by Dr Hira Lal Jain, demy 10+200 Rs 12 00

KUNDAKUNDĀCHĀRYA KE TĪNA RATNA (Three jewels, e g *Samaya-sāra*, *Pravacana-sāra* and *Pañcāstikāya-sāra*, of Āchārya Kundakunda) a study in Gujarati by G J Patel, translated into Hindi by Pt Shobha Chandra Bharilla

LĀṬĪ-SAMHITĀ* Paṇḍita Rājamalla (Jaina doctrines, discussed in detail in Sanskrit), edited by Pt Darbari Lal, crown 24+136 Rs 0 81

PADĀRTHA-VIJÑĀNA (Jaina physics, studies in Hindi), Kshullaka Jinendra Varni

PAÑCĀSTI-KĀYA-SĀRA Āchārya Kundakunda, late first century B C (a Prakrit text explaining the five extensive substances of Jaina cosmology, with the Sanskrit commentary, *Ātma-khyāti* of Amṛita-chandra Sūri, tenth century), edited and translated from Prakrit and Sanskrit into English by Prof A Chakravarti and re edited by Dr A N Upadhye, double demy 12+48+210 Rs 30 00

SAMAYA-SĀRA Āchārya Kundakunda, translated from Prakrit into English and edited by Prof A Chakravarti

SARVĀRTHA-SIDDHI : Āchārya Pūjyapāda (being a commentary on *Tattvārtha-sūtra* of Āchārya Umāsvāti, both in Sanskrit), translated into Hindi and edited by Pt Phool Chandra Siddhanta Shastri

SIDDHĀNTA-SĀRĀDI-SAMGRAHA* (A collection of twenty-five works in Sanskrit and Prakrit, on various subjects, by different writers, some with Sanskrit commentaries), edited by Pt Panna Lal Soni

---

§ Books with price not mentioned are presently out of stock

* Books asterisked are published under the Manikchandra Granthmala & the rest under Murtidevi Granthamala

TATTVĀRTHA-VĀRTIKA Bhaṭṭa Akalanka-deva (a commentary with illustrative notes, called *Alaṅkāra*, both by the same author, on the first-century A D Āchārya Umāsvāti's *Tattvārtha-sūtra* describing the seven fundamental principles of Jaina cosmology, all the three in Sanskrit), summary in Hindi and edited by Pt Mahendra Kumar Nyayacharya, volume 2 out of stock, volume 1, second edition, double crown 16+432 Rs 50 00

YOGA-SĀRA-PRĀBHRITA Amitagati Sūri, edited and translated from Sanskrit into Hindi by Pt Jugal Kishor Mukhtyar

## The Structure of Soul

GOMMAṬA SĀRA Nemichandra Siddhānta chakravartin of tenth century A D. (First part, *Jīva-kāṇḍa* and second part, *Karma-kāṇḍa*, each in two volumes, describing in detail the seven fundamental principles of Jaina cosmology with special reference to the soul, Hindi translation from Prakrit by Pt Kailash Chandra Siddhantacharya, editor Dr A.N. Upadhye, respectively, double crown 14+48+504, 16+592, 44+646, 16+808 Rs 30 00, 35 00, 45 00, 55 00

KARMA-PRAKRITI Abhaya-chandra Siddhānta-chakravartin (detailing the *Karman* philosophy of the Jainas), edited and translated from Prākrit into Hindi by Dr Gokul Chandra Jain, crown 16+76 Rs. 2 00

KARMA-PRAKRITI Āchārya Nemi-Chandra, translated from Prakrit and Sanskrit into Hindi by Pt Hira Lal Shastri

MAHĀBANDHA Bhagavad-Bhūtabalin (being the sixth part of the first century A D Prakrit work, *Saṭ khandāgama* that describes in great detail the seven fundamental principles of Jaina cosmology, with the ninth century Āchārya Vīrasen's Sanskrit commentary, *Mahā dhavalā*, in seven volumes, first four out of stock), edited and translated into Hindi by Pt Sumer Chandra Diwakar (vol 1) and Pt Phool Chandra Siddhanta Shastri, double crown 6+416, 22+370, 8+320 each vol. Rs 20 00

PAÑCHA SANGRAHA* Amita gati Sūri (a Sanskrit treatise detailing the five substances of Jaina cosmology), edited by Pt Darbari Lal

PAÑCHA SANGRAHA different authors (being collective name of five treatises in Prakrit, with a Sanskrit commentary of Śrīpāla), edited with Hindi translation by Pt Hira Lal Shastri

THE STRUCTURE AND FUNCTIONS OF SOUL IN JAINISM Dr S C Jain, demy 16+240 Rs 20 00

## Logic and Philosophy

JAINA-NYĀYA (A handy compendium on Jaina logic, in Hindi), Pt Kailash Chandra Siddhantacharya, demy 6+8+368 Rs. 16 00

NAYA-CHAKRA (the wheel of view-point, a treatise on logic) Mailla Dhavala, translated from Prakrit into Hindi by Pt Kailash Chandra Siddhantacharya

NYĀYA-KUMUDA-CHANDRA* Āchārya Prabhāchandra (a voluminous and very important Sanskrit work on Jaina logic), edited by Pt Mahendra Kumar Nyayacharya, in two volumes

NYĀYA-VINIŚCHAYA-VIVARANA Vādirāja Sūri (a commentary on the *Nyāya-Viniśchaya*, of Bhaṭṭa Akalanka deva, both in Sanskrit), critically edited by Pt Mahendra Kumar Nyayacharya, in two volumes

PRAMĀNA PRAMEYA-KALIKĀ* Narendra-sena Sūri (Sanskrit treatise on Jaina logic), edited by Dr. Darbari Lal Kothia, crown 36+68+54 Rs. 1.50

ṢAḌ DARŚANA SAMUCHCHAYA Haribhadra Sūri, eighth century (a compendium of the six systems of Indian philosophy with the commentaries *Tarka-rahasya-dīpikā* of Guṇaratna Sūri, *Laghu-vṛtti* of Somatilaka Sūri, and an *Avachūrṇi*, all the four in Sanskrit), translated into Hindi and edited by Pt Mahendra Kumar Nyayacharya, double crown 22+544 Rs 75 00

SATYA-ŚĀSANA-PARIKSHĀ (testing the consistency of Jainism) Āchārya Vidyānandin, edited with Hindi summary of the Sanskrit text by Dr Gokul Chandra Jain, double crown 48+34+62 Rs 10.00

SIDDHI-VINIŚCHAYA-ṬĪKĀ Āchārya Anantavīrya (senior), tenth century, (a commentary on the Siddhiviniśchaya of Bhaṭṭa Akalaṅka-deva, both in Sanskrit), critically edited by Pt Mahendra Kumar Nyayacharya, in two volumes

SYĀDVĀDA-SIDDHI* Vādībha-simha Sūri (an eminent Sanskrit treatise establishing the genuinness of Syādvāda, the doctrine of non-absolutism), edited with Hindi summary by Pt Darbari Lal

## Ethics and Rituals

ANAGĀRA-DHARMĀMRITA Āchārya-kalpa Āśādhara (the second part of *Dharmāmṛita*, prescribing the ethical code for the Jaina ascetics, with the *Jñānadīpikā* commentary by the author himself), edited and translated from Sanskrit into Hindi by Pt Kailash Chandra Siddhantacharya, double crown 56+734 Rs 30 00

JÑĀNAPĪṬHA-PŪJĀÑJALI Various authors in Prakrit, Sanskrit and Hindi (an anthology of devotional recitations of the Jainas, with the non-Hindi ones also translated into Hindi), compiled and edited by Dr A N Upadhye and Pt Phool Chandra Siddhanta Shastri, crown 30+566 Rs 18 00

MAṄGALA-MANTRA NAMOKĀRA EKA ANUCHINTANA (critical study in Hindi, of the most auspicious hymn of the Jainas, called *Namokāra mantra*) Dr Nemi Chandra Shastri, sixth edition, crown 22+222 Rs 10.00

NĪTI-VĀKYĀMṚITA* (*śeshāmśa*, the supplement) Somadeva Sūri (a very important Sanskrit work on Jaina polity), edited by Pt Panna Lal Soni

RATNA KARANḌA-ŚRĀVAKĀCHĀRA* Āchārya Samanta bhadra (Sanskrit treatise dealing with the ethics for Jain householders, with a Sanskrit commentary of Āchārya Prabhāchandra), edited with the intoduction of over 300 pages by Pt Jugal Kishor Mukhtyar

SĀGĀRA-DHARMĀMRITA Āchārya-kalpa Āśādhara, twelfth century (the first part of *Dharmāmṛita*, prescribing the ethical code for the Jaina householders, with the *Jñānadīpikā* commentary by the author himself), edited and translated from Sanskrit into Hindi by Pt Kailash Chandra Siddhantacharya

SOLAHA KĀRANA-BHĀVANĀ Mahatma Bhagwandin (Hindi verses presenting the sixteen archaic ways of introspection leading to Tīrthaṅkara-hood)

ŚRĀVAKA-PRAJÑAPTI *alias Sāvaya paṇṇatti* Haribhadra Sūri (a Prakrit work *prescribing* the ethical code for the Jain householders, with a Sanskrit commentary), edited with introduction and translated from Sanskrit into Hindi by Pt Bal Chandra Siddhanta Shastri, double crown Rs. 35.00

UPĀSAKĀDHYAYANA Somadeva Sūri (a part of his *Yaśastilaka-champū*, prescription of Jaina ethical code), edited and translated from Sanskrit into Hindi by Pt. Kailash Chandra Sidhantacharya

